लियो टॉल्सटॉय

# प्रतिनिधि रचनाएँ

भाग–2



हम करें क्या

मेरी मुक्ति की कहानी

बुराई कैसे मिटे

हमारे जमाने की गुलामी

# लियो टॉल्सटॉय : प्रतिनिधि रचनाएँ

(भाग - 2)

*संपादक*
कृष्णदत्त पालीवाल



सस्ता साहित्य मण्डल प्रकाशन

**ISBN 978-81-7309-434-7 (PB)**



•

*प्रकाशक*

**सस्ता साहित्य मण्डल**

एन-77, पहली मंजिल, कनॉट सर्कस, नई दिल्ली-110001

*Publisher*

**Sasta Sahitya Mandal**

N-77, First Floor, Connaught Circus, New Delhi-110 001

फोन / Phone : 23310505, 41523565

Visit us at : www.sastasahityamandal.org

E-mail : manager@sastasahityamandal.org,
sales@sastasahityamandal.org

शाखा : 126, जीरो रोड, इलाहाबाद-211003

फोन : 0532-2400034

•

संस्करण : 2010

मूल्य : 290/-

•

आवरण सज्जा : अंतिका आर्ट्स

मुद्रक : आर.के. ऑफसेट प्रोसेस, नवीन शाहदरा, दिल्ली-110 032

---

LEO TOLSTOY : PRATINIDHI RACHANAYEN *PART-2 (essays)*

*by* Leo Tolstoy

*Edited by* Krishan Dutt Paliwal

**Price : Rs. 290/-**

# प्रकाशकीय

विश्वप्रसिद्ध चिंतक टॉल्सटॉय के साहित्य से हिंदी के पाठक भलीभाँति परिचित हैं। 'सस्ता साहित्य मंडल' से प्रकाशित उनके साहित्य का हिंदी अनुवाद अपार लोकप्रियता हासिल कर चुका है। वस्तुतः टॉल्सटॉय के साहित्य की उपादेयता देश-काल तक सीमित नहीं है, वह सब काल और सबके लिए समान रूप से उपयोगी है।

टॉल्सटॉय की प्रतिनिधि रचनाओं को तीन भागों में प्रकाशित किया जा रहा है। पहले भाग में उनकी पुस्तकें—*धर्म और सदाचार, जीवन-साधना, सामाजिक कुरीतियाँ* तथा *स्त्री और पुरुष,* दूसरे भाग में—*हम करें क्या, बुराई कैसे मिटे, हमारे जमाने की गुलामी* और *मेरी मुक्ति की कहानी* तथा तीसरे भाग में—*ईसा की सिखावन, कितनी जमीन, प्रेम में भगवान, बालकों का विवेक, कलवार की करतूत* और *अँधेरे में उजाला* संकलित की गई हैं।

इन रचनाओं के माध्यम से जो लेखक के उदात्त विचार सामने आते हैं वे आज भी हर व्यक्ति के लिए प्रेरक और ग्राह्य हैं। आशा है डॉ. पालीवाल के संपादन में ये पुस्तकें पाठकों के लिए संग्रहणीय सिद्ध होंगी।

—मंत्री

भूमिका

# लियो टॉल्सटॉय : सर्वोपरि है किसानों के श्रम की महिमा

विश्व के सभी महान रचनाकारों में एक सामान्य विशेषता यह पाई जाती है कि वे अपनी चिंतन-दृष्टि के अनुसार ही अपने जीवन-मूल्यों को निर्धारित करते हैं। यह मूल्य-चेतना उनकी साहित्य सृष्टि का आंतरिक धर्म बनकर प्रकट होती है। रचनाकार चुपके से अपने चरित्रों में प्रवेश कर जाता है और अपने समाज-संस्कृति, धर्म-राजनीति, कलाओं के यथार्थ को उनमें रचकर रूपाकार देता है।

गांधी की भाँति टॉल्सटॉय ने सत्य की खोज और गहन मानवीय करुणा को अपने जीवन का उद्देश्य बनाया था। रूसी समाज की सामंती प्रवृत्तियों और विकृतियों को उन्होंने बहुत निकट से देखा था और बुर्जुआ वर्ग के आडंबरों, विलासी सरोकारों को 'भीतर घुसकर' उसके सच का अनुभव किया था। सामंत वर्ग-बुर्जुआ वर्ग का आर्थिक आधार किस पर टिका था—किसानों के शोषण पर। यह सामंती वर्ग किसानों से धन ऐंठकर भोग-विलास प्रदर्शन में आनंद-मग्न रहता था। इस तरह टॉल्सटॉय इस बुर्जुआ वर्ग के जीवन का खोखलापन देखकर व्यथित हुए थे और अपने सृजन-चिंतन में इसी वर्ग के चेहरे से वे पर्दा उठाते रहे। उन्होंने उच्च वर्ग के निकम्मेपन, टुच्चेपन का चित्रण अपने सृजन-कर्म में किया है। उदाहरण के लिए 'अन्ना' कैरेनिना की मूल समस्या क्या है? यहाँ समस्या का रूप जटिल है क्योंकि अन्ना अपने पति कैरेनिना से घृणा करती है—उसका पति उससे प्रेम नहीं करता, प्रेम तो वह अपने पद से—ऊँचे ओहदे से करता है। ऊँचे पद की दौड़ के अलावा कैरेनिना को जीवन का अन्य अर्थ ही दिखाई नहीं देता। भटककर अन्ना अपने प्रेमी ब्रान्स्की के पास जाती है कि शायद प्रेम पा सके। लेकिन वहाँ भी अन्ना केवल 'देह' है और कुछ नहीं। उसका मर्द-प्रेमी कोई जोखिम उठाने को तैयार नहीं है। निराश अन्ना अंततः आत्महत्या कर लेती है। प्रेमरहित दांपत्य जीवन और प्रेमरहित प्रेमी के साथ देह-घर्षण। हर जगह 'प्रेम' लापता है—तो नारी करे क्या? जीवन का कोई अर्थ न पाकर अन्ना की आत्महत्या कई प्रश्न समाज के सामने छोड़ जाती है और इन चुनौती भरे प्रश्नों का कोई सरल उत्तर संतोष नहीं दे पाता। टॉल्सटॉय की कृति 'रेजरेक्शन' की नायिका कात्यूशा भी पुरुष-वासना का भ्रष्ट समाज में शिकार है। यह भ्रष्ट समाज ही उसे लांछित कर वेश्या की जिंदगी में धकेलता है और वह सजा पाकर

साइबेरिया पहुँचती है। एक साथी कैदी से विवाह करती है लेकिन सच्चे प्रेम को लापता पाती है। टॉल्सटॉय के सृजन-कर्म के ज्यादातर-पात्र समाज से टकराते हैं और प्रेम न पाकर ध्वस्त हो जाते हैं। कारण यह है कि सामंतवादी समाज में औरत देह है, चीज है, भोग है, रखैल है—उसका अपना व्यक्तित्व नहीं है।

'क्रूजन सोनाता' कहानी समाज का यथार्थ चेहरा है जिसमें नर-नारी संबंधों पर प्रकाश डाला गया है और कहानी के नायक से यह विचार सामने लाया गया है कि "हमारे वर्ग की औरतों की रुचियाँ वेश्याओं जैसी हैं।" शादी के लिए लड़कियों की नुमाइश लगानेवाला रूसी समाज टॉल्सटॉय को भीतरी पीड़ा पहुँचाता है। औरत का दर्जा गुलामों जैसा है और वे पुरुषों को रिझाने में ही जीवन बिता देती हैं। टॉल्सटॉय की निगाह में शादी का रिवाज औरत को पुरुष की संपत्ति बनाता है। जबकि यह जीवन नहीं है, नारी जाति का अभिमान है और मर्दवाद का लुच्चापन। जीवन का उद्देश्य है—परोपकार, करुणा-दया, अहिंसा-प्रेम, समता और बंधुता। दरअसल टॉल्सटॉय के पूरे चिंतन पर फ्रांसीसी राज्यक्रांति का बहुत गहरा असर है। फ्रांसीसी क्रांति से जो गंभीर राजनीतिक-सामाजिक उथल-पुथल हुई थी—और यह अन्याय-अपमान के ख़िलाफ़ एक सबक भी—जिसमें किसानों ने महलों में आग लगा दी। स्वामियों को मार डाला या खदेड़ दिया और अभिजात्य वर्ग की अवस्था को एक माह में ध्वस्त कर दिया। एक नई अवस्था 'नेशनल वार्ड' के रूप में बनाई और धर्म के नाम पर दी जानेवाली तमाम तरह की यातनाओं को समाप्त कर दिया। बुनियादी चोट वहाँ की जहाँ सत्ता पोप और चर्च के प्रमुखों में केंद्रित थी। पूरे फ्रांस में क्रांति से देशभक्तिपूर्ण लोकतंत्रवाद का उभार आया। युवाओं का क्रांति गीत 'मार्सिलाइज' गाया जाने लगा। ऊबर में 1794 में राल्सपियरे को सत्ता से हटा दिया गया। फिर शुरू हुआ प्रचंड परिवर्तनों का इतिहास। क्रांति का जोश फ्रांसीसी सेनाओं को हालैंड, बेल्जियम, स्विटजरलैंड, दक्षिण जर्मनी और उत्तरी इटली ले गया। सभी स्थानों पर राजाओं को हटा दिया गया और गणतंत्र की स्थापना की गई। "फ्रांस का दुर्भाग्य तब उदित हुआ जब नेपोलियन बोनापार्ट का उदय हुआ।" (दे० विश्व का इतिहास, एच० जी० वेल्स, पृ० 261) उसका राज्याभिषेक पेरिस में पोप द्वारा हुआ। नेपोलियन न इटली-स्पेन के अधिकांश भागों को जीता—एशिया-आस्ट्रिया को पराजित किया और रूस के पश्चिम में संपूर्ण यूरोप पर प्रभुत्वशाली हो गया। उसने 1812 में छह लाख सेनाओं को लेकर रूस पर आक्रमण कर दिया और पराजित हुआ और अधिकांश सेनाएँ सर्दी में जर्जर हो गईं। फिर 1877-78 में तुर्की और रूस में भयंकर युद्ध हुआ। तकनीकी क्रांति और औद्योगिक क्रांति के इस अशांत माहौल ने टॉल्सटॉय को हिला दिया।

टॉल्सटॉय ने श्रम की महिमा का बखान न जाने कितने शब्दों में कितनी बार किया है। मानववाद में आस्था व्यक्त करते हुए हरामखोर अभिजात्य वर्ग के प्रति उन्होंने अपनी आवाज बुलंद की। उन्होंने माना कि मेहनत न करने से शारीरिक-मानसिक व्याधियाँ उपजती हैं। इसलिए टॉल्सटॉय ने किसान का जीवन अपनाने पर छह-छह घंटे हल चलाया। देखा-समझा जाए तो 'युद्ध और शांति' एक पारिवारिक महाकाव्यात्मक गाथा है। उपन्यास में वोलकोन्स्की रोस्तोव और वेजुखोव परिवारों के सदस्यों के जीवन की घटनाएँ हैं जरूर। लेकिन इन महत्त्वपूर्ण घटनाओं के साथ नेपोलियन के आक्रमण के समय साधारण रूसी जनता, विशेषकर मेहनतकश किसान जनता के साहस का अनुपम चित्रण हुआ है। जनता ने मातृभूमि की रक्षा करके देशभक्ति का परिचय दिया और नेपोलियन की सेना के द्वारा लूटे गए कलाकृतियों के खजाने को छीनकर सेना को खदेड़ दिया। इसमें सेनापति कुटुजोव के चरित्र का प्रभावशाली चित्रण है। भोली नताशा को अनातोल कुरागिन ने अपने चंगुल में लगभग फँसा लिया था लेकिन नताशा को टॉल्सटॉय ने बचा लिया और एक मित्र को बताया कि नताशा वास्तविक जीवन से लिया गया पात्र है। जर्जर सामंती रूसी समाज का चित्रण टॉल्सटॉय के लेखन और चिंतन का मूल मुद्दा रहा है। जब टॉल्सटॉय ने 'इवान इलेच की मौत' में जीवन की यांत्रिकता का चित्रण किया—तो नौकरशाही बहुत नाराज हुई। लेकिन टॉल्सटॉय डरे नहीं और लिखते रहे। लेनिन ने सोच-समझकर कहा कि 'टॉल्सटॉय रूसी क्रांति का दर्पण है।' वे सामंतवादी भ्रष्ट समाज के स्थान पर नए समाज का निर्माण करना चाहते थे—और समानता-स्वतंत्रता-बंधुता के मॉडल को आदर्श मानते थे। युद्ध की विभीषिका, शासन तंत्र के भ्रष्टाचार और औरत के प्रेम की पवित्रता को टॉल्सटॉय बचाना चाहते थे। यही कारण है कि टॉल्सटॉय और गांधी एक-दूसरे के निकट आए। एशियाई देशों के स्वाधीनता आंदोलनों के सभी नेता गांधी और टॉल्सटॉय से प्रेरित-प्रभावित हुए। हिंदी में प्रेमचंद, जैनेंद्र जैसे अनेक रचनाकारों पर—चाहे भवानी प्रसाद मिश्र हों—या भीष्म साहनी टॉल्सटॉय का प्रभाव दिखाई देता है। दरअसल पूरा भारतीय-साहित्य टॉल्सटॉय से आंदोलित-प्रभावित हुआ है और गांधी तो उनके शिष्य ही कहे जा सकते हैं।

टॉल्सटॉय का पूरा जीवन-दर्शन उदात्त मानवतावाद का पर्याय है और उसमें जीवन के सुधार-परिष्कार के लिए विचारों का अद्भुत खजाना मौजूद है। 'हमें क्या करना चाहिए' वे बराबर सोचते हैं और 'हम करें क्या' जैसी प्रेरणा से भरी कृति मानव-जाति को देते हैं। वे आत्मा के लोहारखाने में उतरकर ठंडे लोहे को गर्म करते हैं ताकि उसे मोड़कर आकार दिया जा सके। देखिए उनके शब्दों की अर्थ-व्यंजना में

मानवता का कमल किस रंग में खिला हुआ है—"और लोग उनसे पूछने लगे—'फिर हम करें क्या ?' उन्होंने उत्तर दिया—'जिसके पास दो कोट हैं, वह एक कोट उसे दे दे कि जिसके पास एक भी नहीं है; और जिसके पास भोजन है, वह भी ऐसा ही करें।' "

टॉल्सटॉय के इस कथन में उनके संपूर्ण चिंतन का स्थायी बीज मौजूद है—"इस पृथ्वी पर अपने लिए धन जमा मत करो, क्योंकि काई और कीड़े उसे नष्ट कर देते हैं अथवा चोर उसे चुरा ले जाते हैं। किंतु तुम अपने लिए स्वर्ग में धन जमा करो कि जहाँ न काई लगती है और न कीड़े खाते हैं और न चोर ही दरवाजा तोड़कर उसे चुरा ले जा सकते हैं। फिर जहाँ तुम्हारा धन होगा, वहीं तुम्हारा दिल भी रहेगा।" यहाँ टॉल्सटॉय के विचारों में पूरी तरह भारतीय संत-परंपरा की झंकृति है। इसीलिए उन्हें 'महात्मा' कहना शोभा देता है। एक नीतिकार, एक उपदेशक, एक आदर्श शिक्षक की तरह वे कहते मिलते हैं कि आँख शरीर का दीपक है; इसलिए यदि तुम्हारी आँख स्थिर है, तो तुम्हारा सारा शरीर प्रकाश से युक्त होगा। किंतु यदि तुम्हारी आँख में बुराई है तो तुम्हारे शरीर-भर में अंधकार का साम्राज्य होगा, और यदि तुम्हारी अंतर्ज्योति ही तिमिरावृत्त है तब तो फिर तुम्हारे भीतर कितना अंधकार होगा।" अंधकार से जूझना है तो माया से मुँह मोड़ना होगा। "कोई भी दो मालिकों को नौकरी नहीं कर सकता; क्योंकि या तो वह एक से घृणा करेगा और दूसरे से प्रेम, या वह एक की सेवा करेगा और दूसरे की उपेक्षा। तुम ईश्वर और माया दोनों के होकर नहीं रह सकते।" इसलिए ईश्वर की ओर बढ़ने की प्रेरणा ही प्रेम का मार्ग है, मनुष्यता का मार्ग है। अपने जीवन में शरीर के लिए अधिक मत चिंतित हो कि उसे क्या खिलाऊँगा, क्या पहनाऊँगा। क्योंकि आत्मा कपड़ों से ज्यादा मूल्यवान है—"बस, तुम ईश्वर के राज्य और उसके धर्ममार्ग की ही खोज करो और बाकी ये सब चीजें स्वयं ही मिल जाएँगी।" फिर एक सूक्ति बोले, "सुई के नकुए से ऊँट का निकल जाना तो संभव हैं, किंतु अमीर आदमी के लिए स्वर्ग में प्रवेश करना असंभव है।" उन्हें तो भोगवाद के कारण नरक में सड़ना-कलपना ही होगा।

टॉल्सटॉय के अनुभव रचनात्मक शब्दों में ढलकर विचारों की लपट उठाते हैं। 'शब्द' का यहाँ महत्त्व यह है कि वह कुछ करने का वादा नहीं करता बल्कि चीजों का महत्त्व उसके 'माध्यम' होने से समझ में आता है। यह अलग बात है कि एक क्रांतिकारी रूसी आलोचक ने एक मोची को शेक्सपियर से अधिक उपयोगी पाया और स्वयं टॉल्सटॉय ने जीवन के पक्के वर्षों में अपने महान उपन्यासों की अर्थवत्ता पर प्रश्नचिह्न लगाते हुए 'कला की सार्थकता' पर शंका उठाई है। प्रश्न कलाकृति के

सत्य का है—सार्थकता का नहीं। क्योंकि कलाकृति 'आत्मा का इतिहास' उघाड़ती है। 'मास्को के भिखमंगे' में टॉल्सटॉय 1881 में मास्को रहने लगे तो एक गरीब को देखकर अचंभे में पड़ गए। वे देहात की दरिद्रता से तो परिचित थे लेकिन शहर की गरीबी ने नई अनुभूति से उन्हें झकझोर दिया। मास्को की सड़कों पर भिखारियों की भीड़—लेकिन वह झोली फैलाकर भीख नहीं माँगती। आँख मिलाकर ताड़ती है कि उचित समझते हैं तो माँगते हैं नहीं तो नहीं माँगते। एक भद्र वर्ग का बूढ़ा भिखारी फुँदनीदार टोपी उतारकर झुककर सलाम करता है और पैसे माँगता है। यदि न ठिठके तो वह यह दिखाने का उपक्रम करता है कि वह चलता ही इस ढंग से है। 'यह मास्को के भिखारी वर्ग का एक सच्चा नमूना है।' पहले मैं समझ नहीं सका कि ये भिखमंगे सीधे-साधे ढंग से खुलकर भीख क्यों नहीं माँगते? एक दिन पाया एक सिपाही जलोदर रोग से पीड़ित एक फटेहाल किसान को खुली गाड़ी में बैठा रहा है। मैंने पूछा, "इसे क्यों पकड़े लिए जा रहे हो?" "भीख माँगता था।" भीख माँगना अपराध कहकर वह सिपाही उस किसान को लेकर चलता बना। समझ में नहीं आया यह वर्जना क्यों? क्योंकि 'मास्को में भिखमंगे ही भिखमंगे दिखाई पड़ते थे।' 'मैं पुलिस थाने गया। वहाँ एक आदमी पिस्तौल और तलवार लिए मेज के पास बैठा था। पूछने पर पता चला भिखमंगों को पकड़ने का अफसरों ने हुक्म दिया है।' मुझसे गाड़ीवान ने पूछा, 'क्या हुआ? बंद कर दिया।' 'हाँ, बंद कर दिया।' यह अच्छा न लगा। एक दिन मैंने तीस भिखमंगों की टोली देखी जिसे पुलिसवाले पकड़कर ले जा रहे थे। पता चला मास्को में भीख माँगना कानूनन अपराध है। फिर गिरजाघरों के सामने का स्थान हो या श्मशान घाट, वे पहुँचे होते हैं। यहाँ मास्को में कई तरह के भिखारी हैं—ज्यादातर बीमार निराश्रित और कुछ हट्टे-कट्टे। टॉल्सटॉय ने हृष्ट-पुष्ट किसान भिखमंगों में विशेष दिलचस्पी दिखाई, उन दोनों के साथ काम करने की आदत डाली। वे दोनों किसान वहाँ लकड़ी चीरने का काम करते थे—एक का नाम पीटर था तथा दूसरे का सेमन। इनके पास तन के कपड़ों, दो भुजाओं के अतिरिक्त कुछ न था। कमाते प्रतिदिन चालीस-पचास कोपेन। कुछ बचा भी लेते थे। इन दोनों से जान पहचान के कारण अन्य किसान भिखमंगे से प्रश्न पूछता था, 'तुम्हारी यह दशा कैसे हुई?' उसने कहा, 'काम की तलाश में आया था—पहले लकड़ी चीरने का काम मिला, फिर पंद्रह दिन से बेकारी घेरे है। सब बेच खाया—कुल्हाड़ी तक।' सुनकर टॉल्सटॉय पसीजे और उसे पैसे दिए। उसने कहा, 'किसी को भीख माँगना अच्छा थोड़े ही लगता है। मैं काम कर सकता हूँ।' लेकिन वह पैसा लेकर चला गया—पीटर-सेमन के पास काम पर आया नहीं। धोखा दे गया। इस तरह के काफी भिखमंगों के अनुभवों से टॉल्सटॉय ने जाना कि 'इस श्रेणी के लोगों

में भी बहुत ही धूर्त हैं—परंतु उन पर दया आती थी। वे दुबले-पतले सर्दी से ठिठुरते और कुछ फाँसी लगाकर मर जाते हैं। प्रश्न है कि 'मास्को के भिखमंगे' का यह पाठ या टेक्स्ट क्या व्यंजित करता है? इसमें मनुष्य का स्वभाव मौजूद है या देश की सरकार की अकर्मण्यता। किसान का भीख माँगना बहुत से संदर्भ लिए हैं। देहात से शहर में आकर भीख माँगना और जेल जाना—मर जाना। जीवन की तलाश में मौत। मास्को की सर्दी में ठिठुरकर मरता किसान व्यवस्था पर प्रश्नचिह्न नहीं है क्या?

टॉल्सटॉय को कहीं से 'क्लोजरीडिंग' दीजिए—वे समाज के सच को भीतर से उघाड़कर पाठक का दिल कँपा देते हैं। 'अनाथालय में', 'उन्हें उबारना चाहा', 'प्रारंभिक जाँच-पड़ताल', 'दरिद्रों के दुर्ग में', 'तो यह सब भ्रम था', 'कुलीन कंगाल', 'बेचारी वेश्याएँ' कुछ भी पढ़िए—पीड़ा-यातना-अवसाद-अकेलापन-मौत-भूख से लिपटी कथाएँ हैं। 'तो यह सब भ्रम था' में तीस नंबर मकान-मोची-दर्जी-लुहार, गाड़ीवान, बढ़ई हर तरह का धंधा करनेवाले लोग-श्रमजीवी। घोर गरीबी में भी संतोष की साँस और आपस में साझेदारी। 'कुलीन कंगाल' में तीन श्रेणी के लोग। पहली श्रेणी में उच्च और निम्न वर्ग के शराबी और दूसरी श्रेणी में वेश्याएँ, तीसरी श्रेणी में बच्चे। यहाँ वेश्यएँ हैं बेशुमार। प्रश्न था इन अभागों का जीवन कैसे बदला जाए। 'बेचारी वेश्याएँ' युवावस्था में पौढ़ा दिखाई देनेवाली लड़कियाँ। भयंकर कुरूप वृद्धाएँ। इनमें मनुष्य होने का कोई लक्षण नहीं। किसान की स्त्री सराय में धंधा कर रही है। मकान मालिक ने कहा—'यह वेश्या है'—इस शब्द से घृणा की पिचकारी छूटी—कुत्ते-सी दुत्कार। टॉल्सटॉय ने सोचा—इनका क्या अपराध—इन्हें धिक्कारने का हमें कोई अधिकार नहीं। कई तरह की शिकार इन लड़कियों को व्यभिचारिता का अर्थ ही नहीं पता। निर्धनता ने उन्हें सोचने की शक्ति से वंचित कर दिया है। हमारी महिलाएँ लड़कियों को इस घृणित कार्य से मुक्ति दिलाने में क्यों आगे नहीं आतीं।

सामंतवाद का यह घिनौना चेहरा 'हमारे शोषण का जाल', 'दासत्व का मूल कारण रुपया', 'फीजी द्वीप की करुण कहानी', 'अब मैं समझा', 'दूसरों के श्रम का शोषण क्यों', 'दूसरों के रक्त से सनी हमारी रंगरेलियाँ', 'श्रेष्ठता का मिथ्या अहंकार', 'भयंकर भ्रम', 'श्रम से बचने के बहाने', 'मानव समाज की वैज्ञानिक व्याख्या', 'श्रम-विभाजन की भ्रामक धारणा', 'पथभ्रष्ट वैज्ञानिक और कलाकर', 'बुद्धिजीवियो' के थोथेवचन', 'सारी मुसीबतों की जड़ संपत्ति' तथा 'स्त्रियों का कार्यक्षेत्र' आदि में रूसी समाज का अर्थशास्त्र और सौंदर्यशास्त्र मौजूद है। 'फीजी द्वीप की करुण कहानी' बता देती है कि रुपया क्या है और उसका प्रभाव कितना व्यापक है। इसमें दासता के मूलाधार, तोप, हिंसा, धमकी, लूटमार आदि के अर्थ

छिपे रहते हैं। आर्थिक उत्पीड़न पर आमादा अमेरिका फीजी द्वीप को धमकाता है और उन्हें दास बनाने की इच्छा से तोपों से भरे जहाज भेजता है? 'रुपया दो या जीवन दो' की मार फीजी ने झेली है। अमेरिका के बाद दूसरा स्वामी अंग्रेज (ब्रिटेन) बनता है और चालाकी से वे फीजी को अपने राज्य में मिलाकर उसकी संपत्ति हड़पता है। 'रुपया मूल्य का मानदंड नहीं' तो मानदंड क्या है—स्वामी-दास संबंध। अर्थशास्त्र में विनिमय का सिद्धांत चलता है। 'दासता के तीन रूप' में कोई भी रूप हो, मूल बात यह कि एक मनुष्य दूसरे मनुष्य को सुखों से वंचित करता है। तलवार के जोर से दास बनाने की प्रवृत्ति का जोर रहा है। फिर पनपा 'अव्यावहारिक अर्थशास्त्र', इसमें दासता का रूप बदल गया। धर्मशास्त्र मनुष्य को 'ईश्वर' के नाम पर गरीबों को भटका देता है। सरकार माने बल प्रयोग करनेवाले व्यक्तियों की सत्ता। यह सत्ता धमकाती है और श्रम हड़प जाती है। अत: श्रमिकों को संगठित होने की आवश्यकता है। यदि ऐसा न हुआ तो वही होगा जो अमेरिकी सरकार ने फीजी में किया है। जनता की 'कल्याण-भावना' और 'स्वतंत्रता' को भटकने से रोकना है तो संगठित होना पड़ेगा। 'अब मैं समझा' का सिद्धांत निर्धनों की सहायता करना चाहता है पर कर नहीं पाता।

प्रश्न उठता है 'दूसरों के श्रम का शोषण क्यों?' मानव के कष्ट का कारण है—दूसरों के द्वारा दास बनाना, शोषण करना। टॉल्सस्टॉय ने कहा है—"जिस आदमी के पास दस नौकर, वर्दीदार चपरासी, साईस, रसोइया, चित्र तथा पियानो हैं उसे यह बात सचमुच विचित्र ही नहीं हास्यास्पद भी मालूम होगी कि प्रत्येक मनुष्य का यह सरलतम और सर्वप्रथम कर्तव्य है कि वह अपना भोजन बनाने और अपने को गरम रखने के लिए लकड़ी खुद काटे, अपने जूते और पैताबे स्वयं साफ करे। अपनी शारीरिक सफाई के लिए पानी स्वयं लाए—मेरा अभिप्राय किसी सत्पुरुष से नहीं, बल्कि ऐसे व्यक्ति से है जो मनुष्य भर है और जानवर नहीं है।" (लियो टॉल्सटॉय : प्रतिनिधि रचनाएँ, भाग-2, पृ० 177-78) 'दूसरों के रक्त से सनी हमारी रंगरेलियाँ' क्या है—पुलिस के द्वारा पकड़ी गई लड़कियों से रंगरेलियाँ। गरीब भूखे पेट लड़की की व्यथा। पंद्रहवर्षीय वेश्या की कथा और जवान धोबिन की मृत्यु—हर जगह ट्रेजेडी। 'तो फिर हम क्या करें? यह सब हमने तो किया नहीं है।' लेकिन हमने नहीं तो किसने किया? ईस्टर आते ही अमीर मजे उड़ाते हैं और गरीब भूखे—ठिठुरन से भरे। दिन भर खेतों में श्रम करके लौटते लोग एक तरफ हैं—दूसरी तरफ जमींदारों के घरों में पियानो सुनते लोग हैं। संत इसैया का दर्शन कहाँ गया जिसमें श्रमजीवी भूखों मर रहा है। धनी लोग 'श्रेष्ठता का मिथ्या अंहकार' पाले हैं कि वे सभ्य ईसाई हैं। तमाम मशीनों के होने पर भी मनुष्य भूखों मर रहा है—'प्रगति' का

यह धोखा है। माल्थस का सिद्धांत अमीरों के साथ रहा—गरीबों की दुर्दशा का अंत कहाँ है ? जो दूसरों के श्रम पर जीते हैं उनके पास श्रम से बचने के बहाने हैं। उनका पाखंड अनैतिकता पर टिका है जो फ्रांसीसी क्रांति के सिद्धांतों के विरुद्ध है। आजकल शक्तिशाली वर्ग के प्रतीक हैं— वैज्ञानिक और कलाकार। श्रम न करने के औचित्य को सिद्ध करने के लिए इनके पास कई तर्क हैं।

'मानव समाज की वैज्ञानिक व्याख्या' के नाम पर श्रमजीवी को ठगा गया और आदम के अध:पतन और पहले फरिश्ते की कहानी गढ़ी गई एवं उसी को ईसा का उपदेश कहकर प्रचारित किया गया। यह गाथा निराधार और मूर्खतापूर्ण थी। फिर धर्मशास्त्री भटक गए—वे 'पवित्रता को ठीक से परिभाषित नहीं कर सके। दार्शनिकों ने पहले कन्फूशियस, सुकरात का सहारा लिया। रूसो, पास्कल, लेसिंग और स्पिनोजा के सिद्धांतों ने ज्ञान तो बढ़ाया पर जनता उनसे दूर रही। हीगेल की लोकप्रियता का कारण हीगेलियन-सिद्धांतों का सामंजस्य था जबकि फिक्टे, शॉपेनहार के सिद्धांत कम महत्त्वपूर्ण न थे। लेकिन हुआ यह कि हीगेलियन सिद्धांत भी मानव की दुर्बलता के पोषक ही सिद्ध हुए। ध्यान रखना होगा कि टॉल्सटॉय के जीवनकाल में हीगल के सिद्धांतों का बोलबाला था। उपन्यासों—निबंधों-कलाओं पर हीगल छाया था। जिसने हीगल नहीं पढ़ा उसे बात करने का अधिकार न था। लेकिन शीघ्र ही हीगल के सिद्धांतों का पतन हो गया—वह निरर्थक सिद्ध हुआ। 'काम्टे की साकारवादी विचारधारा' (फ्रांसीसी दार्शनिक) ने मानव-समाज की पुरानी मान्यताओं की नींव हिला दी—उसने अपने सिद्धांत की भित्ति अकाट्य वैज्ञानिक प्रयोगों पर खड़ी की और प्रयोग पर बेहद बल दिया। बौद्धिक उधर दौड़ पड़े—लेकिन बाद में काम्टे की धारणाएँ गलत सिद्ध हुईं। भीतर जागा हरबर्ट स्पेन्सर जिसने शरीर-यंत्र तथा समाज भेदों की चर्चा तो की लेकिन प्रश्न उठा कि वस्तुस्थिति की जाँच कैसे संभव है ?

केवल वस्तुस्थिति की जाँच संभव नहीं है, क्योंकि जाँच के लिए पदार्थों की संख्या अपरिमित है। वस्तुस्थिति की परीक्षा के लिए निश्चित सिद्धांत चाहिए। प्रत्येक मत की नींव उसके सिद्धांत में होती है और विद्वान उपलब्ध ज्ञान से नए निष्कर्ष निकाला करते हैं। वह सिद्धांत यह कि समस्त मानव समाज एक शरीर यंत्र है, व्यक्ति उस यंत्र का एक अंग है और समस्त यंत्र के परिचालन के लिए प्रत्येक व्यक्ति का एक विशिष्ट कर्तव्य होता है। अत: मनुष्य जीवन के नियमों का अनुसंधान करने के लिए शरीर यंत्रों के विकास और जीवन संबंधी नियमों का अध्ययन करना आवश्यक है। यहाँ भी समता-विषमता का सिद्धांत लागू होता है। जिन अंगों से कम काम नहीं लिया जाता है वे दुर्बल रहते हैं। इस तरह टॉल्सटॉय

मानव-समाज में कार्य-विभाजन को आवश्यक मानते हैं और कहते हैं कि सामाजिक जंतु—चींटियाँ और मधुमक्खियाँ—भी आपस में अलग-अलग काम बाँट लेती हैं। रानी गर्भ धारण करती है और अन्य मधुमक्खियाँ अपनी समस्त जाति के जीवन के लिए श्रम करती हैं। समाज को यंत्र माननेवाले व्यक्ति को यदि यह स्पष्ट नहीं होता कि व्यक्तियों के समूह को शरीर यंत्र क्यों माना जाता है तो विकासवाद का सिद्धांत इसका स्पष्टीकरण कर देता है। फिर आया मुक्ति का सिद्धांत—अर्थात् ईश्वर उन्हीं व्यक्तियों की मुक्ति करता है जो मुक्ति में विश्वास रखते हैं। यदि आपको इसमें आस्था है तो आपकी मुक्ति भी होगी।

'श्रम विभाजन की भ्रामक धारणा' से हटकर मनुष्य को बुद्धि एवं अंतरात्मा की आवाज पर ध्यान देना होगा। अंतरात्मा की आवाज न माननेवाले मनुष्य का नैतिक-मानसिक पतन हो जाता है अत: हमें 'प्रकृति' पर विचार करना चाहिए और प्राकृतिक विज्ञान से लाभ उठाने का प्रयत्न भी। 'बुद्धिजीवियों के थोथे वचन' भूल गए हैं कि श्रम विभाजन समाज में सदा रहा है और कदाचित सदा रहेगा। शारीरिक श्रम, आध्यात्मिक श्रम और मानसिक श्रम—इन तीनों में टॉल्सटॉय शारीरिक श्रम का समर्थन करते हैं—क्योंकि उसके बिना समाज चल ही नहीं सकता। वैज्ञानिक और कलाकार शारीरिक श्रम पर ही जीते हैं। अत: इनके श्रम का लाभ शारीरिक श्रम करनेवाले किसान-मजदूर को मिलना चाहिए। अर्थशास्त्र, पदार्थ विज्ञान, रसायन शास्त्र, शिल्प, कला-साहित्य का लाभ श्रमजीवी को मिलने चाहिए। श्रम को सुख देनेवाला कला का आनंद ही आनंद है—बाकी सब तो व्यर्थ है। टॉल्सटॉय स्वयं मानते हैं कि "श्रमजीवियों का काम बुद्धिजीवियों के काम की अपेक्षा अधिक महत्त्वपूर्ण और अनिवार्य होता है।" (वही, भाग-2, पृ० 243) सामाजिक न्याय कहता है कि दोनों में आदान-प्रदान आवश्यक है। पुश्किन, डोस्टोवस्की, तुर्गनेव की जरूरत किसे है? नंगी औरतों, मखमल, साटन की चित्रकला का क्या तात्पर्य? विज्ञान और कला किसकी सेवा के लिए हैं? इन कलाओं ने श्रमजीवियों को क्या सिखाया है? नहीं सिखाया तो इनका प्रयोजन क्या है?

'पथभ्रष्ट वैज्ञानिक और कलाकार' दोनों पर टॉल्सटॉय ने बार-बार विस्तार से माथापच्ची की है। यह भी कहा कि अब धर्माचार्यों का समय गया। अकर्मण्यता और आलस्य में डूबने का समय भी गया। अब नया श्रम-युग आ गया है। कलाकार और वैज्ञानिक दूसरे के श्रम-शोषण पर जीना अपना अधिकार समझ बैठे हैं। उन्हें श्रमजीवियों की पीठ से उतारकर असलियत से परिचित कराना होगा। ठीक है कि कलाकार-वैज्ञानिक समाज को कुछ-न-कुछ देते हैं—लेकिन ये लोग लेना ज्यादा चाहते हैं। यही समस्या है। हमें कलाकार का हल जोतना बर्बरतापूर्ण मालूम होता

है—क्यों ? क्या उसे बौद्धिक विलासी बनाना है ? यह पापकर्म है।

प्रश्न उठता है कि 'क्या विज्ञान और कला जनता के लिए नहीं है ?' बुद्धिजीवी कहते हैं कि विज्ञान की असाधारण उन्नति के कारण—कलाकार, वैज्ञानिक—दोनों भोजन उत्पादन की आवश्यकता से मुक्त कर दिए गए हैं—इसलिए हर व्यक्ति के लिए हल जोतना आवश्यक नहीं हैं। स्टीमर, रेल, पुल, सुरंगों, भाप से चलनेवाले इंजन, तार, फोटो, टेलीफोन, सीने की मशीनें, फोनोग्राफ, बिजली, दूरदर्शीयंत्र, रश्मि-विश्लेषण-यंत्र, सूक्ष्मदर्शी यंत्र, क्लोरोफार्म, विषनाशक औषधियाँ और कारबोलिक एसिड—यह कौन लाया है ? विज्ञान ही तो लाया है। और विज्ञान और कला निरंतर उन्नति कर रहे हैं। फिर भी हमें यह उन्नति संतोष नहीं दे रही—इसे श्रम-विभाजन के आधार पर कसना चाहिए। क्योंकि हमें रेल, तार, फोन के पीछे जो उद्देश्य छिपा है उसे समझना चाहिए कि ये सब पूँजीपतियों के हाथों में आने पर क्या करते हैं ? सरकार और रईस लोग इससे लाभ कमाते हैं और जनसाधारण भटकता रह जाता है। वैज्ञानिक और कलाकार तभी उपयोगी हो सकते हैं जब वे किसान-मजदूर सेवा अपना पक्का लक्ष्य बना लें। चित्रकारों के चित्र महलों में लटकते हैं और कलाकृतियाँ लाखों रुबल कमाती हैं किंतु जनता न इन्हें समझती है, न चाहती है। यही हालत थिएटरवालों और संगीतज्ञों की है कि वे जनता से दूर हैं। लेखकों को भी आरामदेह पहल, रंगशालाएँ, प्राकृतिक दृश्य, भ्रमर सब चाहिए। लेकिन उनकी रचनाएँ जनता के लिए कूड़े का ढेर हैं। प्रश्न फिर उपस्थित है कि कलाकार जनता की सेवा क्यों न करें ? जनता के साथ साधारण जीवन क्यों न जिएँ ? यह 'झूठा दावा' है कि वैज्ञानिक-कलाकार जनता के लिए क्रियाशील हैं। "मानव समाज के लिए विज्ञान और कला उतने ही आवश्यक हैं जितने अन्न, जल, वस्त्र बल्कि इससे भी अधिक आवश्यक हैं।" (वही, भाग-2, पृ० 260) टॉल्सटॉय ने यह भी ध्यान दिलाया कि यदि किसी शब्द के साथ 'लॉजी' जोड़ दें तो क्या वह विज्ञान हो जाएगा। इसी तरह क्या अश्लील-नग्नता कला हो जाएगी ? हम न भूलें हम अनंत अपरिमित के अंश हैं, अपूर्ण हैं। कला को चाहिए कि वह इस अपूर्णता को पूरा करने का संकल्प ले। कला धर्म-सेवा से हटकर मानव-सेवा बने। यदि ऐसा भाव उसमें नहीं है तो उसे कला या विज्ञान कहलाने का अधिकार नहीं है। फिर 'कष्ट सहे बिना सच्ची सेवा असंभव है। हमें गैलिलियो, ब्रूनो, होमर, माइकेल एंजिलो, बीथोवेन और वैगनर जैसा महान वैज्ञानिकों-कलाकारों से सीखना चाहिए कि कैसे इन सभी ने अपना जीवन मानव-सेवा में लगा दिया। हमें समाज में रहकर जनता को यातनाओं से बचाने से उपाय सोचना चाहिए तभी हम विज्ञान या कला के धर्म का पालन कर सकेंगे।

'तब फिर हम क्या करें' यह प्रश्न टॉल्सटॉय पूछते हैं और कहते हैं कि हमें झूठ न बोलकर सत्य की शरण में जाना चाहिए। हमारे पास पैसा होता है और हम कहते हैं कि हमारे पास पैसा नहीं है। यह झूठ ही सत्यानाश की जड़ है—इस जड़ को 'सभ्यता' सींच रही है—शिक्षा का घमंड बढ़ रही है। हमारी शिक्षा नवयुवकों को बरगलाती है—वे जन-सेवा से दूर रहते हैं। टॉल्सटॉय न तो शापेनहावर से सहमत हैं न हार्टमैन से। क्योंकि दोनों ही जन-सेवा से युवापीढ़ी को हटाकर अंधकार में धकेल रहे हैं। चूँकि जीवन भर टॉल्सटॉय ने लेखन और श्रम किया। इसलिए तन-मन-धन के तप की महिमा पर उन्हें भरोसा है—मुफ्तखोरी पर नहीं। वे वाद-विवाद-बहस-तर्क की लंबी यात्रा के बाद इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि 'सारी मुसीबतों की जड़ संपत्ति' है। व्यक्तिगत सुख युवकों को विनाश की ओर खींच रहा है और जीवन में रोगग्रस्त अकेलापन बढ़ रहा है—आत्महत्याएँ बढ़ रही हैं। और हर साल हम अनुभव करते हैं कि हमारे जीवन का अंधकार बढ़ता जा रहा है।' हमारे जीवन के साथ हमारी अंतरात्मा जुड़ी रहे, हम गरीब की चिंता करें, शारीरिक श्रम से घृणा न करें। शारीरिक श्रम ही मानव और मानवता को अनेक संकटों से बचा सकता है। हमारा शरीर ही हमारी संपत्ति है क्योंकि वह सदा हमारी आज्ञा का पालन करता है। अन्य सभी प्रकार की संपत्तियाँ झूठा मोह हैं। नौकरों द्वारा परोसा गया विविध व्यंजनोंवाला भोजन अपमानदायक है। अपना भोजन स्वयं कमाओ, बनाओ और खाओ। यही कर्म सौंदर्य है।

'स्त्रियों का कार्यक्षेत्र' पुरुषों से अलग है। बाइबिल में कहा गया है—पुरुष मेहनत-मजूरी करें और स्त्रियाँ संतानोत्पत्ति। लेकिन अब पेरिस की नारियाँ संतानोत्पत्ति से बच रही हैं। सुंदर बनकर पुरुषों को लुभा-नचा रही हैं। स्त्री आज पुरुष से ज्यादा शक्तिशाली है। वह आज श्रम कर रही हैं, श्रम की महिमा समझ रही है और उच्च वर्ग के युवक निठल्ले घूम रहे हैं। स्त्रियाँ चतुर हो गई हैं—वे गर्भनिरोधक उपायों का लाभ उठा रही हैं। लेकिन यदि वे पुरुषों को लुभाने में ही लगी रहीं तो तर्क और शक्ति दोनों खो देंगी। संसार का परम वरदान है—अच्छी माँ। उनके भीतर ईश्वर जीता है एवं वही त्याग-कर्तव्य की प्रेरणा देता है। ये त्यागमयी माताएँ ही पथ-प्रदर्शक हैं—जीवन की ज्योति हैं। टॉल्सटॉय का कथन है—"यही कारण है कि उनके हाथों में सबसे बड़ी शक्ति रहती है—वह शक्ति है वर्तमान समय की प्रचलित और भयावनी बुराइयों से पुरुष की रक्षा करना? हाँ, नारियों और माताओं, इस संसार की मुक्ति सबसे अधिक तुम्हारे ही हाथों में है।" (वही, भाग-2, पृ० 318)

दरअसल, जिस समय 'हम करें क्या' जैसी प्रेरणादायक टॉल्सटॉय की पुस्तक प्रकाशित हुई थी—विचारों की दुनिया में एक सुनामी आ गई थी। यूरोप में खलबली

मची, लेकिन उनकी भौतिकता और उपनिवेशवादी प्रवृत्तियों में कोई बदलाव नहीं आया। क्योंकि वे विज्ञान से 'प्रकृति' को दुहने निकल पड़े थे और उस पर अपना नियंत्रण स्थापित कर रहे थे। पूँजीवाद के दाँत मुनाफाखोरी की ओर बढ़ रहे थे और उन्नीसवीं शताब्दी का नवजागरण तथा विज्ञान एक नई दुनिया को जन्म दे रहा था। टॉल्सटॉय के इन मानवतावादी विचारों का गहरा प्रभाव गांधी-लोहिया-नरेंद्रदेव, काका साहेब कालेलकर, प्रेमचंद, जैनेंद्र, भवानी प्रसाद मिश्र, निर्मल वर्मा आदि चिंतकों पर पड़ा। ये विचार हमारे संत-दर्शन में मौजूद चिंतन का नया भाष्य था, इसलिए इनसे हमारी निकटता बढ़ती गई। गांधी की 'दरिद्र नारायण' की विचार-स्थापना में टॉल्सटॉय मौजूद हैं। आज के कठिन उत्तर-आधुनिक समय में भारत के लिए टॉल्सटॉय के विचार बहुत प्रासंगिक हैं क्योंकि हमें उत्तर-पूँजीवाद, उत्तर-औद्योगिक समाज, नव्य सांस्कृतिक मीडिया साम्राज्यवाद से अपनी रक्षा करनी है।

टॉल्सटॉय ने जिस विचार का बार-बार उल्लेख किया है, वह विचार है—उच्चवर्ग का नैतिक पतन। पूरी ताकत से उच्च वर्ग के इस वर्चस्ववाद को तोड़ना चाहिए ताकि श्रमजीवी वर्ग पनप सके। विज्ञान और कला पर बढ़ता पूँजीवादी आधिपात्य मानवतावाद के लिए घातक है। श्रम की महत्त्व-प्रतिष्ठा का अर्थ है जन-साधारण की महिमा और कर्म-सौंदर्य में विश्वास। सचमुच टॉल्सटॉय के लेखकीय जीवन में नैतिक-मूल्यों पर चिंतन बहुत महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाता है। इसलिए वे 'प्रतिरोध' के स्थान पर संवाद और संधि में विश्वास रखते हैं—उनके संवाद का पर्यवसान प्रेम-करुणा और श्रम की महत्त्व-प्रतिष्ठा में होता है।

इस महात्मा चिंतक की बेचैनी इस बात को लेकर रही कि यह संसार जीने लायक कैसे बने। उन्होंने एक पुस्तक लिखी और शीर्षक रखा—'बुराई कैसे मिटे'। इसमें आर्थिक-सामाजिक विषमताओं के कारण यातना झेलता मनुष्य सामने आता है—जीवट भरा मनुष्य। 'मानव-समाज में शोषण' का अंत कैसे हो यह विकराल प्रश्न टॉल्सटॉय को मथता है। वे रूपक बाँधकर कहते हैं—'सारा मानव समाज पशुओं के झुंड के समान है, जिसमें बैल, गाय और बछड़े सभी हैं, और जो तारों से घिरे बाड़े में बंद हैं। बाड़े से बाहर सुंदर हरा-भरा चरागाह है और खाद्य-सामग्री की बहुतायत है। बाड़े के भीतर पशुओं के लिए खाने को काफी घास नहीं है। फलस्वरूप बाड़े में जो घास है, उसको पाने के लिए वे पशु एक-दूसरे पर हमला कर रहे हैं और एक-दूसरे को पैरों तले कुचल रहे हैं।' (लियो टॉल्सटॉय : प्रतिनिधि रचनाएँ, भाग-2, पृ० 321) पशुओं के मालिक ने उन पशुओं की हालत सुधारने के उपाय किए—गायों के रात्रि विश्राम के लिए हवा और जालीदार छप्पर बँधवा दिए। यह सब करते देखकर किसी समझदार ने पशुओं के मालिक से पूछा कि आप यह

सीधी-सी बात क्यों नहीं करते कि बाड़े की हदबंदी तोड़कर पशुओं को बाहर निकाल दें; तो उसका उत्तर यह था कि यदि मैं ऐसा करूँ तो फिर मुझे उनके दूध से जो हाथ धोना पड़ेगा।' इसका विमर्श-विखंडनवादी अर्थ यह है कि स्वामी अपने दासों से लाभ नहीं छोड़ सकता। लाभ छोड़ते ही वह मालिक नहीं रहेगा—घेरने की ताकत खो देगा।

समाज के शरीर-यंत्र को ठीक से चलाने के लिए श्रम-विभाजन जरूरी है। क्योंकि न तो मकान अपने आप बन जाता है, न रोटी आकाश से टपक पड़ती है। उसे कमाना पड़ता है—एड़ी-चोटी का पसीना बहाना पड़ता है—इसलिए पसीने से कमाई गई रोटी पवित्र है, उसका स्वाद मीठा है। लेकिन क्या हो रहा है इस समाज में—'वे रात-दिन परिश्रम करते हैं, किंतु उन्हें अपने और अपने बच्चों के लिए काफी भोजन, वस्त्र और रहने को स्थान नसीब नहीं होता।' हालत संसार की यह है कि सभी को दरिद्रता से जीवन-संग्राम करना पड़ता है फिर परिवार भूखों मरते हैं। निरंतर संघर्ष और अभाव का जीवन उन्हें तोड़ देता है। टॉल्सटॉय का अनुभव है अधिकांश शिक्षित लोग खुद परिश्रम नहीं करते और चुपचाप दूसरों की मेहनत हड़प लेते हैं जो उनके जीवन-निर्वाह के लिए आवश्यक होती है? क्या वे ऐसे जीवन को सात्विक और उचित समझते हैं? काम का बँटवारा तो प्राचीन काल से चला आ रहा है किंतु वह दोषपूर्ण है। उचित ढंग से काम का विभाजन तभी हो सकता है जब हम विवेक और अंतरात्मा से उसे करने का निर्णय लें। जो बँटवारा सभी की बुद्धि और हृदय को मंजूर हो वही सबसे अच्छा बँटवारा होगा। बलवानों द्वारा दूसरों की मेहनत हड़पना। इस क्रिया को धर्मवादी 'दैवी निर्णय', दार्शनिक 'जीवन की अनिवार्य अवस्था' और आजकल का विज्ञान 'काम का बँटवारा' कहते हैं। कुछ लोगों का तर्क है कि कुछ मानसिक और आध्यात्मिक श्रम करते हैं और कुछ शारीरिक श्रम। क्या यह काम का बँटवारा नहीं है? प्रश्न उठता है यह बँटवारा है या श्रम का बलात्कारी शोषण? शारीरिक श्रम के बदले में मानसिक श्रम देने की बात भी दुहराई जाती है और आध्यात्मिक भोजन देने की भी। आध्यात्मिक भोजनवाले कहते हैं—'मैं यह भोजन तभी दे सकता हूँ, जब तुम मुझको भोजन दो, वस्त्र दो, और मेरे घर का कूड़ा-करकट हटाकर ले जाओ।' किंतु शारीरिक भोजनवाले तो यह काम करते ही रहते हैं—उन्हें आध्यात्मिक-मानसिक भोजन मिले या न मिले। लेकिन यह अच्छा तब हो जब दोनों में प्रेम से आदान-प्रदान हो। विद्वान-कलाकर-वैज्ञानिक कहता है कि हम तभी सेवा कर सकते हैं जब हमारे लिए अच्छा भोजन उपलब्ध हो। प्रश्न उठता है कि शारीरिक श्रम करनेवाले किसान-मजूर-बढ़ई-लुहार, मोची, धोबी को आध्यात्मिक भोजन की जरूरत ही क्यों हो। मजदूर तो समतावादी-समाज-व्यवस्था

की माँग करता है। उसके पास अर्थशास्त्र, रसायन शास्त्र, प्रकृति विद्या को पढ़ने का समय नहीं है। वह संगीत, चित्र, काव्य कला में भी अपने को व्यस्त नहीं रख सकता। कूड़ा-कचरा कौन ढोएगा, घरों की सफाई, खेतों की जुताई, कपड़े की सिलाई, बुनाई कौन करेगा। यदि मजदूर ऐसा कहता है तो क्या यह न्याय की बात नहीं है? इस प्रश्न का बौद्धिक और विलासी क्या उत्तर देगा? दरअसल बौद्धिक, धर्मात्मा, दयालु, शिक्षित, पुण्यात्मा, पंडे-पुजारी, सामंत-रईस व्यापारी सब मिलकर किसान-मजदूर का जीवन बर्बाद किए हुए हैं।

'एक भीषण अन्याय' यह भी है कि कुछ सोचते हैं कि समाज को राजनैतिक सुधारों से ठीक-ठाक किया जा सकता है। जबकि अन्याय यह है जिस जमीन के टुकड़े पर वह जन्मा है उसका उपयोग वह नहीं कर सकता। भू-स्वामियों ने जबरन जमीन पर कब्जा कर लिया है—जन तो भूस्वामी की गुलामी करने को विवश है। देहातों में गुलामी की बुरी स्थिति है और निर्धनता का तांडव। सवाल वहाँ यह है कि परिवार जिएँ कैसे? वे सेठ-साहूकारों-भूस्वामियों के गुलाम हैं। हेनरी जार्ज कहते थे कि मनुष्य पहले एक जानवर है—जमीन का जानवर। उसने जमीन के लिए दास-प्रथा को विकृत रूप दिया है। इधर औद्योगिक गुलामी आदमी की आजादी को मार रही है। क्या विडंबना है कि पूरी दुनिया में श्रमजीवी सबसे गरीब है, दरिद्र है। लंदन, पेरिस, न्यूयार्क में श्रमजीवी सबसे खराब घरों में रहते हैं एवं आलसी-कपटी, हृदयहीन बुद्धिजीवी महलों में मौज उड़ाते मिलते हैं। बेकारों की बहुतायत श्रम पर कम पैसा दिलाती है। जबकि सभी को पता है कि दरिद्रता ईश्वर की देन नहीं है। टॉल्सटॉय मानते हैं कि 'तमाम सामाजिक प्रश्नों के मूल में हमारी जमीन की व्यवस्था मुख्य है।' कुप्रथाओं-विकृतियों से मनुष्य ने जो लड़ाई लड़ी है वह अधूरी और अपर्याप्त है—ज्यादातर परंपरागत अन्याय मौजूद हैं। इंग्लैंड के हेनरी ज़ार्ज ने अन्यायों की प्रथाओं को मिटाने का प्रयत्न किया? किंतु हुआ क्या, इंग्लैंड तो आयरलैंड पर ही चढ़ बैठा। यूरोप-अमेरिका ने समाजवादी असेंबलियों, महासंघ बनाए और हुआ क्या? दरिद्र और तबाह हुआ। समाचार पत्रों की स्वाधीनता का ढोल पीटा गया—किंतु रोग की दवा नहीं मिल सकी। पूँजीवाद और तगड़ा हुआ तथा उपनिवेशवाद तो अनियंत्रित साँड़ हो गया। देखिए न, 'यूरोप के इन परोपकारियों का पोषण करनेवाले असली लोग हिंदुस्तान, अफ्रीका और आस्ट्रेलिया के वे मजदूर हैं, जिन्हें वे देख नहीं पाते।' हम भलाई के नाम पर लोगों के रक्त की अंतिम बूँद तक निचोड़ रहे हैं। लाखों लोग सतत यातना के शिकार हैं। इसलिए यूरोप के 'परोपकारवाद' का अर्थ सड़ गया है। पहले धर्म के नाम पर लाखों मार डाले, अब विज्ञानवाद की आड़ में लाखों का शिकार हो रहा है। इस समाज-व्यवस्था में उल्टी

गंगा बह रही है। इटली के मैजिनी समाज-व्यवस्था में सुधार के लिए धार्मिक आंदोलनों का स्वप्न देख रहे हैं। वे भूल रहे हैं—भू-स्वामी वर्ग और दास प्रथा को। इसलिए हर महान विचार धूल चाट रहा है।

'जमीन का बँटवारा' कैसे हो। जमीन की अलग-अलग किस्में हैं। उपजाऊ जमीन और बंजर जमीन का संबंध उपज से जुड़ा है। फिर जमीन पर काम करनेवाले मजदूर का कब्जा होगा या बलवान मालिक का? मजदूर-किसान को जमीन मिले तो वह गाँव छोड़कर शहर के कारखानों-मिलों में मरता क्यों फिरे। 'मालिकों का कर्तव्य', कौन तय करेगा और कैसे? शराबियों-शूकरखोरों, मांस-मक्खन खानेवाले शोहदों को कौन रोकेगा? वे न धर्म से डरते हैं न ईश्वर से, न सरकार से। सरकारी नौकरी सेवा नहीं रही, 'वेतन' बन गई है। सत्य पर पर्दा पड़ा है—क्या हो? इस अंधकार के समय में 'मज़दूर क्या करें?' वृद्ध टॉल्सटॉय ने लिखा—"मैं अब अधिक दिन जीनेवाला नहीं हूँ और मरने से पहले मैं मजदूरों को बता देना चाहता हूँ कि मैंने उनकी पददलित-अवस्था के संबंध में क्या सोचा है और वे किन उपायों के द्वारा अपने को आजाद कर सकते हैं। शायद जो कुछ मैंने सोचा है (मैंने बहुत सोचा है) वह मजदूरों के लिए उपयोगी साबित हो जाए। संभवतः मैं यह रूस के श्रमजीवियों को लक्ष्य करके लिख रहा हूँ। कारण, मैं उन्हीं के बीच रहता हूँ और दूसरे देशों के मजदूरों की अपेक्षा उन्हें ज्यादा अच्छी तरह जानता हूँ। किंतु मुझे आशा है कि मेरे कुछ विचार अन्य देशों के मजदूरों के लिए भी बेकार साबित न होंगे।" (वही, भाग-2, पृ० 345)

टॉल्सटॉय ने यह उपदेश दिया कि हिंसा का मुकाबला हिंसा से मत करो—ऐसा करना गाँठ को और भी कस देना है। हिंसा से मजदूरों की दशा बिगड़ जाती है। किसानों-मजदूरों को जमीन चाहिए—वेतन बढ़ाने से समस्या का हल नहीं होता। जैसे मछली पानी के बिना नहीं जी सकती, वैसे ही किसान खेती के बिना जी नहीं सकता। श्रमजीवी को कारखानों की समाजवादी शिक्षा बदलती है—वह समस्या का हल नहीं सुझाती है। इंग्लैंड, बेल्जियम, अमेरिका में कल-कारखानों में काम करनेवाले श्रमजीवियों की हालत बिगड़ी है और वे अब खेती अपनाने लायक नहीं रहे। हाँ, जरूरत है कि खेती पर व्यक्तिगत मिल्कियत खत्म हो तो अन्याय रुकेगा। हड़तालों से काम नहीं चलेगा—मालिक उसको समाप्त करने का रास्ता निकाल लेते हैं। जंगली कानून और भ्रष्टाचार पनपता है। मजदूर की दशा सुधारने का एकमात्र रास्ता है भू-स्वामियों से जमीन को मुक्त करते हुए उसे मजदूरों में ईमानदारी से वितरित किया जाए। टॉलस्टॉय ने कहा, "मेरी तुमको सलाह है कि अपनी जरूरतों को पूरा करने के लिए दंगों, क्रांतियों और समाजवादी हलचलों द्वारा शासक वर्ग से

लड़ाई मत ठानो, बल्कि अपने जीवन को सुधारो।'' तुम सत्य को पहचानो और वही तुमको मुक्ति देगा। हिंसा से मुक्ति नहीं मिलेगी।

प्रश्न उठता है कि श्रमजीवियों—किसानों के 'उद्धार का उपाय' क्या है? 'दूसरों से जिस व्यवहार की आशा रखते हो, वही तुम उनके साथ भी करो। बाइबिल का यह सिद्धांत वाक्य 'सभ्य-संस्कृति' के लिए है, उस संस्कृति के लिए नहीं जो बर्बर व्यक्तिवाद पर आधारित हो—जिसमें पूँजीपति श्रमजीवी का अधिकाधिक श्रम हड़पना चाहता है और हड़पता भी है। श्रमजीवियों से जमीन हड़पकर संपत्तिशास्त्रियों ने उस पर स्थायी कब्जा कर रखा है। इस तरह श्रमजीवी हर तरह से धनवानों का गुलाम है—चाहे खेत में काम करे या कल-कारखानों में। यदि खेती करने की सुविधा मिल जाती है तो टैक्स देना पड़ता है या तीन-चार साल फौज में नौकरी करती पड़ती है। इस तरह श्रमजीवी शक्तिहीन-पददलित है जो रोटी के लिए कुचला जाता है। बुद्ध और कन्फ्यूशियस, यहूदी धर्माचार्य हिलेल और ईसा करुणा-दया की बातें करते रहे पर श्रमजीवी को चैन नहीं मिला। मुट्ठी भर लोग सुख से रहे बाकी तबाह। पढ़े-लिखे धनवानों ने ईश्वर की उपेक्षा की और विज्ञानवादी दल में मिल गए। बाइबिल का नियम 'किसी को मारो मत' ठुकरा दिया गया। आत्म-शुद्धि का मार्ग छोड़कर शिक्षित ईश्वर में विश्वास नहीं करता और वह केवल मार्क्स आदि साम्यवाद के प्रवर्तकों को मानता है। टॉल्सटॉय मानते हैं कि श्रमजीवियों के लिए हिंसा का मार्ग न केवल गलत है बल्कि घातक है और श्रमजीवियों की गुलामी का मूलाधार यही है। अत्याचार से छुटकारा पाने का उपाय है—अपने भीतर धार्मिक भावनाओं का विकास। इस तरह टॉल्सटॉय कई कोणों में से मार्क्स और साम्यवाद का विरोध करते हैं और मार्क्सवादी हिंसा-सिद्धांत से सख्त नफरत।

'सत्ता बनाम स्वतंत्रता' का प्रश्न सामने आते ही उन्हें कविवर शैली का यह कथन याद आता है कि ''संसार में सबसे घातक भूल यह हुई कि राजनीति शास्त्र और नीतिशास्त्र को अलग-अलग समझा गया। टॉल्सटॉय ने 'श्रमजीवी क्या करे' निबंध में कहा कि श्रमजीवी बाइबिल का आदेश माने कि मनुष्यों को दूसरे के साथ वैसा ही व्यवहार करना चाहिए जैसा वह दूसरों से अपने लिए चाहता है। इस प्रस्ताव की बुद्धिजीवी अव्यावहारिक-अलौकिक कहकर निंदा करते हैं। धर्म-नैतिकता-ईश्वर के नाम पर निष्क्रिय बनकर बैठना अनुचित है। 'पाशविक स्वतंत्रता' का अंत कहाँ है और सामाजिक आदर्श से क्या तात्पर्य? केवल जीवन को व्यवस्था के बदलने से पथ मिल सकता है क्योंकि सत्ता कोई ईश्वरीय वस्तु नहीं है जिसे बदला न जा सके। लेकिन यह बदलाव अराजकतावादियों के हथियारों से नहीं आना चाहिए। क्योंकि अराजकतावादी सत्ता रहित समाज के पक्षधर हैं और एक-दूसरे की

स्वतंत्रता पर आक्रमण करते हैं। मार्क्सटर्नर और मि० टकर जिस उपयोगितावाद और व्यक्तिवाद की स्थापना करना चाहते हैं उसमें सामूहिक न्याय का सिद्धांत ही गायब है। क्रांतिकारी समाजवादी प्रवृत्तियाँ हिंसा-झूठ का आश्रय लेती हैं। मनुष्य बिना एक-दूसरे को सताए समाज में रह सके इसके लिए पशु-बल की आवश्यकता नहीं है। अहिंसामय स्वतंत्रता से भरा समाज मानव को चाहिए। इस कार्य के लिए पुराना हिंसावादी तंत्र ढहाना होगा ताकि मनुष्य आत्म-शुद्धि का नैतिक मार्ग अपनाकर आगे बढ़ सके।

'समाजवाद' पर टॉल्सटॉय ने बहुत ठंडे दिमाग से विचार किया है और पाया है कि निर्दय विषमताएँ ही समाज के लिए अभिशाप हैं। यदि मैं अपने भाई से प्रेम करता हूँ तो उसके लिए बैठक खाली करने में संकोच न करूँ। हमें भोग-विलास की सभ्यता छोड़कर ईश्वर की ओर बढ़ना होगा लेकिन ज्यादातर लोग सामंती मानसिकता के व्यक्तिवादी हैं। समाजवादी चिंतन संपत्ति को, राष्ट्र को मानवता की संपत्ति बनाकर असमानता-विषमता को मिटाने का 'आदर्श' रखता है। लेकिन व्यक्तिवादी इसे क्यों मानेंगे? उनके हित टकराते हैं, सत्ता छिनती हैं, रोब-रुतबा कम होता है—उन्हें तो सेवा-श्रम के लिए गुलाम चाहिए। व्यक्तिवाद की मूल प्रवृत्ति ही समाजवाद की शत्रु है और वह समता-सिद्धांत में विश्वास नहीं करती। इसलिए ईसाई समाजवाद असफल है और मार्क्स का साम्यवाद संशय में लिपटा हुआ है। समाजवादी कहते हैं—"संस्कृति और सभ्यता की जो सामग्री हमको मिली हुई हैं, उसको छोड़ना हमारे लिए आवश्यक नहीं है। यह भी आवश्यक नहीं है कि हम असंस्कृत जन-समुदाय की सतह पर पहुँच जाएँ। हम भी चाहते हैं कि जो लोग सांसारिक सुख-साधनों से वंचित हैं, उनको अपनी सतह पर ले आएँ और सभ्यता तथा संस्कृति के वरदानों में उनको साझीदार बनाएँ। विज्ञान की सहायता से हम यह कार्य संपादित कर सकते हैं। विज्ञान हमको प्रकृति पर विजय प्राप्त करने का मार्ग बताता है। उसके द्वारा हम प्रकृति की उत्पादन शक्ति को बहुत बढ़ा सकते है।" (वही, भाग-2, पृ० 394) विज्ञान के नाम पर प्रकृति को दुहने, रौंदने, दासी बनाने की इस हिंसावादी नियत से टॉल्सटॉय कहीं भी, कभी भी सहमत नहीं हैं। इसलिए टॉल्सटॉय चिंतन और समाजवादी चिंतन में गहरे मतभेद पनपते रहे हैं। उनके विचार में स्थायी क्रांति तो केवल एक ही हो सकती है और वह है नैतिक अर्थात् मनुष्य की आत्मा का पुनरुद्धार हो। टॉल्सटॉय के इन विचारों से मार्क्सवादी भड़कते हैं और उनसे दूर तक असहमति जाहिर करते हैं।

अराजकतावादी कहते हैं कि वर्तमान व्यवस्था मान्य नहीं हो सकती। सत्ता अपने क्रूर करों से हिंसा करती है अत: सत्ता को जड़ से उखाड़ना होगा। फिर

"पूँजीपति संगठन श्रमजीवियों के हाथ में चला जाएगा। उस समय इन श्रमजीवियों का उत्पीड़न बंद हो जाएगा और धन का असमान विभाजन भी न होगा।" किंतु प्रश्न है कि "उस समय काम के साधन अर्थात् कल-कारखाने कौन स्थापित करेगा और उनकी व्यवस्था कौन करेगा।" क्या यह सब अपने-आप होने लगेगा। श्रमजीवी स्वयं सब व्यवस्था कर लेंगे। फिर सोचने की बात है—"पूँजीवादी-संगठन कायम ही इसलिए हुए हैं कि हर किस्म के असली काम के लिए सत्ताधारी संचालकों अथवा व्यवस्थापकों की आवश्यकता अनुभव की गई। यदि कल-कारखाने होंगे तो सत्ताधारी संचालक और व्यवस्थापक भी रहेंगे। और जहाँ सत्ता होगी, वहाँ उसका दुरुपयोग भी होगा अर्थात् जिस बात को आप रोकना चाहते हैं, वह होकर रहेगी।" इस जटिल प्रश्न का सीधा उत्तर नहीं है। सही प्रश्न का गलत उत्तर दिया जा सकता है लेकिन गलत प्रश्न का सही उत्तर क्या हो। अंतःकरण, विवेक और प्रेम मानव के सर्वोच्च गुण हैं लेकिन पशु-स्वभाव उन्हें पलट देता है। वस्तुतः अंत तक टॉल्सटॉय अहिंसा-प्रेम के सिद्धांत पर अटल रहे और किसी भी हिंसावादी सिद्धांत का समर्थन नहीं किया।

लियो टॉल्सटॉय की एक बहुत प्रसिद्ध पुस्तक है—'दी स्लेवरी ऑव अवर टाइम'। इस पुस्तक का अनुवाद बैजनाथ महोदय ने 'हमारे जमाने की गुलामी' शीर्षक से किया है। यह पुस्तक क्या है—ज्ञान का भंडार है। इसमें पंद्रह लेख हैं। पहला लेख है—'हमारे जमाने की गुलामी'। असल में गुलामी से मुक्ति दिलाने का संग्राम टॉल्सटॉय जीवन-भर एक अपराजेय योद्धा की तरह लड़ते रहे। यह सोचते रहे कि "उच्च वर्गों के लोगों की औसत उम्र करीब पचपन वर्ष होती हैं और अस्वास्थकर सेवा करनेवाले मजदूरों की उनतीस वर्ष। इस यथार्थ सत्य से हम आँखें नहीं मूँद सकते हैं।" अमीर लोग गरीब के श्रम का उपयोग करते हैं और कभी-कभी उनके कष्ट से दुःखी भी हो जाते हैं। रेल मजदूर प्राण लगाकर काम करते हैं, रेशम मिलों में आकर लड़कियाँ काम करती हैं और बच्चों का जीवन नष्ट करती हैं, धोबिन क्षयी होकर मर जाती हैं, अखबारों के कंपोजीटर इस भीषण रोग के शिकार होकर जीवन से हाथ धो बैठते हैं। भरे हृदय से ऋषिवर टॉल्सटॉय ने कहा है कि "ज्यों ही उन गरीब मजदूरों का सवाल हमारे सामने आता है, हम एकदम आश्चर्यजनक रीति से अंधे हो जाते हैं। बेचारे मजदूर, अनेक यातनाएँ भोगकर, परिश्रम करके बरबाद होते रहते हैं और हम उस परिश्रम का फल अपने भोग-विलासों में लगाते हैं, आनंद करते हैं।" (वही, भाग 2, पृ० 406)

क्या हो दुराचारी अपने दुराचार का समर्थन न करने के लिए तत्त्वज्ञान का आविष्कार कर लेते हैं। 'वर्तमान-पद्धति का विज्ञान द्वारा समर्थन' ऐसा ही दुराचार

है जो यह व्याख्या करके समझाता है कि गुलाम गुलाम ही रहेंगे। नए अर्थशास्त्री अपनी दलीलों से निर्दय मालिकों के साथ हैं—फलत: सर्व-साधारण को विज्ञान ने अंधा बना दिया है। 'यंत्रालय' श्रमजीवी को देहात से खींचकर शहर में लाता है और मुक्ति का आश्वासन देकर गुलाम बनाता है, उनकी जीवन लय तोड़ देता है। मजदूर कलाई पर घड़ी बाँधकर बीड़ी-सिगरेट, शराब पीता है और चरित्र तथा 'स्वाधीनता' गिरवी रख देता है। अर्थशास्त्री उनकी वेतन वृद्धि के गीत गाते हैं और उन प्रश्नों से मुँह चुराते हैं जो श्रमजीवी को बरबाद कर रहे हैं। पूँजीपतियों ने किसानों की जमीनें छीनकर इन्हें भिखारी बना दिया है। मार्क्स के इस विचार का टॉल्सटॉय समर्थन करते हैं। साम्यवादी तो सबसे अधिक आगे बढ़े हुए अर्थशास्त्री माने जाते हैं। वे उत्पादन के साधनों पर समाज का प्रभुत्व स्थापन कर देना चाहते हैं। वे तमाम योजनाएँ श्रमजीवी अधिकारों को लेकर बनाते हैं—लेकिन होता कुछ नहीं। वही ढाँक के तीन पात रहते हैं। नाराज होकर टॉल्सटॉय ने 'साम्यादर्श का दिवाला' कैसे निकला—क्यों निकला ? इस पूरी स्थिति पर विचार किया है। वे कहते हैं—"अत: यह कथन नितांत भ्रमपूर्ण है कि साम्यवाद के आदर्श युग में प्रत्येक व्यक्ति-स्वतंत्र होगा, और उसे वे सब चीजें अपने उपयोग और उपभोग के लिए मिलती रहेंगी जो आज केवल धनी लोग ही खरीद और काम में ला सकते हैं।" वैज्ञानिक तथा संपन्न लोग अधिक सुधारों की हवा बाँधते हैं—'सुधार अथवा स्वाधीनता' के अंग रेल-तार, छाया-चित्र, छापाखाने आदि हैं। वैज्ञानिकों का विश्वास है कि सुधार कल्याणकारी वस्तु है—हर जगह सुधार की तूती बोल रही है। प्रश्न है कि रेलें, प्रमोद वन, नृत्य शालाएँ, प्रदर्शनियाँ, थिएटर हमारा क्या उपकार करेंगे ? अपनी स्वाधीनता की बलि चढ़ाकर मनुष्य ने यह जो वैज्ञानिक प्रगति की है उसका उपयोग ऐसे करना होगा कि 'स्वाधीनता' नष्ट न हो, प्रकृति का विनाश न हो और प्रकृति पर आधिपत्य स्थापित करनेवाले आविष्कारों का सही उपयोग हो। विज्ञानवाद ने बिजली, प्रदर्शनी, रंग-कला, महीन वस्त्र उद्योग आदि से जो संसार लंदन और पीटर्सबर्ग में पैदा किया था उससे टॉल्सटॉय को बड़ी 'एलर्जी' थी।

उन्हें आधुनिक-सभ्यता के विलासी पूँजीवादी तंत्र की स्थिति को देखकर यह विश्वास हो गया था कि 'प्रकृति' और श्रमजीवी को बचा पाना बड़ा कठिन है। 'गुलामी की जड़ हमारे भीतर है। कोई विदेशी देहाती मास्को आता है जो कहता है—यहाँ कुछ लोग समृद्ध हैं बाकी ठंड से ठिठुर रहे हैं। मालिक और गुलाम का फर्क कम नहीं हुआ है। पूरे नवजागरण की जागृति ने तमाम नारों के बावजूद गरीब को अन्याय-अनीति से मुक्ति नहीं दी। दुर्भाग्य यह है कि अल्संख्यक हाथों में बहुसंख्यक लोग जकड़े हुए हैं। प्रश्न काफी पेचीदा है कि 'गुलामी क्या है ?' रूस,

यूरोप और अमेरिका के मजदूर आदतें बिगाड़कर विलासी हो गए हैं। उनकी बढ़ी हुई अतृप्त कामनाएँ उन्हें गुलामी में धकेलकर खुश हैं। विज्ञान ने मजदूरों की इच्छाएँ बढ़ा दी हैं और यह इच्छाएँ उन्हें सपने दिखा रही हैं। सरकार जमीन, जायदाद और कर संबंधी कानून बनाकर श्रमजीवियों को पूँजीपतियों के अधीन रहने पर मजबूर कर रही है। मनुष्य के बनाए कानून गुलामी को रंग दे रहे हैं—वे इन्हें न्याय प्रतीत होते हैं। संपत्ति अर्थात् जमीन-कारखाना और श्रम की लूट का नाम है और 'गुलामी की जड़ कानून' है। वही मजदूरों की स्वाधीनता को छीनता है। परिणाम होता है—हिंसा में वृद्धि। वस्तुतः सुसंगठित हिंसा कानूनों की जननी है। न जाने कितने नए कानून बनाए जाते हैं और उनसे सत्ता को लाभ होता है। इसलिए 'सरकारें क्या हैं?' श्रमजीवियों की दुर्दशा का कारण और यह भय कि इन सरकारों के न रहने से अव्यवस्था फैल जाएगी। कई बार—भय दिखाया जाता है कि व्यवस्था न रही तो जापान या चीन हमें अपने अधीन कर लेंगे। इस तरह झूठ बोला जा रहा है ताकि सत्ता के लोग फायदा उठाते रहें। एक-एक भूस्वामी के पास हजारों एकड़ जमीन-जंगल पड़ा है और गरीब के पास तापने को लकड़ी नहीं है। क्या करें? 'सरकारें कैसे उठाई जाएँ?' जबकि पता है गुलामी जड़ कानून है। इन कानूनों को हिंसा से खत्म नहीं किया जा सकता। क्योंकि वे और हिंसक हो जाते हैं—और श्रमजीवी को पीटकर दबा दिया जाता है। फिर यक्ष प्रश्न वही बचता है—'सरकारें कैसे उठाई जाएँ?' सरकारें डाकू राज हैं और श्रमजीवी को यातना देना उनका धर्म।

यह सोचना कि 'प्रत्येक मनुष्य का कर्तव्य क्या है?' जरूरी है। इसलिए कि जन-साधारण गुलामी का आदी हो गया है, उनकी मति पलट गई है। टॉल्सटॉय 'अंतिम कथन' में पूरे विश्लेषण-विमर्श के साथ इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि पुराना पुराण गुलामी को बरकरार रखता है और नया साम्यवादी सोच, क्रांतिकारी अराजकतावादी विचार-न्याय के नाम पर 'अहिंसा' से दूर है। केवल एक कोलाहल है जिसमें शुद्धता-पवित्रता अंतरात्मा की आवाज को स्थान नहीं है। अहिंसा ही बुराइयों को खत्म करने का रामबाण उपाय है। यही उपाय गांधी ने टॉल्सटॉय से पाया था।

यहाँ 'मेरी मुक्ति की कहानी' पुस्तक टॉल्सटॉय की आत्मकथा है जिसमें उनका पूरा जीवन-संघर्ष एक जीवन-प्रेरणा के रूप में उपस्थित है। रामनाथ 'सुमन' और परमेश्वरीदयाल विद्यार्थी के अनुवाद में कथा की औपन्यासिकता का अपना आनंद बरकरार है। सन् 1950 में टॉल्सटॉय ने 'बचपन' नामक एक अद्भुत कथात्मक कहानी लिखी। उनकी अपनी योजना में 'बचपन' के बाद 'किशोरावस्था', 'युवावस्था' और 'कच्ची उम्र' उपन्यास के चार चरण आनेवाले थे। इसका उद्देश्य

था—जीवन के प्रत्येक चरण की लाक्षणिक विशेषताओं को पैनेपन से उजागर करना। टॉल्सटॉय ने इस उपन्यास को छोटे भाई की आत्मकथा के रूप में लिखने की योजना बनाई थी। उनका इरादा कथा को भावनाओं, आर्थिक परिस्थितियों के साथ विज्ञान की ओर ले जाना था। टॉल्सटॉय के अनुसार बचपन की भावनाओं में हार्दिकता रहती है और किशोरावस्था में शंका, आत्मविश्वास, अनुभवहीनता तथा अपने गर्व का प्रभुत्व। वे 'कच्ची उम्र' की कहानी कभी नहीं लिख सके और 'युवावस्था' अधूरी रह गई। लेकिन उनका यह विचार-सूत्र सामने आ गया कि 'जीवन विकास ही है' और मनुष्य का जीवन तो विकास की ऊँची उठान है। इस दर्शन के कारण टॉल्सटॉय का अपना जीवन सत्य की खोज, ईमानदारी, किसान-मजदूर के शोषण की व्यथा कथा से भरा नैतिक जीवन रहा। 'आत्मकथा' लिखते समय वे दोनों तरह के दिमागों का प्रयोग करते हैं—बुद्धि द्वारा चालित दिमाग और हृदय द्वारा चालित दिमाग। इन दोनों की विशेषताएँ हैं—भावुकता, लगाव, संवेदनशीलता, गहन मंथन और व्यापक मानवीय सहानुभूति। उनका विश्वास था कि जो कृतियाँ दिल की गहराई से लिखी जाती हैं वे बुद्धि-प्रधान कृतियों से ज्यादा प्रभावी होती हैं। कहना न होगा कि उनकी आत्मकथा 'मेरी मुक्ति की कहानी' हृदय-रस की गहरी पकड़ का सबूत देती है।

टॉल्सटॉय जीवन-सौंदर्य के सृजनात्मक चित्रण में बड़े ही प्रवीण हैं। 'बचपन' की कहानी उनकी आत्मकथा नहीं है लेकिन अपने अस्तित्व में आत्मकथा जैसी है—जिसमें संस्मरण घुल गए हैं। स्मृतियाँ उन्हें आत्मा की नवस्फूर्ति प्रदान करती हैं और ऊँचा उठाकर उल्लास के एक स्रोत से अक्षय ताजगी प्रदान करती हैं। ये स्मृतियाँ इतनी काव्यात्मकता लिए हुए हैं कि इन्हें भुला पाना असंभव हैं। 'मेरी मुक्ति की कहानी' के छपते ही पत्र-पत्रिकाएँ उसकी चर्चा से पट गई हैं और टॉल्सटॉय एक अपूर्व नायक बन गए। क्योंकि इसमें आत्मा की गहराई से आनेवाली नैतिक भावना की निष्कलंक शुद्धता मौजूद मिलती है। वे मनुष्य में जो सबसे अच्छा है, उदात्त है उसके निरूपण में तन्मयता दिखाते हैं इसलिए कहीं भी विचार का टुच्चापन नहीं है।

'मेरी मुक्ति की कहानी' का आरंभ नाटकीय ढंग से हुआ—"मेरी बपतिस्मा और पालन-पोषण ईसाई मत में हुआ था। मुझे बाल्यावस्था तथा किशोर व युवावस्था में इसी मत के धार्मिक विश्वासों की शिक्षा-दीक्षा दी गई थी। परंतु जब मैं अठारह साल की उम्र में यूनिवर्सिटी निकला तो जो बातें मुझे सिखाई-पढ़ाई गई थीं, उनमें से किसी बात पर मेरा विश्वास न रह गया था।" इसलिए विश्वास नहीं रह गया था कि प्रश्नाकुल अर्थ-मीमांसा, तत्त्व-मीमांसा उनके स्वभाव में जन्मजात थी। "जहाँ तक मुझे याद पड़ता है कह सकता हूँ कि मुझे जो कुछ पढ़ाया-सिखाया गया था

और मेरे इर्द-गिर्द के बड़े-बूढ़े लोग जिन बातों को मानते थे, उन पर मेरा पक्का विश्वास कभी नहीं था, फिर भी मैं उन पर भरोसा करता था; परंतु मेरा यह भरोसा डाँवाँडोल था।" इसलिए कि उनमें विचार-मंथन चलता था और विचार-मंथन झकझोरता है—हृदय की तीसरी आँख खोल देता है। यह आँख तभी खुल गई जब उन्हें ग्यारह वर्ष में एक छात्र ने बतलाया कि नई खोज यह है कि ईश्वर नाम की कोई चीज नहीं है। हम लोगों को जो सिखाया जाता है वह सब काल्पनिक है। उन्हें यह भी याद है कि उनके भाई दमित्री यूनिवर्सिटी में पढ़ रहे थे और धर्म की ओर झुक रहे थे तो उनको व्यंग्य में लोग 'नूह' कहते थे।

"मैं अपने बड़े-बूढ़ों की इन मजाकों में रस लेता था और इससे यह निष्कर्ष निकाला कि प्रश्नोत्तर पाठ (धर्म की पुस्तक और गिरजे में जाना जरूरी है। बचपन में वाल्टेयर को पढ़ा और धर्म में अनास्था बढ़ी। स्कूल में धार्मिक पुस्तकें पढ़ाई जाती थीं और विद्यार्थी गिरजा भेजे जाते थे। सरकारी अफसरों को 'कम्यूनियन' प्राप्त करने का प्रमाण-पत्र पेश करना पड़ता। उन्हें एक 'एस' के आदमी ने यह कहानी सुनाई कि कैसे वह नास्तिक बना।" फिर टॉल्सटॉय ने दार्शनिक ग्रंथ पढ़े, गिरजाघर जाना बंद कर दिया। लेकिन वे अपने को ईश्वर के विश्वास से मुक्त न कर सके। यह भी इच्छा जागृत हुई कि दूसरों से अधिक प्रसिद्ध, अधिक महत्त्वपूर्ण तथा धनी बनूँ। "अपनी संपूर्ण आत्मा से मैं अच्छा बनना चाहता था लेकिन जब मैंने अच्छा बनने की कोशिश शुरू कि तो मैं जवान था, वासनाओं का दास था और अकेला था—बिल्कुल अकेला। जब-जब मैंने नैतिक रूप से भला बनने की कोशिश की तब-तब हर बार मेरा उपहास किया गया और व्यंग्य किए गए। आकांक्षा, शक्ति से प्रेम, कामुकता, लंपटता, घमंड, क्रोध और प्रतिहिंसा सबकी इज्जत की जाती थी। वासनाओं ने झुका दिया था लेकिन बुआ जिसके साथ वे रहते थे—बहुत ऊँचे चरित्र की थीं। लेकिन उनकी भी इच्छा थी कि किसी विवाहित स्त्री से मेरा संबंध हो जाए। जवान आदमी को बनाने में कोई चीज उतना काम नहीं करती जितनी एक कुलीन महिला से घनिष्ठता काम करती है। मेरे लिए दूसरा सुख वह यह चाहती थी कि मैं किसी एडीकांग (किसी सेनापति या प्रतिष्ठित अधिकारी का अंगरक्षक) और संभव हो तो साम्राट का एडीकांग बनूँ। पर सबसे बड़ा सुख तो उन्हें इस बात से होगा कि मैं किसी अत्यंत धनी कन्या से विवाह कर लूँ जिससे मेरे पास दासों की ज्यादा-से-ज्यादा संख्या हो जाए।" (वही, भाग 2, पृ० 461)

स्मृति में काल का अश्व दौड़ा करता है। तभी तो टॉल्सटॉय कहते हैं—"बिना त्रास, घृणा और हृदय वेदना के मैं उन सालों का ख्याल नहीं कर सकता। मैंने लड़ाई में आदमियों का वध किया, मैंने लोगों का वध करने के लिए उनको द्वंद्व युद्ध में

ललकारा, मैंने जुआ खेला, उसमें हारा, मैंने किसानों से बेगार ली, और उन्हें सजाएँ दीं, बुरे आचरण किए और लोगों को धोखा दिया। मिथ्याभाषण, लोगों को लूटना, हर तरह का व्यभिचार, मद्यपान, हिंसा, खून—मतलब कोई ऐसा अपराध नहीं था जिसे मैंने न किया हो और मजा यह कि इन सब कामों के लिए लोग मेरी तारीफ करते थे और मेरे जमाने के आदमियों ने मुझे और लोगों के मुकाबले में सदाचारी व्यक्ति समझा और समझते हैं। दस साल तक मेरा यही जीवन था।'' टॉल्सटॉय ने अपने हर सुकर्म-सुकर्म को खोलकर रख दिया। यही इस आत्मकथा की शक्ति है और यही शक्ति गांधी की आत्मकथा में मिलती है। इसी शक्ति के कारण दोनों ही विश्व के महान आत्मकथाकारों में गिने जाते हैं।

लेखक कैसे बने टॉल्सटॉय? क्या प्रेरणा थी? ''इसी समय मैंने अहंकार, लोभ और अभिमानवश लिखना शुरू किया। मैंने अपनी रचनाओं में वही किया जो मैं अपनी जिंदगी में करता था। प्रसिद्धि और धन प्राप्त करने के लिए मैं लिखता था और उसके लिए अच्छाई को छिपाना और बुराई का प्रदर्शन जरूरी था। मैंने यही किया। न जाने कितनी बार मैंने अपनी रचनाओं में उदासीनता अथवा उपहास के जामे में अपनी भलाई की तरफ जानेवाली उन प्रेरणाओं को छिपाने और दबाने की कोशिश की, जिनसे मेरे जीवन की सार्थकता थी।''

टॉल्सटॉय छब्बीस-सत्ताईस वर्ष की उम्र में लड़ाई के बाद पीटर्सबर्ग लौटे और रचनाकारों-कलाकारों से मिले। रचनाकारों का विचार था कि जीवन विकसित होता रहता है। इस विकास में विचार-प्रधान आदमी खास हिस्सा लेते हैं। फिर विचार-प्रधान आदमियों में भी कवि-कलाकारों का अधिक प्रभाव पड़ता है। वे मनुष्य जाति को शिक्षा देते हैं और अप्रकट रूप से शिक्षा देते हैं। टॉल्सटॉय की प्रसिद्धि तो थी ही—वे कवि-कलाकार के जोश में थे और उनके पास धन-स्त्री-मकान-यश सबकुछ था। अनुभव से उन्होंने पाया था कि धर्माचार्य और पुरोहित दुराचारी और अपवित्र हैं। उन्हें तो पता ही नहीं कि पवित्रता किस चिड़िया का नाम है। लेकिन टॉल्सटॉय में रचनाकार का गर्व था और असाधारण घमंड तथा मूर्खतापूर्ण विश्वास। इस सनक में खूब लिखा, खूब छपवाया। पता ही नहीं था जीवन में अच्छाई क्या है—बुराई क्या है—रचनाकार का पागलपन सवार था। किताबों और अखबारों में लिखने का नशा। जिससे बाद में उनका पूरी तरह मोह भंग हुआ।

''इस तरह के पागलपन में मैंने छह साल और बिता दिए—यानी तब तक जब तक मेरी शादी नहीं हो गई। इस अवधि में मैं विदेश गया। यूरोप में मेरा जैसा जीवन रहा उससे और प्रमुख यूरोपीय विद्वानों से मेरा जो परिचय हुआ उससे मेरा यह विश्वास और दृढ़ हो गया कि पूर्णता के लिए कोशिश करनी चाहिए।'' 'प्रगति' में

बहे-थमे और किनारे लगे। पेरिस में एक आदमी की फाँसी को देखकर कलेजा काँप गया। 'प्रगति' से हटकर 'मैं' अपनी अंतरात्मा की ओर बढ़ा। विदेश से लौटकर वे देहात में बस गए। किसानों के स्कूल में काम किया। एक असाध्य समस्या जागी— 'क्या शिक्षा दी जाए?' अंतरात्मा कहती कोई शिक्षा नहीं दे सकते क्योंकि आदमी को मुक्ति चाहिए। किसानों की मुक्ति का साल 1861 में नया ज्ञान पाया—पत्रिका निकालकर किसानों को शिक्षित करना शुरू किया—'पंच' बना दिए गए। एक साल तक वे पंचायत-पत्रिका-स्कूल में व्यस्त रहे—बीमार पड़े, कूमाज पीने लगे, लेकिन अंतरात्मा के अंदर उठनेवाले प्रश्नों को लेकर लिखना जारी रखा। कुटुंब सेवा के बाद मन फिर पूछने लगा, "यह जीवन किसलिए है? यह कहाँ ले जाता है? मैंने पाया ये बचकाने नहीं गंभीर सवाल हैं।" गोगल, पुश्किन, शेक्सपियर, मौलियर को प्रसिद्धि से क्या मिला? उनसे ज्यादा प्रसिद्ध हो जाऊँ तो भी क्या? इस तरह टॉल्सटॉय भीतर-ही-भीतर जूझते रहे और द्वंद्वग्रस्त भी। प्रश्न-ही-प्रश्न और उनके उत्तर नदारत। कठिन यातनाग्रस्त टॉल्सटॉय पाते कि जीवन निरर्थक है।

इस ईश्वरीय ज्योति का विकास करने के लिए मनुष्य को अपनी वासनाओं का दमन करना होगा और प्रेमवृत्तियुक्त अहिंसा दर्शन की वृद्धि। सभी धर्मों के सिद्धांतों का आदर ही टॉल्सटॉय की धर्म-दृष्टि का मूल है। उन्हें ध्यान रहा कि बौद्ध-दर्शन-धर्म ईश्वर को नहीं मानता, न ईश्वर की व्याख्या करता है—लेकिन बुद्ध के मौन मानव तादात्म्य का सिद्धांत है जो वस्तुतः आदि कारण है और जिसे यहूदी धर्म, ईसाई धर्म, मुस्लिम धर्म में ईश्वर के नाम से संबोधित किया गया है।

जनता को गुलामी और शोषण से सच्चे धर्म के द्वारा ही मुक्त किया जा सकता है। सुधारने का एक मात्र तरीका है—समाज का आंतरिक नैतिक विकास। धर्म को सदाचार बनना चाहिए और इंद्रजाल से दूर रहकर ही उसमें परिवर्तन किया जा सकता है। हिंसा के स्थान पर प्रेम और सेवा से ही मानव को बड़ा किया जा सकता है, तोपों-फौजों से नहीं। सरकारें धर्म के पाखंड की रक्षा करती हैं ताकि सत्ता बनी रहे और जनता दमन को सहती रहे। लेकिन यहूदी-धर्म की प्रसिद्ध लोकोक्ति है कि 'मनुष्य की आत्मा परमात्मा का दीपक है।' जब तक यह ज्योति जलती नहीं है तब तक वह एक कमजोर प्राणी है लेकिन जब वह ज्योति जलने लगती हैं तो वह शक्तिशाली प्राणी बन जाता है—"वह उसकी निज की शक्ति नहीं, बल्कि परमात्मा की शक्ति होती है।" टॉल्सटॉय के इन विचारों का गांधी पर गहरा प्रभाव पड़ा है। हालाँकि भारतीय संत-चिंतन के लिए टॉल्सटॉय के विचार नए नहीं हैं, केवल उनका धर्म-भाष्य नया है।

टॉल्सटॉय ने धर्म और नैतिकता पर विचार किया है। यह विचार उन्होंने जर्मनी

की एक नैतिकता प्रसारक संस्था के प्रश्नों का उत्तर देने के लिए किया था। प्रश्न था—(1) 'धर्म से आप क्या समझते हैं? (2) धर्म का आप जो अर्थ करते हैं, उससे पृथक क्या कोई नैतिकता हो सकती है? इन प्रश्नों के उत्तर में टॉल्सटॉय ने कहा कि धर्म शब्द की आमतौर पर तीन भिन्न-भिन्न परिभाषाएँ की जाती हैं। पहली परिभाषा के अनुसार धर्म परमात्मा की ओर से मनुष्य का एक खास और सच्चा मार्ग-दर्शन है। दूसरा यह कि धर्म पूजा-पाठमय अंधविश्वासों से भरा पाठों का संग्रह है और तीसरी परिभाषा है कि उन विधि-विधानों का संग्रह है—जिनका बुद्धिमान लोगों ने आविष्कार किया है। मूल बात यह कि धर्म एक अचूक सत्य है। उसे अंधविश्वासों से मुक्त करना आवश्यक है और वह संस्कृतिवान पुरुषों का अस्त्र तभी बन पाता है जब वह 'साधारण' को शक्ति देता है। दरअसल, तीनों परिभाषाओं में धर्म के असली तत्त्व की व्याख्या नहीं है—क्योंकि धर्म तो सत्य में श्रद्धा है। किंतु प्रश्न उठता है यह श्रद्धा है क्या? प्रकृति भी मूल शक्तियों की पूजा चौदहवीं शताब्दी के शुरू से ही कैथोलिक प्रोटेस्टेंड और रूसी-यूनानी धर्मों का खंडन मिलता है। फिर यह माना गया कि प्रकृति की अज्ञात शक्तियों से उत्पन्न भय, काल्पनिक देवताओं में विश्वास और उनकी पूजा में धर्म का तत्त्व निहित है। लेकिन इस धर्म-चिंतन का न्यूटन आदि अनेक विद्वानों ने खंडन किया और कहा कि अपनी क्षुद्रता की अनुभूति में धर्म का अंश है—धर्म तो बौद्धिक जागृति है। अत: धर्म को अनंत-अखंड शक्ति जोड़कर ही समझा जा सकता है।

उन्हें एक अदृश्य प्रेरणा धकेलकर कहीं और ले जा रही थी। पचास वर्ष की उम्र—नेक पत्नी, बड़ी जमींदारी, अच्छे बच्चे, समाज में आदर, नाम की प्रसिद्धि—लेकिन अथाह मानसिक बेचैनी। पूरब की एक कहानी जिसमें कई सफेद चूहे एक टहनी को काट रहे हैं—नीचे कुएँ में अजगर—मौत निश्चित है। भारत की इस कहानी से टॉल्सटॉय को जीवन का सत्य मिला। कला-कविता-सफलता-प्रशंसा से जीवन चल पड़ा। कला के दर्पण से जीवन का दर्शन बड़ी चीज है—अंधकार और प्रकाश का खेल मनोरंजक है। चूहे काट रहे हैं फिर भी उन्हें जीवन के शहद की मिठास खींच रही थी।

टॉल्सटॉय का संबंध ज्ञान की विविध शाखाओं से रहा—विभिन्न विद्वानों, वैज्ञानिकों से रहा। बहुत दिनों तक उन पर विज्ञान की धाक रही लेकिन एक दिन उन्होंने पाया कि विविध प्रश्नों के हल विज्ञान के पास नहीं हैं। वे उदास हुए और आत्महत्या की सोचने लगे—वे सभी प्रश्न उठे जो एक मूर्ख व्यक्ति के मन में उठते हैं। प्रयोगात्मक-विज्ञान कहता है प्रत्येक वस्तु जटिलता और पूर्णता की ओर बढ़ती है एवं स्वयं विकसित होती है। उन्हें शरीरविज्ञान, मनोविज्ञान, जीव-विज्ञान,

समाज-विज्ञान में मानव जीवन के जटिल प्रश्नों के उत्तर नहीं मिले और जो उन्हें मिले उनसे संतोष नहीं हुआ। 'मैं क्या हूँ' और 'जगत क्या है' का ठीक उत्तर दर्शनशास्त्र के पास भी नहीं मिला—"जीवन के प्रश्नों के उत्तर की खोज में मुझे ठीक वही अनुभव हुआ जो जंगल में रास्ता भूल जानेवाले आदमी को होता है।" इस तरह वे मानवीय ज्ञान के जंगल में भटकते रहे। 'मेरे जीवन का अर्थ क्या है?' उत्तर 'कुछ नहीं' है। केवल इतना उत्तर कि मनुष्य असीम का अंश है। टॉल्सटॉय को सुकरात, शापेनहावर के कथन याद आते रहते हैं और गोचर जगत के संकल्पों का मूल पता नहीं लग पाता। सुलेमान का चिंतन, कभी गौतम बुद्ध का चिंतन याद आता है और संदेश मिलता है विषयशक्ति छोड़ो। इस तरह विचार-प्रपंच में पड़कर वे आत्महत्या नहीं कर सके।

सभी तर्क उलझन में डालते हैं और संदेह बुद्धि की एकाग्रता भंग करते हैं। अविवेकी प्रसन्न हैं और विवेकी असंतुष्ट, चिड़चिड़े। पंडित और विद्वान सभी तर्क के जाल में भ्रमित घूम रहे हैं—काल, कारण और आकाश के सिवाय जीवन का क्या अर्थ? डिकोंट कहता है ज्ञान तो संदेह के साथ शुरू होता है, इसलिए श्रद्धा संवलित व्यक्ति ज्ञान को अस्वीकार करता है। शॉपिनहार बराबर कहते रहे हैं जीवन का कोई अर्थ नहीं है। बौद्धिक ज्ञान अतार्किक ज्ञान नहीं है लेकिन सच यह है मनुष्य तर्क से नहीं श्रद्धा से जी पाया है—असीम और ससीम के बीच संबंध है—यह भी श्रद्धा का विषय है। तर्क तो 'असीम' से विश्वास उठाता है, यह तर्क का बौद्धिक आधार है। लेकिन ईश्वर, आत्मा, धर्म, अस्तित्व, पाप, पुण्य, नैतिकता ये सभी असीम से जुड़ी अवधारणाएँ हैं जिनके बिना जीवन अधूरा है। उन्हें अनुभव हुआ कि सुलेमान, सुकरात और शापेनहावर का साथ देना मूर्खता है। श्रद्धा से मानव ने जो उत्तर पाए हैं उसमें असीम-ससीम का ज्ञान संचित है। इस विश्वास को लेकर टॉल्सटॉय बौद्ध और इस्लाम के साहित्य में प्रवृत्त रहे तथा इनके साथ ईसाई धर्म की तुलना की। इस तुलनात्मक ज्ञान से उनमें 'आत्मा' का ज्ञान जागृत हुआ। ईसा के द्वारा विश्व के जो मुक्ति सिद्धांत थे—धर्मवेत्ताओं, पादरियों के जो कथन थे उनका मनोमंथन किया किंतु इस धर्मवाद को वे स्वीकार नहीं कर सके। फिर पाया नास्तिक तो वासनाओं तथा आकांक्षाओं के लिए जीते हैं, वह जीवन पशुवत है अत: वे आस्तिक बुद्धि से धर्म की ओर झुके रहे। फलत: वे दीन-हीन,अशिक्षित आस्तिकों, किसानों की ओर आकृष्ट हुए—जनता की ओर लौटे। ईसाई-धर्म के सत्य में लिपटे अंधविश्वासों से उनका मन विद्रोह कर उठा—भाग्यवाद से छूटे। कर्मवाद की ओर बढ़े। साधारण जन से टॉल्सटॉय ने प्रेम करना सीखा और श्रमिक लोगों का जीवन सच्चे अर्थ से भरा दिखाई दिया। "मैंने समझा यही जीवन है और इस जीवन से प्राप्त होनेवाला

अर्थ ही सच्चा है: और मैंने इसे स्वीकार कर लिया।" (वही, भाग-2, पृ० 503) विषयासक्त जीवन विचार का अंधापन लाता है और परान्नजीवी होना ही पाप है। ईश्वर की खोज में तर्क नहीं है अनुभूति है जबकि वे विश्वास करते थे कि ईश्वर के अस्तित्व को सिद्ध करना असंभव है फिर भी विश्व भर का मानव ईश्वर प्राप्ति की चेष्टा में लगा रहा। वे अपने से जूझकर पूछते रहे—जीवन का क्या हेतु, क्या प्रयोजन। ईश्वर की खोज और अंतर्बोध-अंतर्धारणा यह सब कहाँ से आया? ईश्वर में विश्वास का अंत अर्थात् जीवन-शक्ति का अंत। उस विराट की अनुभूति में उल्लास तो है। इस अनुभूति के कारण वे निराशावाद-नियतिवादी से छूट गए। ईश्वर, नैतिकता और पूर्णता में उनका विश्वास दृढ़ होता गया।

वे अपने उच्च वर्ग़ से दूर हट गए—वैभव-संपन्नता का नशा झाड़ दिया—श्रमजीवी में ईश्वर को पाने लगे। ईश्वर से ही आत्मा का दिव्य प्रकाश पाया कि सब कुछ ईश्वर देता है, धर्म के कर्मकांड झूठे पाखंड हैं, चर्च गुमराह करता है—वह मानव को ईश्वरीय सत्य प्राप्त नहीं होने देता। प्रेम से मानव को जीना नहीं सिखाता, फलत: अपने लक्ष्य से गिर जाता है। रविवार के दिन ईसामसीह सूली पर पुनर्जीवित हो उठे थे, रूस में रविवार को 'रीजेक्शन डे' कहा जाता है। क्रिसमस को छोड़कर शेष ग्यारह त्यौहार चमत्कार की स्मृतियाँ एक बार 'यूकारिस्ट' (ईसा के भोज का प्रसाद) में धर्म का अनुभव पाया। किंतु वे असंतुष्ट ही रहे। किंतु उन्होंने सनातन ईसाई संप्रदाय को नहीं छोड़ा। वहाँ अनेक तरह के कैथोलिक, प्रोटेस्टेंट, ओल्ड विलीवर्स तथा मोलोकस (कर्मकांड की अनेक विधियों के विरोधी) सभी के पास गए पर जिज्ञासाओं का अंत नहीं हुआ। एक दिन ऐसा मोह भंग हुआ कि टॉल्सटॉय ने सनातनी चर्च-संप्रदाय को छोड़ दिया।

टॉल्सटॉय के मित्र पी० बीरूकोव ने जब उनकी जीवनी लिखने का काम अपने ऊपर लिया तो जीवन की भीतरी जरूरी बातें जाननी चाही। इस जीवन-विवरण में उन्होंने अच्छाइयों से ज्यादा बुराइयों को स्थान दिया। वे उन्हीं दिनों बीमार पड़ गए। 1902 के वर्ष में लंबी बीमारी से ठीक हुए। उनके मन में तमाम स्मृतियों ने द्वार खटखटाए। 6 जनवरी, 1903 की डायरी में लिखा, "इस समय मैं नरक की यातनाओं का अनुभव कर रहा हूँ। अपने पिछले जीवन की सभी बुराइयाँ मुझे याद आ रही हैं, ये स्मृतियाँ मेरे जीवन को विषाक्त बना रही हैं।" (वही, भाग 2, पृ० 527) बचपन की स्मृतियाँ, किशोर काल की भयावह स्मृतियाँ, तीसरे काल यौवन की स्मृतियाँ और चौथे काल की स्मृतियाँ—जिसमें उनकी आँखें खुलीं और सत्य को पहचाना। टॉल्सटॉय अपनी आत्मकथा लिखने का संकल्प कभी पूरा नहीं कर सके। उनके कुछ संस्मरण 1878 में प्रकाशित हुए जिसकी आंशिक चर्चा लियो टॉल्सटॉय :

प्रतिनिधि रचनाएँ—भाग-2 में 'मेरे संस्मरण' शीर्षक से की जा रही है ताकि पाठक समुदाय उनके जीवन की थोड़ी-सी अंतर्यात्रा का सुख ले सकें। टॉल्सटॉय दादी-दादा के साथ अपने पूरे परिवार के सुख-दुःख पर प्रकाश डालते हैं। नाना-नानी का वृत्तांत भी विस्तार से कहते हैं—कैसे उनके नाना राजकुमारी कैथरीन से विवाह करके उन्हीं की जागीर यास्नाया पोल्याना में रहने लगे। नाना सौंदर्य-प्रेमी थे तथा दासों के साथ मृदु व्यवहार में कुशल। उनकी माँ को अच्छी शिक्षा-दीक्षा नाना ने दिलवाई थी और वह चार भाषाएँ जानती थीं। टॉल्सटॉय पाँच भाई-बहन थे और संतान पैदा करते समय ही माँ की मृत्यु हुई थी। पिता घर पर खेती का कार्य करते थे और उनके पास अपना पुस्तकालय था जिसमें फ्रांस का उच्च कोटि का साहित्य था और मूल्यवान इतिहास के ग्रंथ। पढ़ने के शौकीन पिता को विज्ञान से अधिक प्रेम न था। वे बालक टॉल्सटॉय से पुश्किन की कविताएँ पढ़वाया करते थे, इस तरह बचपन की अनेक स्मृतियाँ टॉल्सटॉय के पास थीं। लेकिन माता-पिता के साथ उन पर बुआ टाशियाना का गहरा प्रभाव पड़ा। बचपन में घर पर अर्द्ध-विक्षिप्त साधुओं का असर भी रहा और नौकरों में नटाल्या का प्रभाव भी पड़ा। फिर फौज के अनुभवों के बाद वे किसान-मजदूर में ईश्वर के दर्शन पाकर संत हो गए।

जीवन के अंतिम अनुभवों में वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे थे कि "चर्च और विज्ञान के मिथ्यावाद ने ही आज हमें उस गड्ढे में डाल रखा है जिसमें हम हैं। युगों में महीने और वर्ष में एक भी दिन ऐसा नहीं जाता, जिसमें फाँसियाँ—हत्याएँ न होती हों। कुछ आदमी क्रांतिकारियों की अपेक्षा सरकार द्वारा अधिक आदमी वध किए जाने पर प्रसन्न होते हैं। अन्य लोग बहुत से सेनापतियों, व्यापारियों तथा पुलिसवालों के मारे जाने पर प्रसन्न होते हैं।" (वही, भाग 2, पृ० 576) टॉल्सटॉय का संदेश है कि उन आदमियों से मत डरो जो शरीर का नाश करते हैं बल्कि उनसे डरो जो शरीर और आत्मा दोनों का नाश कर देते हैं। हर प्रकार की हत्या पाप है—उससे बचना चाहिए। ईश्वर प्रेम-दया-अहिंसा का नाम है, वह आत्मा की पवित्रता में विश्वास करता है।

दरअसल, 'मेरी मुक्ति की कहानी' टॉल्सटॉय की क्रमबद्ध आत्मकथा नहीं है, यह आत्मकथात्मक संस्मरणों की कृति है। आत्मकथात्मक अंशों में वे अपनी असलियत खोलकर रख देते हैं, कितना ही लज्जाजनक प्रसंग हो—वे उसे छिपाने में विश्वास ही नहीं रखते। फिर वे केवल अपनी व्यथा-कथा, प्रशंसा-ख्याति का वर्णन-पहाड़ खड़ा नहीं करते—'अन्य' को, सर्वसाधारण को, समाज को साथ लेकर चलते हैं। इसलिए इन आत्मकथा के प्रसंगों में व्यक्ति से ज्यादा समाज है और देश और काल का इतिहास। वे खुले मन से अपनी आध्यात्मिक जिज्ञासाओं और नैतिक

मान्यताओं पर विस्तार से 'विमर्श' प्रस्तुत करते हैं। उनकी स्मृति का देश, स्मृति का परिवेश और स्मृति का देश-काल बहुत ही रचनात्मक शैली में पाठकों के सामने आया है और उसमें झूठ का नाटक नहीं है—सत्य के स्वर्ग का निवास है। इसलिए पाठक टॉल्सटॉय के चिंतन-मनन और सृजन की त्रिवेणी में स्नान करके तरोताजा हो जाता है और भीतर से महसूस करता है कि आज भी गांधी की तरह ही टॉल्सटॉय हम सभी के लिए प्रासंगिक हैं।

मुझे विश्वास है कि टॉल्सटॉय की इन कृतियों में मनुष्यता की उच्चतम विचार-भूमि का पवित्र निवास है। टॉल्सटॉय की यह अद्‌भुत विशेषता है कि वे निबंध हो या आत्मचरित, अपने 'निज' से बाहर निकलकर सहज रूप में परकाय प्रवेश कर जाते हैं। आज का विश्व उनके चिंतन का ऋणी है और हम भारतीय तो उनके प्रति अपार श्रद्धा रखते हैं। इस श्रद्धा का एक प्रधान यह भी है कि हमारे राष्ट्रपिता महात्मा गांधी ने उन्हें अपना गुरु माना है और उनकी प्रेरणा ने गांधी को जीवन के कई सत्यों से साक्षात्कार कराया है। दूसरे, आज के उत्तर-आधुनिक समय में हम भारतीयों की स्मृति पर चौतरफा आक्रमण हो रहा है। ऐसे मूल्य-मूढ़ समय में टॉल्सटॉय ही हमारी नई पीढ़ी को प्रकाश दे सकते हैं।

22 अक्टूबर, 2009

**कृष्णदत्त पालीवाल**
प्रोफेसर एवं पूर्व विभागाध्यक्ष
हिंदी विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय
दिल्ली

# अनुक्रम

# मास्को के भिखमंगे

मेरा जीवन देहात में बीता था, इसलिए सन् 1881 में जब मैं मास्को रहने आया, तो वहाँ की गरीबी देखकर अचंभे में रह गया। देहात की दरिद्रता से तो मैं परिचित था; किंतु शहर की गरीबी मेरे लिए एक बिल्कुल नई अनुभूति थी, जिसकी मैंने पहले कभी कल्पना तक नहीं की थी।

मास्को में आप चाहे किसी भी सड़क से होकर निकलें, आपको भिखारी अवश्य मिलेंगे। ये भिखारी देहात के भिखारियों-जैसे नहीं होते। उनकी तरह ये झोली लिए, ईसा के नाम, पर भीख नहीं माँगते। इनके पास न झोली होती है और न ये हाथ ही पसारते हैं। जब आप इनके सामने या पास से होकर निकलते हैं तो साधारणत: ये आपकी आँख-से-आँख मिलाने की चेष्टा करते हैं और फिर आपके मुख पर अंकित भाव को ताड़कर यदि उचित समझते हैं तो भिक्षा माँगते हैं, नहीं तो नहीं माँगते।

इस प्रकार के भद्र-वर्ग के एक बूढ़े भिखारी को मैं ज़ानता हूँ। वह धीरे-धीरे, हर कदम पर झुकता हुआ, चलता है। आपके सामने पड़ने पर वह एक टाँग पर झुक जाता है और ऐसा मालूम होता है जैसे वह आपको सलाम कर रहा हो। इस भावभंगी को देखकर यदि आप ठिठक जाते हैं तब तो वह अपनी फुँदनीदार टोपी उतारकर आपको दुबारा सलाम करता है और पैसे माँगता है; किंतु यदि आप नहीं ठिठकते तो वह उसी तरह झुकता हुआ चलता रहता है और यह दिखाने का उपक्रम करता है कि वह चलता ही इस ढंग से है। वह मास्को के शिक्षित भिखारी-वर्ग का एक सच्चा नमूना है।

पहले मैं समझ नहीं सका कि ये भिखमंगे सीधे-सादे ढंग से खुलकर भीख क्यों नहीं माँगते? बाद में कारण तो मालूम हो गया, किंतु उनकी स्थिति फिर भी ठीक से समझ में नहीं आई।

एक दिन जब मैं एक गली से होकर जा रहा था, मैंने देखा कि पुलिस का एक सिपाही जलोदर रोग से पीड़ित एक फटेहाल किसान को एक खुली गाड़ी में बैठा रहा है। मैंने पूछा, "इसे क्यों पकड़े लिए जा रहे हो?"

"भीख माँगता था।"

"क्या भीख माँगना मना है?"

"खयाल तो ऐसा ही है।"

और यह कहकर पुलिसवाला जलोदर के उस रोगी को गाड़ी में बैठाकर चलता बना। एक दूसरी गाड़ी में बैठकर मैं भी उनके पीछे हो लिया। मैं यह जानना चाहता था कि क्या भीख माँगना सचमुच वर्जित है और अगर है तो उसे रोकने के लिए क्या युक्ति काम में लाई जाती है। यह बात मेरी समझ में बिल्कुल नहीं आती थी कि एक आदमी क़ो किसी दूसरे आदमी से कुछ माँगने से कैसे रोका जा सकता है। मुझे यह भी विश्वास नहीं होता था कि भीख माँगना सचमुच मना है, क्योंकि मास्को में भिखमंगे-ही-भिखमंगे दिखलाई पड़ते थे।

मैं थाने पहुँचा, जहाँ पुलिसवाला उस भिखारी को ले गया था। वहाँ एक आदमी पिस्तौल और तलवार लिए मेज के पास बैठा था। मैंने उससे पूछा, "यह किसान क्यों गिरफ्तार किया गया है?"

उस आदमी ने मेरी ओर कठोरता के साथ देखते हुए पहले तो कहा, "आपको इससे क्या मतलब?" किंतु बाद में यह सोचकर कि मुझे कुछ समझाना चाहिए, वह बोला—

"अफसरों का हुक्म है कि इस तरह के लोग पकड़ लिए जाएँ, इसीलिए हमें इन्हें पकड़ना पड़ता है।"

मैं बाहर चला आया। पुलिसवाला, जो भिखारी को पकड़कर लाया था, दहलीज़ में खिड़की की चौखट पर बैठा उदास भाव से अपनी नोटबुक देख रहा था। मैंने पूछा, "क्या यह सच है कि भिखारियों को ईसा के नाम पर भीख माँगने की मनाही है?"

पुलिसवाला चौंका। उसने मेरी ओर आँख उठाकर घूरकर देखा और त्यौरी चढ़ाने के बजाए खिड़की की चौखट पर जमकर बैठते हुए लापरवाही के साथ उत्तर दिया, "हाकिमों का हुक्म है, इसलिए ऐसा करना ज़रूरी है।"

यह कहकर वह फिर अपनी नोटबुक पढ़ने में लग गया। मैं बाहर बरसाती में गाड़ीवान के पास चला गया।

मेरे पहुँचने पर गाड़ीवान ने मुझसे पूछा, "क्या हुआ? क्या उन्होंने उसे बंद कर दिया?"

स्पष्टत: उसे भी इस मामले में दिलचस्पी थी।

"हाँ, बंद कर दिया।" मैंने उत्तर दिया। इस पर गाड़ीवान ने सिर हिलाया, मानो उसे यह बात अच्छी नहीं लगी।

मैं बोला, "क्यों भाई, तुम्हारे इस मास्को में ईसा के नाम पर भीख माँगना मना क्यों है?"

"भगवान् जाने!"

"ऐसा क्यों होता है? कंगले तो ईश्वर को प्यारे होते हैं। फिर क्यों यह आदमी पकड़कर कोतवाली भेज दिया गया?"

"आजकल यही क़ानून है। भीख माँगना मना है।"

इसके बाद मैंने कई बार पुलिसवालों को भिखारियों को पकड़कर पहले किसी थाने में और फिर वहाँ से कामघर ले जाते हुए देखा। एक बार मैंने एक सड़क पर इस तरह के भिखमंगों की एक पूरी टोली-की-टोली देखी, जिसमें लगभग तीस भिखमंगे रहे होंगे। उनके आगे-पीछे पुलिसवाले चल रहे थे। मैंने उनसे पूछा—

"इन्हें क्यों पकड़ा है?"

उत्तर मिला, "भीख माँगते थे।"

बाद में मालूम हुआ कि मास्को में भीख माँगना कानूनन मना है, यद्यपि वहाँ एक भी ऐसी सड़क नहीं, जहाँ झुंड-के-झुंड भिखारी न दिखाई देते हों। प्रार्थना के समय गिरजाघरों के सामने उनकी क़तार-की-क़तार खड़ी रहती है और दाह-संस्कारों में तो वे पहुँचे बिना रहते ही नहीं। किंतु यह बात मेरी समझ में कभी नहीं आई कि क्या कारण है कि कुछ भिखारी तो पकड़ लिए जाते हैं और कुछ स्वच्छंद फिरते रहते हैं। या तो कुछ भिखारी क़ानूनी और कुछ ग़ैरक़ानूनी होते हैं, या उनकी संख्या इतनी अधिक होती है कि सबको पकड़ना संभव नहीं हैं; या फिर यों कहिए कि जैसे ही कुछ भिखारी पकड़े जाते हैं वैसे ही दूसरे उनकी जगह आ धमकते हैं।

मास्को में सब तरह के भिखारी हैं। कुछ तो ऐसे हैं, जिन्होंने भीख माँगने को पेट पालने का धंधा बना लिया है; और कुछ ऐसे हैं जो सचमुच निराश्रित हैं और किसी-न-किसी कारण से विवश होकर मास्को में आ पड़े हैं। इस दूसरी श्रेणी के भिखमंगों में बहुत-से सीधे-सादे किसान हैं—स्त्री और पुरुष दोनों—जो किसानों-जैसे ही कपड़े पहने रहते हैं। ये मुझे अक्सर मिलते हैं। इनमें से कुछ लोग ऐसे हैं, जो मास्को आकर बीमार पड़ गए थे और बाद में अस्पताल से बाहर निकलने पर उनके पास न पेट पालने का कोई साधन रह गया, न वे मास्को से बाहर जाने में ही समर्थ रहे। कुछ को शराब पीने की भी लत पड़ गई है, जैसे उस जलोदर के रोगी को। कुछ ऐसे हैं, जो बीमार तो नहीं है, किंतु जिनका या तो सबकुछ जलकर भस्म हो गया है, या जो बूढ़े हैं, अथवा बाल-बच्चेवाली स्त्रियाँ हैं। इनके अलावा कुछ ऐसे भी हैं जो खूब हट्टे-कट्टे और काम करने के योग्य हैं।

इन हृष्ट-पुष्ट किसान-भिखमंगों में मुझे विशेष दिलचस्पी पैदा हो गई थी।

कारण, मास्को आने के बाद से मैंने स्वास्थ्य की दृष्टि से दो किसानों के साथ पहाड़ी पर जाकर काम करने की आदत डाल ली थी। ये दोनों किसान वहाँ लकड़ी चीरने का काम करते थे और बिल्कुल उन भिखारियों जैसे थे, जो मुझे सड़कों पर मिला करते थे। एक का नाम पीटर था। वह कालूगा का रहनेवाला एक सैनिक था। दूसरे का नाम सेमन था और वह ब्लाडीमीर का एक किसान था। इनके पास तन के कपड़ों और दो भुजाओं के अतिरिक्त और कुछ नहीं था। अपनी भुजाओं से खूब श्रम करके वे प्रतिदिन चालीस-पचास कोपेक[1] कमा लेते थे। इस कमाई में से वे कुछ बचा भी लेते थे। पीटर भेड़ की खाल का एक कोट खरीदना चाहता था और सेमन गाँव वापस जाने के लिए पैसे जमा कर रहा था। इन्हीं लोगों की जान-पहचान का यह फल था कि जब कभी मैं सड़कों पर उनके—जैसे दूसरे लोगों को भीख माँगते देखता तो उनकी ओर मेरा ध्यान विशेष रूप से आकर्षित हो जाता और मेरे मन में यह प्रश्न उठता—क्या कारण है कि ये दोनों तो काम करते हैं, और इनके ही-जैसे अन्य व्यक्ति भीख माँगते फिरते हैं?

जब कभी मैं सड़क पर इस तरह के किसी किसान-भिखमंगे से मिलता तो उससे साधारणतः यही प्रश्न करता, "तुम्हारी यह दशा कैसे हुई?" एक बार मुझे एक हट्टा-कट्टा किसान मिला, जिसकी दाढ़ी सफेद होनी शुरू हो गई थी। उसने मुझसे भीख माँगी। इस पर मैंने उससे पूछा, "तुम कौन हो और कहाँ रहते हो?"

उसने बताया, "काम की तलाश में मैं यहाँ कालूगा से आया था। पहले मुझे एक जगह लकड़ी फाड़ने का कुछ काम मिल गया था; पर जब मैंने और मेरे साथी ने मिलकर वहाँ की सारी लकड़ी फाड़ डाली तब हमें नए काम की चिंता हुई; लेकिन काम नहीं मिला। मेरा साथी मुझे छोड़कर चला गया और अब पंद्रह दिन से मैं काम की तलाश में धक्के खाता फिर रहा हूँ। इस बीच मेरे पास जो कुछ था, मैंने बेच खाया और अब कुल्हाड़ी या आरा खरीदने के लिए मेरे पास फूटी कौड़ी तक नहीं है।"

मैंने उस आदमी को आरा खरीदने के लिए पैसे दिए और यह भी बताया कि अमुक स्थान पर आने पर काम मिल सकता है। पीटर और सेमन से मैंने पहले ही बात कर ली थी। वे अपने साथ एक आदमी और रख लें और उसके जोड़ के लिए एक मजदूर तलाश कर दें।

"तो फिर जरूर आना, वहाँ काफी काम है।" मैंने चलते-चलते कहा।

---

*1. दस-ग्यारह पेंस, अर्थात् नौ-दस आने। कोपेक तांबे का एक रूसी सिक्का है, जो अंग्रेजी पेनी के चतुर्थांश, अर्थात् एक पैसे से भी कम के बराबर होता है।*

"हाँ-हाँ, जरूर जाऊँगा। किसी को भीख माँगना अच्छा थोड़े ही लगता है! मैं काम कर सकता हूँ।"

इस प्रकार उस आदमी ने शपथ लेकर आने का पक्का वचन दिया और मुझे ऐसा लगा कि वह सच्चे हृदय से कह रहा है और काम पर आना चाहता है।

दूसरे दिन जब मैं पीटर और सेमन के पास गया तो मैंने उनसे पूछा कि वह आदमी आया था या नहीं। मालूम हुआ कि वह नहीं आया था। इसी तरह कई और लोगों ने भी मुझे धोखा दिया।

मुझे कुछ ऐसे लोगों ने भी ठगा, जिन्होंने कहा तो यह कि उन्हें घर जाने के लिए केवल रेलभाड़े की आवश्यकता है, किंतु जिन्हें एक सप्ताह के बाद ही मैंने फिर सड़क पर भीख माँगते देखा। उनमें कितनों को मैं पहचानता था और वे भी मुझे पहचानते थे; किंतु कभी-कभी भूलवश वे मेरे पास आ जाते और फिर वही पुराना पचड़ा सुनाने लगते। कुछ मुझे देखकर उलटे पाँव लौट भी जाते।

इन बातों से मुझे यह तो मालूम हो गया कि इस श्रेणी के लोगों में भी बहुत-सी धूर्त हैं; परंतु मुझे उन पर बड़ी दया आती थी। उनके पास तन ढँकने को पूरे कपड़े तक नहीं थे और वे बिल्कुल कंगले, दुबले-पतले तथा बीमार थे। ऐसे ही लोगों के सर्दी से ठिठुरकर मर जाने या फाँसी लगा लेने के समाचार हमें अखबारों में पढ़ने को मिलते हैं।

## अनाथालय में

जब कभी मैं मास्को-निवासियों से नगर की इस भीषण दरिद्रता की चर्चा करता तो वे कहते, "ऊँह, अभी तो आपने कुछ भी नहीं देखा। ज़रा खित्रोफ़ बाजार जाकर वहाँ की सरायों को देखिए। भिखमंगों की असली 'सुनहरी टोली' तो आपको वहाँ देखने को मिलेगी।"

इस पर एक मसखरे ने कहा कि उनकी टोली अब टोली ही नहीं रह गई है, बल्कि एक पलटन बन गई है। उसकी बात सही थी; लेकिन अगर वह यह कहता कि मास्को में भिखमंगों की टोली या पलटन ही नहीं, बल्कि एक पूरी सेना बन गई है तो यह और भी सही होता। मैं समझता हूँ कि वहाँ कुल मिलाकर पचास हजार से कम भिखारी न होंगे।

मास्को के बूढ़े निवासी जब कभी शहर की गरीबी की चर्चा करते तो उन्हें इस प्रकार का हर्ष होता, मानो उन्हें अपने ज्ञान का अभिमान हो। मुझे याद है कि जब मैं

लंदन में था तब वहाँ के लोग भी लंदन की कंगाली का वर्णन अभिमान के साथ किया करते थे।

जिस दरिद्रता के संबंध में मैंने इतनी बातें सुनी थीं, उसे मैं अपनी आँखों से देखना चाहता था। कई बार मैंने ख़ित्रोफ़ बाजार की ओर पैर उठाए भी; किंतु हर बार मुझे पीड़ा और लज्जा की अनुभूति होती और मेरी अंतरात्मा से एक आवाज आती, ''जिनकी तुम सहायता नहीं कर सकते, उनकी मुसीबतों को देखने क्यों जाते हो?''

किंतु फिर दूसरी आवाज कहती, ''जब तुम यहाँ रहकर शहर की लुभावनी चीजें देखते हो तो जाओ, उसको भी देखो।''

और एक दिन सन् 1881 के दिसंबर महीने में, जब पाला पड़ रहा था और तेज हवा चल रही थी, मैं शहरी कंगाली के केंद्र ख़ित्रोफ़ बाजार की ओर चल पड़ा। वह काम-काज का दिन था और समय लगभग चार बजे का होगा। थोड़ी दूर निकलते ही लोग मुझे अधिकाधिक संख्या में ऐसे विचित्र कपड़े पहने दिखाई देने लगे, जो निश्चय ही उनके नाप के नहीं थे। उनके जूते तो और भी विचित्र थे। उनके मुख कांतिहीन, बीमारों जैसे थे और उनकी चाल-ढाल कुछ ऐसी थी मानो उन्हें अपने चारों तरफ की दुनिया से कोई सरोकार नहीं।

मैंने देखा कि एक आदमी बहुत ही विचित्र और बेढंगे कपड़े पहने निश्चिंतता के साथ चला जा रहा है और उसे इस बात की बिल्कुल चिंता नहीं कि वह दूसरों को कैसा लगता है। ऐसे जितने भी लोग थे वे सब एक ही दिशा में जा रहे थे। मैं रास्ता नहीं जानता था, फिर भी किसी से पूछताछ किए बिना ही मैं भी उनके साथ हो लिया और ख़ित्रोफ़ बाजार पहुँच गया। वहाँ मैंने देखा कि स्त्रियाँ भी पुरुषों की ही भाँति रंग-बिरंगी टोपियाँ, लबादे, जाकट और जूते पहने हुए हैं और उन्हें भी बेढंगी पोशाक की परवाह नहीं है। क्या बूढ़ी, क्या जवान, सभी या तो बेफिक्री के साथ बैठी हुई कोई सौदा बेच रही थी, या इधर-उधर घूम रही थीं और एक-दूसरी को गालियाँ देती हुई कोस रही थीं। उस समय शायद बाजार उठ चुका था, क्योंकि वहाँ बहुत ही कम आदमी थे और अधिकांश लोग उधर से होते हुए पहाड़ी पर जा रहे थे। मैं उनके पीछे हो लिया और ज्यों-ज्यों आगे बढ़ता गया, मुझे उसी तरह के लोग अधिकाधिक संख्या में एक ही दिशा में जाते हुए दिखाई दिए।

बाजार से निकलकर जब मैं सड़क पर पहुँचा तो मुझे दो स्त्रियाँ मिली—एक बूढ़ी थी और दूसरी जवान। दोनों भूरे रंग केफटे हुए कपड़े पहने हुए थीं और आपस में किसी विषय पर बातचीत करती जा रही थीं। प्रत्येक आवश्यक शब्द के बाद वे दो-एक अनावश्यक और अश्लील शब्द का प्रयोग किए बिना न रहती थीं। वे नशे में नहीं थीं। हाँ, अपनी बातों में मस्त अवश्य थीं। मुझे तो उनकी बातचीत का यह

ढंग बड़ा ही अटपटा लग रहा था, लेकिन जो लोग उनसे मिलते थे या उनके आगे-पीछे चल रहे थे वे इस पर बिल्कुल भी ध्यान नहीं दे रहे थे। इससे साफ मालूम होता था कि वहाँ के लोग बोलते ही इस ढंग से हैं।

सड़क के बाईं ओर सरायें बनी हुई थीं। कुछ लोग तो उनमें घुस गए और कुछ आगे बढ़ते रहे। पहाड़ी पर चढ़ने के बाद हम कोने के एक बड़े मकान के पास पहुँचे। जिन लोगों के साथ मैं चल रहा था, उनमें से अधिकांश वहीं रुक गए। बर्फ से ढँकी हुई सड़क और पटरी पर भी उसी तरह के लोग खड़े या बैठे थे। प्रवेश-द्वार की दाईं ओर सैकड़ों स्त्रियाँ थीं और बाईं ओर सैकड़ों पुरुष। मैं दोनों के बीच से होकर आगे बढ़ा और जहाँ उनकी कतार समाप्त होती थी वहाँ जाकर रुक गया। जिस मकान के बाहर ये लोग खड़े थे वह ल्यापिन अनाथालय था। वहाँ ये लोग रात के समय मुफ्त सोया करते थे और भीतर जाने की प्रतीक्षा में थे। अनाथालय के द्वार पाँच बजे खुलते थे। रास्ते में मैं जितनों को पीछे छोड़ आया था, वे सब भी धीरे-धीरे वहीं आ गए थे।

पुरुषों की पंक्ति जहाँ समाप्त होती थी, मैं वहीं खड़ा हो गया। जो लोग मेरे बिल्कुल पास थे वे मेरी ओर कुछ इस तरह से देखने लगे कि मेरा ध्यान उनकी ओर बरबस आकर्षित हो गया। उनके तन के चीथड़े तो एक-दूसरे से भिन्न और रंग-बिरंगे थे; किंतु मेरे ऊपर डाली गई उनकी दृष्टियों में बिल्कुल एक-सा भाव था। उनकी आँखे मानो पूछ रही थीं, "ऐ दूसरी दुनिया के आदमी! तुम हमारे पास क्यों खड़े हो गए? तुम कौन हो? तुम कोई आत्म-संतुष्ट अमीर तो नहीं, जो अपने जीवन की एकरसता को बदलने के लिए हमारी दुर्दशा का मजा लेने आए हो? या तुम हम पर करुणा दिखानेवाले वह मानव हो, जिसका अस्तित्व न इस संसार में है, न कभी हो सकता?"

हरेक के चेहरे पर यही प्रश्न था। उन्होंने मेरी ओर देखा, दृष्टि-से-दृष्टि मिलाई और मुँह फेर लिया। मैं उनमें से कुछ लोगों से बातचीत करना चाहता था; किंतु बहुत देर तक मुझे ऐसा करने का साहस नहीं हुआ। पर मौन रहते हुए भी हम आँखों-ही-आँखों में एक-दूसरे के निकट आ गए। दो-तीन बार नज़र-से-नज़र मिलने के बाद ही हमने महसूस कर लिया कि हमारे जीवन ने हमें एक-दूसरे से चाहे कितना ही अलग क्यों न कर दिया हो, हैं हम एक ही। और इस प्रकार हमारा एक-दूसरे के प्रति भय जाता रहा।

मेरे पास ही एक किसान खड़ा था, जिसका चेहरा सूजा हुआ था और जिसकी दाढ़ी लाल थी। उसका कोट फटा हुआ था और उसने बिना मोजों के ही अपने पैरों में टूटे-फूटे जूते पहन रखे थे, यद्यपि उस समय बड़े जोरों का पाला पड़ रहा था।

मेरी आँखें उसकी आँखों से तीन-चार बार मिलीं और फिर मैंने अपने को उसके इतना निकट अनुभव किया कि मुझे उससे बोलने में नहीं, बल्कि न बोलने में लज्जा मालूम होने लगी। मैंने उससे पूछा, "तुम कहाँ के रहनेवाले हो?" उसने इसका तुरंत उत्तर दिया और बातचीत का सिलसिला चल पड़ा। इतने में दूसरे लोग भी हमारे पास खिसक आए। मैं जिससे बातें कर रहा था वह स्मॉलेंस्क का रहनेवाला था और मास्को काम की खोज में आया था। उसे आशा थी कि शहर में जाकर वह इतना कमा लेगा कि उससे अनाज भी खरीद लेगा और टैक्स भी भर देगा।

"लेकिन यहाँ मुझे कोई काम नहीं मिला," उस आदमी ने बताया।

"सिपाहियों ने सारा काम ले लिया है,[1] इसलिए मैं मारा-मारा फिर रहा हूँ और भगवान जानता है कि दो दिन से मैंने कुछ नहीं खाया है।"

उसने यह बात बड़ी कातरता के साथ कही और मुस्कराने की चेष्टा की। पास ही स्बिटेन[2] बेचनेवाला एक बूढ़ा सिपाही खड़ा था। मैंने उसे बुलाया और मेरे कहने पर उसने स्बिटेन का एक गिलास भरकर उस आदमी को दिया। किसान ने गिलास को लेकर पहले उस पर अपने हाथ गरमाए। कारण, वह उसकी ज़रा-सी भी गरमी व्यर्थ नहीं जाने देना चाहता था।

हाथ सेकते-ही-सेकते उस किसान ने मुझे अपनी जीवन-कथा सुना डाली। (इन लोगों की जीवन-कथा—कम-से-कम जिस रूप में ये लोग उसे सुनाते हैं—अधिकतर एक-सी होती है)। उसने बताया— पहले मुझे थोड़ा-सा काम मिला था, लेकिन वह पूरा हो चुका और मेरा बटुआ, जिसमें मेरा पासपोर्ट और बचे-खुचे पैसे थे, इसी अनाथालय में चोरी चला गया, जिसके कारण अब मैं मास्को से बाहर जाने में असमर्थ हूँ। दिन में मैं गरम पेय की दुकानों पर ताप लेता हूँ और कभी-कभी लोग मुझे रोटी के जो बचे-खुचे टुकड़े दे देते हैं, उन्हें ही खाकर रह जाता हूँ। लेकिन कभी-कभी वे मुझे भगा भी देते हैं। रात मैं इसी ल्यापिन अनाथालय में काट लेता हूँ, जहाँ मुझे कुछ देना नहीं पड़ता। अब मैं केवल इस प्रतीक्षा में हूँ कि पुलिसवाले ढूँढ़ते हुए आएँ और पासपोर्ट न होने के कारण मुझे पकड़कर जेल में डाल दें और बाद में मैं अपने ही जैसे दूसरे आदमियों के साथ पुलिस के पहरे में पैदल घर भेज दिया जाऊँ। मैंने सुना है कि पुलिस बृहस्पतिवार को गश्त लगाएगी।— (स्पष्टत: जेल और घर की पैदल-यात्रा उसे स्वर्ग जैसी मालूम होती थी)।

भीड़ के दो-तीन आदमियों ने उसकी इन बातों का समर्थन किया और कहा कि

---

*1. उन दिनों सिपाही बड़े सस्ते में काम करने के लिए मिल जाते थे।*

*2. शहद और मसाले से बना गरम पेय।*

हम भी ऐसी ही मुसीबत में हैं। उसी समय लंबी नाकवाला एक दुबला-पतला, निर्बल नवयुवक, जिसके शरीर पर कंधों पर से फटी हुई केवल एक कमीज थी और जिसकी टोपी का चंदोवा भी लापता था, लोगों को ढकेलता-ढकालता भीड़ में से निकलकर मेरे पास आया। वह सर्दी से थर-थर काँप रहा था, फिर भी उसने किसान की बातों पर घृणापूर्ण हँसी हँसने की चेष्टा की और मेरी ओर दृष्टि गड़ाकर देखा। शायद उसने यह सोचा हो कि इस प्रकार की चेष्टा मेरी मनोदशा के अनुकूल होगी।

मैंने उसे भी एक गिलास स्बिटेन दिलवाया। गिलास लेकर उसने भी अपने हाथ सेके; किंतु ज्योंही उसने बोलना शुरू किया, एक लंबा, काला, तोते-जैसी नाकवाला आदमी उसको धक्का देकर आगे निकल आया। वह छींट की एक कमीज और जाकट पहने हुए था; लेकिन उसके सिर पर टोपी नहीं थी। उसने पीने के लिए स्बिटेन माँगा। उसके पीछे नशे में चूर, नुकीली दाढ़ीवाला एक लंबा बूढ़ा आदमी आया। वह ओवरकोट पहने हुए था, जिसमें कमर के पास एक डोरी बँधी हुई थी और उसके पैरों में चटाई के जूते थे। उसके पीछे एक लड़का आया, जिसका मुँह सूजा हुआ था और जिसकी आँखें तर थीं। वह एक भूरी जाकट पहने हुए था। उसके नंगे घुटने फटी हुई ठंडी पतलून में से दिखलाई दे रहे थे और सर्दी के मारे एक-दूसरे से टकरा रहे थे। वह इतना काँप रहा था कि स्बिटेन का गिलास उससे सम्हल नहीं सका और सारा-का-सारा स्बिटेन उसके ऊपर ही बिखर गया। दूसरे लोग उसे गालियाँ देने लेगे; किंतु वह करुण भाव से केवल मुस्करा भर दिया और खड़ा-खड़ा काँपता रहा।

उस लड़के के बाद चीथड़े लपेटे, एक भद्दी सूरत का विकृत शरीरवाला व्यक्ति आया। उसने अपने नंगे पाँवों में कपड़े की पट्टियाँ लपेट रखी थीं। फिर तो एक-एक करके कितने ही लोगों ने मुझे आकर घेर लिया। इनमें से कोई अफसर-जैसा लगता था, तो कोई पादरी-जैसा; किसी के नाक ही नहीं थी तो किसी की सूरत अजीब थी; लेकिन थे सब भूखे, सर्दी से पीड़ित, जिद्दी और दीन-हीन। वे सब स्बिटेन की ओर झुक पड़े और देखते-ही-देखते उसे चट कर गए। तब एक आदमी ने मुझसे पैसे माँगे और मैंने उसे दे दिए। इस पर दूसरे ने, फिर तीसरे ने पैसे माँगे और फिर तो भीड़-की-भीड़ मुझ पर टूट पड़ी और लोग आपस में धक्कम-धक्का करने लगे। इतने में बराबर के मकान से एक चौकीदार ने डपटकर कहा, ''मेरे घर के सामने से हट जाओ।'' बेचारों ने चुपचाप उसकी आज्ञा का पालन किया और भीड़ में से कुछ लोग स्वयंसेवक बनकर मेरी रक्षा करने लगे। वे मुझे उस रेले में से निकाल ले जाना चाहते थे; किंतु जो भीड़ अभी तक पटरियों पर खड़ी हुई थी वह भी धक्कम-धक्का करती हुई मेरे चारों ओर जमा हो गई। सब-के-सब लोग मेरी ओर देख-

देखकर भीख माँगने लगे। उनमें से हरेक का चेहरा एक-दूसरे से अधिक करुण, अधिक क्लांत और अधिक दीन मालूम पड़ता था। मेरे पास जो कुछ भी था—अधिक नहीं, यही लगभग बीस रूबल[1] के रहे होंगे—मैंने सब बाँट दिया और भीड़ के साथ-साथ मैं भी अनाथालय में घुसा। उसकी इमारत बहुत बड़ी थी और उसमें चार हिस्से थे। ऊपर के खंड में मर्द रहते थे और नीचे के तल्ले में स्त्रियाँ। पहले मैं नीचे के हिस्से में गया। एक बड़ा कमरा था, जिसमें रेल के तीसरे दर्जे की सीटों के समान ऊपर-नीचे दो पंक्तियों में लकड़ी के तख्ते लगे हुए थे। फटे-पुराने कपड़े पहने हुए अजीब-अजीब ढंग की बूढ़ी और जवान स्त्रियों ने आकर अपने-अपने तख्ते पर कब्जा कर लिया। कुछ ऊपर चढ़ गईं और कुछ नीचे रहीं। कुछ बूढ़ी स्त्रियों ने हाथ जोड़कर अनाथालय बनानेवाले के लिए ईश्वर से दुआ माँगी। दूसरी स्त्रियाँ हँसी-मजाक और गाली-गलौज करने लगीं।

इसके बाद मैं ऊपर के हिस्से में गया। वहाँ मर्द अपनी-अपनी जगह ले रहे थे। उनमें से एक वह भी था, जिसे मैंने पैसे दिए थे। उसे देखकर एकाएक मुझे बड़ी लज्जा मालूम हुई। ऐसा लगा मानो मैंने कोई अपराध कर दिया है और मैं वहाँ से तेजी से बाहर निकलकर सीधा अपने घर की ओर चल दिया। कालीन से ढके हुए जीने पर चढ़ता हुआ मैं गलीचे से सुसज्जित बड़े कमरे में पहुँचा और रोएँवाला ओवरकोट उतारकर पाँच व्यंजनोंवाला भोजन करने बैठ गया, जिसे सफेद दस्ताने पहने हुए दो वर्दीधारी नौकरों ने लाकर मेज पर सजाया था।

तीस वर्ष पहले मैंने एक बार पेरिस में हजारों दर्शकों की उपस्थिति में जल्लादों को एक आदमी का सिर काटते देखा था। मैं जानता था कि उस व्यक्ति ने भयंकर अपराध किया था। इस प्रकार सार्वजनिक रूप से सिर काटने के पक्ष में लिखी गई सारी दलीलों से भी मैं परिचित था। मुझे विदित था कि ऐसा दंड जान-बूझकर विशेष अभिप्राय से दिया जाता है; किंतु जैसे ही उस आदमी का सिर धड़ से अलग होकर नीचे बक्स में गिरा कि मेरा दम घुटने लगा और मेरे शरीर और हृदय ने ही नहीं, बल्कि रोम-रोम ने अनुभव किया कि मृत्युदंड के पक्ष में जितनी भी दलीलें हैं वे अनर्गल और दुष्टतापूर्ण हैं और इस संसार के सबसे जघन्य अपराध—हत्या—को करने में चाहे कितने ही आदमियों का योग क्यों न हो और अपने को वे चाहे कोई भी नाम क्यों न दें, हत्या हत्या ही है; और चूँकि उक्त हत्या मेरी आँखों के सामने की गई थी और मैं बिना कोई आपत्ति किए उसे चुपचाप खड़ा-खड़ा देखता रहा था,

---

*1. लगभग तीस रुपए। एक रूबल में सौ कोपेक होते हैं। रूस का यह सोने का सिक्का 2 शिलिंग, 1¼ पेंस यानी लगभग डेढ़ रुपए के बराबर होता है।*

इसलिए मैं भी उसका समर्थक और भागीदार था। इसी प्रकार जब मैंने ल्यापिन अनाथालय के बाहर हजारों लोगों की भूख, कँपकँपी और पतन का दृश्य देखा तो मेरे शरीर और हृदय ने ही नहीं, बल्कि रोम-रोम ने यह अनुभव किया कि जब मेरे-जैसे सहस्रों व्यक्ति ठूँस-ठूँसकर तरह-तरह के व्यंजन खाते हैं और अपने घोड़ों और घर के फर्श तक को कपड़े या गलीचे से ढँकते हैं तब—चाहे संसार की समस्त विद्वद्मंडली इसका कितना ही समर्थन क्यों न करे—इसमें संदेह नहीं कि मास्को में इस तरह के दसियों हजार कंगालों का होना एक चिरस्थायी अपराध है और मैं अपनी विलासिता में पड़ा रहकर इस अपराध को न केवल सहन ही कर रहा हूँ, बल्कि स्वयं उसमें भाग भी ले रहा हूँ। मुझे तो पहली और अबकी अनुभूति में केवल एक अंतर दिखाई देता था। सार्वजनिक प्राण-दंडवाले मामले में मैं अधिक-से-अधिक इतना कर सकता था कि सूली के पास खड़े हुए हत्या की तैयारी करनेवाले जल्लादों से चीखकर कहता कि तुम गलती कर रहे हो, और यह अच्छी तरह से जानते हुए भी कि मेरे किसी कार्य से हत्या रुक नहीं सकती, हर संभव युक्ति से उसमें बाधा डालने की चेष्टा करता; किंतु भिक्षुकों के मामले में मेरी कार्य क्षमता यहीं तक सीमित नहीं थी कि उन्हें स्बिटेन पिला देता और जेब के थोड़े-से पैसे बाँट देता था, बल्कि मैं उन्हें अपने शरीर पर का ओवरकोट और अपने घर की सारी चीजें दे सकता था। परंतु मैंने ऐसा नहीं किया। यही कारण है कि मैंने उस समय अनुभव किया, अब भी करता हूँ और सदा करता रहूँगा कि जब तक मेरे पास दो कोटों के होते हुए कोई व्यक्ति बिना कोट के रहेगा तब तक मैं भी इस संसार में निरंतर होते रहनेवाले एक पाप का भागीदार बना रहूँगा।

## उन्हें उबारना चाहा

ल्यापिन अनाथालय से लौटकर मैंने उसी दिन शाम को अपने विचार एक मित्र के सामने प्रकट किए। वह शहर के ही रहनेवाले थे, इसलिए उन्होंने मुझे समझाना शुरू किया कि मैंने जो-कुछ देखा है, वह शहरों के लिए बिल्कुल एक स्वाभाविक बात है और देहात में रहने के कारण ही मुझे उसमें अनोखापन दिखाई देता है। मेरे मित्र ने यह भी कहा कि ऐसी स्थिति तो सदा से रही है और रहेगी; भिक्षावृत्ति सभ्यता का एक अनिवार्य अंग है; लंदन में तो इससे भी दयनीय दशा है, इसलिए इसमें कोई बुराई नहीं है और इससे किसी को दुखी नहीं होना चाहिए।

मैं अपने मित्र से बहस करने लगा और मेरी बातों में इतनी उग्रता तथा उत्तेजना

आ गई कि पास के कमरे से मेरी स्त्री दौड़ी आई और पूछने लगी कि क्या बात है। ऐसा मालूम पड़ता है कि अनजाने में मैं अपने मित्र की ओर दोनों हाथ फैलाए अश्रुप्लावित कंठ से चिल्ला पड़ा था, "कोई भी व्यक्ति इस तरह नहीं रह सकता, नहीं रह सकता, नहीं रह सकता।" इस अनावश्यक उत्तेजना के लिए मेरे मित्रों ने मुझे बड़ा लज्जित किया और कहा कि मैं किसी विषय पर शांतिपूर्वक बातें नहीं करता और अप्रिय ढंग से उग्र हो उठता हूँ। उन्होंने यह बात विशेष रूप से प्रमाणित करने की चेष्टा की कि समाज में ऐसे अभागों का होना कोई ऐसी बात नहीं, जिसके कारण मैं आस-पासवालों का जीवन दूभर बना दूँ।

यह सोचकर कि बात है तो बिल्कुल ठीक, मैं चुप हो गया; परंतु मेरे अंतस्तल में लगातार यह अनुभूति होती रही कि मेरी बात भी ठीक है और मेरा मन शांत नहीं हो पाया।

नगर का जीवन, जो पहले मुझे अजीब और अपरिचित मालूम होता था, अब इतना घृणित दिखाई देने लगा कि विलासितापूर्ण जीवन के जिन सुखों में पहले मुझे आनंद आता था, वे ही मेरे लिए अब यातना बन गए। जिस प्रकार का जीवन मैं बिता रहा था, उसके लिए अपनी आत्मा में थोड़ा बहुत औचित्य ढूँढ़ने की मैं लाख चेष्टा करता; किंतु जब कभी अपना या किसी दूसरे का सजा हुआ गोल कमरा या मेज पर सफाई और सुंदरता के साथ परोसा हुआ भोजन देखता, या जब कभी मेरी दृष्टि मोटे-ताजे घोड़ों और कोचवानों सहित किसी गाड़ी, या दुकान, या थिएटर, या सभा-मंडली पर जाती तो क्रोध आए बिना न रहता। इनके साथ-ही-साथ मेरी आँखों के आगे ल्यापिन अनाथालय के भूखे, ठिठुरते हुए और पददलित अनाथों की आकृतियाँ नाच उठतीं और बरबस मेरे मन में यह विचार उठता कि इन दोनों का आपस में संबंध है, ये दोनों एक-दूसरे के कारण हैं? मुझे याद है कि अपने को अपराधी मानने की जिस भावना की अनुभूति मैंने आरंभ से ही की थी, वह मेरे मन में सदा बनी रही, यद्यपि कुछ ही दिनों बाद एक दूसरी भावना उसमें आ मिली और उसने पहली अनुभूति को आच्छादित कर दिया।

ल्यापिन अनाथालय की जो छाप मेरे मन पर पड़ी थी, उसकी चर्चा जब कभी मैं अपने इष्ट-मित्रों और जान-पहचानवालों से करता तब वे भी वैसी ही बातें कहते जैसी कि उस मित्र ने कही थी, जिस पर मुझे क्रोध आया था। किंतु साथ-ही-साथ वे मेरी दयालुता और सहज ही प्रभावित होनेवाली प्रवृत्ति की प्रशंसा भी करते। कहते कि आप पर इस दृश्य का इतना गहरा प्रभाव केवल इसलिए पड़ा कि आप—लियो टॉल्सटॉय—एक बहुत ही दयालु और नेक व्यक्ति हैं। मैंने उनके इस निष्कर्ष पर सहर्ष विश्वास कर लिया और इसके पहले कि मैं इस विषय पर पुनः विचार

करता, लज्जा और पश्चात्ताप की उस भावना के बदले, जो मेरे मन में सबसे पहले उदय हुई थी, मैं अपनी परोपकारिता की प्रवृत्ति पर संतोष अनुभव करने लगा और मुझमें उसके प्रदर्शन की भी इच्छा जाग उठी।

मैंने अपने मन में सोचा, ''दोष शायद मेरे भोगविलास का नहीं, बल्कि जीवन की उन परिस्थितियों का है, जो अनिवार्य हैं। मैंने जो बुराइयाँ देखी हैं, वे मेरे जीवन में परिवर्तन होने से दूर नहीं हो सकेंगी। अपने जीवन में परिवर्तन करके तो मैं अपने और अपने प्रियजनों के ही जीवन को दु:खी बना लूँगा और अभागे अनाथों की दशा सदा के समान हीन-की-हीन बनी रहेगी। इसलिए मेरा यथार्थ कर्तव्य स्वयं अपने जीवन में परिवर्तन करना नहीं है, जैसा कि मैंने पहले सोचा था, बल्कि यथाशक्ति उन अभागों की स्थिति सुधारने में सहायता देना है, जिनके प्रति मेरे मन में सहानुभूति जागृत हुई है। सारांश यह कि मैं एक बड़ा ही नेक और दयालु प्राणी हूँ और अपने पड़ोसियों का उपकार करना चाहता हूँ।''

इस विचार के आते ही मैं परोपकार की एक ऐसी योजना बनाने लगा, जिसके द्वारा मुझे अपनी सज्जनता का प्रदर्शन करने का अवसर मिले। हाँ, इतना अवश्य बतला दूँ कि इस योजना को बनाते समय भी मेरी अंतरात्मा में निरंतर यही अनुभूति होती रही कि मैं जो कुछ कर रहा हूँ, वह ठीक नहीं है। किंतु, जैसा कि अक्सर होता है, तर्क और कल्पना ने अंतरात्मा का गला घोट दिया।

संयोग की बात है कि उन्हीं दिनों मर्दुमशुमारी की तैयारी हो रही थी। मैंने सोचा कि जिस परोपकार-कार्य द्वारा मैं अपनी सज्जनता का प्रदर्शन करना चाहता हूँ, उसे आरंभ करने का यह अच्छा अवसर है। मैं मास्को की अनेक परोपकारी संस्थाओं और सभाओं से परिचित था; किंतु मुझे ऐसा लगता था कि उनके कार्य का संचालन गलत रास्ते पर हो रहा है और उनके प्रयत्न मेरे लक्ष्य की अपेक्षा नगण्य हैं। इसलिए मैंने निम्नलिखित योजना तैयार की—अमीरों के हृदय में शहर की गरीबी के प्रति सहानुभूति पैदा की जाए; रुपया इकट्ठा किया जाए; इस कार्य में सहायता देने की इच्छा रखनेवालों की सूची तैयार की जाए; मर्दुमशुमारी करनेवालों के साथ-साथ अनाथों के सब अड्डों पर जाया जाए और उनकी गणना करने के अतिरिक्त उनके संपर्क में आकर उनकी आवश्यकताओं की जाँच की जाए; उन्हें धन और काम देकर गाँवों में वापस पहुँचाकर और उनके बच्चों का स्कूलों में व बड़े-बूढ़ों को अनाथाश्रमों में भरती कराकर उनकी सहायता की जाए। इसके अतिरिक्त मैंने यह भी सोचा कि इस कार्य में हाथ बँटानेवाले लोगों में से कुछ की एक स्थायी समिति बनाई जाए, जो मास्को के भिन्न-भिन्न भागों का काम अपने सदस्यों में बाँटकर कंगाली और अनाथपन के कीटाणुओं को नष्ट करने की चेष्टा करे, उन्हें अंकुरित होते ही दबा दे

और अधिक यत्न दरिद्रता के रोग की चिकित्सा करने के बजाए उसे रोकने का करे। मैं तो यहाँ तक स्वप्न देखने लगा कि मुझे अपने काम में इतनी सफलता मिलेगी कि किसी के पूर्ण रूप से अनाथ रहने की तो बात ही क्या, नगर में कोई व्यक्ति ऐसा भी नहीं रह जाएगा, जिसे किसी वस्तु की कमी हो। यह सोचकर मुझे बड़ा सुख होता कि यह सब मेरे ही कारण होगा और मेरे-जैसे अमीर निश्चिंत होकर अपने गोल कमरों में बैठेंगे, पाँच व्यंजनों का भोजन करेंगे, गाड़ियों में बैठकर थिएटर और सभा-सोसायटियों में जाएँगे और रास्ते में उन्हें ल्यापिन अनाथालय-जैसे दृश्यों को देखकर दुखी नहीं होना पड़ेगा।

इस प्रकार की योजना बनाकर मैंने एक लेख लिखा और उसे प्रकाशनार्थ भेजने से पूर्व मैं अपने उन परिचितों से मिला, जिनसे मुझे सहायता मिलने की आशा थी। उस दिन मैं जितने लोगों से मिला (विशेष रूप से मैं अमीरों के ही पास गया) उन सबसे मैंने प्राय: वही बात कही, जो अपने लेख में लिखी थी। मैंने उनसे प्रस्ताव किया कि मर्दुमशुमारी से लाभ उठाकर मास्को के कंगालों का परिचय प्राप्त किया जाए और रुपए तथा काम से उनकी सहायता करके ऐसा यत्न किया जाए कि मास्को में दरिद्रता रह ही न जाए और फिर हम अमीर लोग शांतचित्त होकर उन आमोद-प्रमोदों का आनंद उठाएँ, जिनकी हमें आदत पड़ गई है। इन बातों को सबने बड़ी गंभीरता के साथ ध्यानपूर्वक सुना और उसकी प्रतिक्रिया सब पर एक समान हुई। मेरी बातों का तात्पर्य समझते ही वे विचलित हो उठे और उनके मुख पर लज्जा का भाव झलकने लगा। ऐसा मालूम पड़ता था कि उन्हें लज्जा मुख्यत: मेरे कारण आ रही थी; क्योंकि वे सोचते थे कि मैं कुछ ऐसी मूर्खतापूर्ण बातें कर रहा हूँ, जो उनकी समझ में मूर्खतापूर्ण होती हुई भी स्पष्ट रूप से मूर्खतापूर्ण कही नहीं जा सकती थीं। मुझे तो ऐसा लगा मानो किसी बाहरी कारण से वे मेरी इन मूर्खतापूर्ण बातों को सहन करने के लिए विवश हो गए हैं।

उत्तर मिला, ''हाँ, हाँ; यह तो बड़ा ही अच्छा विचार है, भला इससे किसे सहानुभूति न होगी? आपका विचार बहुत ही सुंदर है, मेरे मन में भी ऐसा ही विचार उठा था; लेकिन...क्या कहें, यहाँ के लोग तो इन बातों की ओर से इतने उदासीन हैं कि अधिक सफलता की आशा नहीं की जा सकती। हाँ, जहाँ तक मेरा सवाल है, मुझसे जितनी सहायता बन पड़ेगी, देने को तैयार हूँ।''

सबने कुछ-न-कुछ ऐसी ही बात कही। वे मुझसे सहमत तो हो गए; पर ऐसा प्रतीत होता था कि वे संतुष्ट होकर या स्वेच्छा से ऐसा नहीं कर रहे हैं, बल्कि कोई बाहरी कारण उन्हें मुझसे असहमत होने से रोक रहा है। इसका एक प्रमाण यह भी था कि जो लोग आर्थिक सहायता करने का वचन देते थे, वे यह नहीं बताते थे कि

कितना देंगे, जिसके फलस्वरूप स्वयं मुझे कहना पड़ता था, "तो आशा है कि आपसे तीन सौ या दो सौ या पचीस रूबल मिल जाएँगे।" इतने पर भी उनमें से एक ने भी हाथ-के-हाथ रुपया नहीं दिया। यह मैं इसलिए लिख रहा हूँ कि जिस बात में लोगों को वास्तव में रुचि होती है, उसके लिए वे साधारणतः फौरन ही रुपया दे डालते हैं। उदाहरण के लिए, जब कभी लोग थिएटर जाना चाहते हैं तो अपनी सीट के लिए हाथ-के-हाथ पैसा दे देते हैं। किंतु मेरी योजना के संबंध में जिन लोगों ने रुपया देने को कहा या सहानुभूति प्रकट की उनमें से एक ने भी तत्काल रुपया नहीं दिया। बस, मैंने जो रकम कह दी, उसे उन्होंने चुपचाप स्वीकार भर कर लिया।

उस दिन शाम को मैं जिस मित्र के घर अंत में गया, वहाँ बहुत से लोग इकट्ठे थे। उस घर की मालकिन इधर कुछ वर्षों से परोपकार के काम में लगी हुई थी। दरवाज़े पर कई गाड़ियाँ खड़ी थीं और प्रवेश-कक्ष में कीमती वर्दियाँ पहने कई दरबान बैठे थे। बड़े गोल कमरे में दो मेजों के चारों ओर, जिन पर लैंप जल रहे थे, बहुमूल्य वस्त्र और आभूषण पहने कितनी ही विवाहिता तथा अविवाहिता स्त्रियाँ बैठी-बैठी गुड़ियाएँ बना रही थीं। उनके पास ही कितने ही नवयुवक भी बैठे थे। गुड़ियाएँ गरीबों के सहायतार्थ लाटरी द्वारा बेची जाने के लिए बनाई जा रही थीं।

गोल कमरे और उसमें एकत्र लोगों को देखकर मेरे हृदय पर अप्रिय प्रभाव पड़ा। यह बताने की आवश्यकता नहीं कि वहाँ एकत्र हुए लोगों की हैसियत लाखों रूबल की थी और उनके कपड़े, गहनों, गाड़ी-घोड़ों, वर्दियों, दरबानों आदि पर जो खर्च हुआ था, अकेले उसका सूद ही उनके कार्य के मूल्य से सैकड़ों गुना अधिक था। यदि हम इस तथ्य को छोड़ भी दें तब भी, केवल उस एक दिन के आयोजन का खर्च—दस्तानों, साफ चादरों, सवारी, मोमबत्ती, चाय, शक्कर, बिस्कुट, आदि पर व्यय किया गया धन—ही लोगों द्वारा तैयार की जानेवाली चीजों के मूल्य से सैकड़ों-गुना अधिक होगा। यह सब देखकर मैंने समझ लिया कि कम-से-कम यहाँ तो मुझे अपनी योजना के लिए सहानुभूति की आशा करनी नहीं चाहिए। फिर भी चूँकि मैं वहाँ अपना प्रस्ताव रखने की नीयत से गया था, इसलिए कठिनाई अनुभव करने पर भी मैंने अपनी बात कह ही डाली।

उपस्थित महिलाओं में से एक ने कहा, "अधिक भावुक होने के कारण मैं स्वयं तो गरीबों के बीच नहीं जा सकूँगी; किंतु कुछ रुपए अवश्य दूँगी।"—कितने और कब, यह उन्होंने नहीं बताया। एक दूसरी महिला और एक नवयुवक ने कंगालों के बीच चलकर सेवा करने के लिए तत्परता दिखाई; परंतु मैंने उनकी इस कृपा से लाभ नहीं उठाया। जिस व्यक्ति को मैंने विशेष रूप से संबोधित किया उसने कहा, "साधनों की कमी होने के कारण मेरे लिए कुछ अधिक करना संभव नहीं।"—बात

यह थी कि मास्को के सभी धनाढ्य व्यक्ति सुपरिचित थे और उनसे जितना भी लिया जा सकता था, सरकार पहले ही ले चुकी थी। इसके लिए उन्हें पद, तमगे और दूसरे सम्मान भी प्राप्त हो चुके थे। अतः उनसे और दान लेने की एकमात्र युक्ति यही थी कि उन्हें सरकार की ओर से नए सम्मान दिलाए जाते; किंतु यह कार्य बहुत ही कठिन था।

उस दिन घर लौटकर जब मैं बिस्तर पर लेटा तो मेरे मन में अपनी योजना के असफल होने की केवल आशंका ही नहीं थीं, बल्कि मुझे लज्जा भी मालूम हो रही थी और ऐसा लग रहा था जैसे सारे दिन में कोई बहुत ही घृणित और लज्जाजनक कार्य करता रहा हूँ। फिर भी मैंने प्रयत्न बंद नहीं किया, क्योंकि एक तो कार्य आरंभ हो चुका था और मिथ्या लज्जा की भावना मुझे उसे छोड़ने नहीं देती थी; दूसरे इस कार्य में लगे रहने पर भी मैं अपने जीवन का वही क्रम चलाता रह सकता था, जिसका कि मैं अभ्यस्त हो गया था। इसके विपरीत मैं खूब समझता था कि यदि मेरी योजना सफल न हुई तो मुझे अपने जीवन का पुराना क्रम त्यागकर एक नया क्रम ढूँढ़ने के लिए विवश होना पड़ेगा, जिससे कि मैं अनजाने में ही डरा करता था। इसलिए मैंने अपने अंतरात्मा की आवाज पर विश्वास नहीं किया और जो काम आरंभ कर चुका था, उसे जारी रखा।

मैंने अपना लेख छपने को भेज दिया और उसके प्रूफ की एक प्रति नगर-'ड्यूमा'[1] (नगरपालिका) में पढ़कर सुनाई। उसे पढ़ते समय मुझे इतनी बेचैनी मालूम हुई कि बीच में मैं रुक गया और लज्जा के मारे मेरी आँखों में पानी भर आया। मैंने देखा कि वहाँ जितने लोग उपस्थित थे वे भी सब-के-सब बेचैन हो रहे थे। लेख समाप्त करने पर जब मैंने पूछा कि क्या मर्दुमशुमारी करनेवाले लोग अपने पदों पर बने रहकर दीनों और सामान्य समाज के बीच मध्यस्थ का काम करने के मेरे प्रस्ताव से सहमत हैं तो वहाँ पर भद्दा सन्नाटा छा गया।

बाद में सभा के दो सदस्यों ने व्याख्यान दिए, जिनसे मेरे प्रस्ताव का अटपटापन दूर हो गया। लोगों ने मेरी योजना के प्रति सहानुभूति प्रकट की; किंतु साथ ही मेरे विचार की अव्यावहारिकता का भी संकेत किया। इससे तत्काल तो लोगों को संतोष हुआ; किंतु जब मैंने अपनी बात पर फिर ज़ोर देने की इच्छा से बाद में मर्दुमशुमारीवालों से अलग-अलग पूछा कि क्या आप मर्दुमशुमारी के समय गरीबों की आवश्यकताओं

---

1. *'ड्यूमा' वास्तव में उस रूसी संसद को कहते हैं, जो सन् 1906 में स्थापित हुई थी, किंतु इस शब्द का लोकप्रिय अर्थ है, 'कौंसिल' अर्थात् सलाहकार-समिति। नगर-सलाहकार-समिति को भारत में म्यूनिसपैलिटी अर्थात् नगरपालिका कहते हैं।*

विक्षत हो जाते हैं, लकड़हारे पेड़ गिराते समय उनके नीचे दब जाते हैं, राज छत पर से गिर पड़ते हैं और दरजिनें क्षय-ग्रस्त हो जाती हैं। जीवन के सभी सच्चे काम क्षति और जोखम उठाकर किए जाते हैं। इसे छिपाना और न देखना असंभव है। इस स्थिति से बाहर निकालने का एकमात्र मार्ग यही है कि दूसरों से केवल वही काम लिया जाए जो जीवन के लिए आवश्यक है और वास्तविक कार्य स्वयं अपने जीवन की क्षति और जोखम उठाकर किए जाएँ।

शीघ्र ही वह समय आएगा—सच पूछिए तो आने लगा है—जब न केवल नौकरों द्वारा परोसा गया विविध व्यंजनोंवाला भोजन खाना लज्जाप्रद और अपमानजनक समझा जाएगा, बल्कि जिस भोजन को स्वयं मेजवानों ने अपने हाथ से न बनाया हो, उसे ग्रहण करना भी समान रूप से लज्जाप्रद और अपमानजनक होगा। जबकि पैरों से काम लिया जा सकता है तो तेज घोड़ोंवाली बग्घी की बात तो दूर रही, एक साधारण घोड़ा-गाड़ी में घूमना भी लज्जाजनक होगा। काम के दिनों में ऐसे कपड़े, जूते या दस्ताने पहनना, जिनसे काम न हो सके, अथवा अधिक या कम कीमत का ऐसा पियानो बजाना, जिसके लिए दूसरे अजनबी व्यक्तियों को परिश्रम करना पड़े; कुत्ते को दूध और डबलरोटी खिलाना जबकि ऐसे भी आदमी हैं, जिन्हें दूध और साधारण रोटी मयस्सर नहीं; और मोमबत्तियाँ या स्टोव जलाना; जबकि दूसरों के पास आग या प्रकाश का अभाव है, ये सब कार्य लज्जास्पद हो जाएँगे। ऐसी विचारधारा की ओर हम अनिवार्य रूप से और तेजी से बढ़ रहे हैं। हम एक नए जीवन के किनारे पर आ खड़े हैं। इस नए जीवन को संस्थापित करना जनमत का कार्य है और इस प्रकार का जनमत तेजी से बनता जा रहा है। महिलाएँ ही जनमत बनाती हैं और हमारे युग में तो महिलाएँ विशेष रूप से प्रभावशालिनी हैं।

## स्त्रियों का कार्य-क्षेत्र

जैसा कि बाइबिल में कहा गया है, पुरुष के लिए मेहनत-मजूरी का नियम बनाया गया है और स्त्री के लिए संतानोत्पत्ति का। विद्वान् चाहे कुछ भी कहें, इन नियमों में परिवर्तन नहीं होता, ठीक उसी प्रकार जैसे यकृत सदा अपने ही स्थान पर रहता है। इस नियम को भंग करने की एक मात्र सजा आज भी मृत्यु ही है।

अंतर केवल इतना है कि यदि पुरुष अपने कर्तव्य की अवहेलना करेंगे तो उनको मृत्यु-दंड निकट-भविष्य में ही मिल जाएगा, जिसे हम वर्तमान कह सकते हैं; किंतु यदि स्त्रियाँ ऐसा करेंगी तो उसकी सजा उन्हें कुछ सुदूर भविष्य में

मिलेगी। समस्त पुरुषों द्वारा नियम का उल्लंघन होने पर मनुष्य-जाति तत्काल नष्ट हो जाती है, जबकि समस्त स्त्रियों द्वारा उल्लंघन होने पर अगली पीढ़ी नष्ट होती है। किंतु कुछ पुरुषों और कुछ स्त्रियों द्वारा नियम-भंग होने पर समस्त मानव-जाति नष्ट नहीं होती, उससे केवल अपराधियों के मानवीय गुणों का ह्रास हो जाता है।

जिन वर्गों के लोग दूसरों पर बलात्कार करने में समर्थ थे, उनमें पुरुषों ने अपने कर्तव्य की अवज्ञा बहुत पहले आरंभ कर दी थी। वह सतत बढ़ती जा रही है और अब हमारे समय में आकर उसने पागलपन का रूप ग्रहण कर लिया है। श्रम के नियम का यह उल्लंघन अब एक आदर्श बन गया है, जिसे राजकुमार ब्लोखिन ने अपने सिद्धांतों में व्यक्त किया है और जिसका रेनॉ तथा समस्त शिक्षित संसार ने समर्थन किया है। उनके कथनानुसार मशीनें काम करने के लिए हैं, जबकि मनुष्य आनंद-भोग करनेवाले स्नायुओं का पुतला है। स्त्रियों के कर्तव्यच्युत होने के उदाहरण प्रायः नहीं-से रहे हैं। कभी-कभी वेश्यावृत्ति और भ्रूण-हत्या के रूप में यह अभिशाप प्रकट हुआ है। धनिक वर्गों में जब पुरुषों ने अपना कर्तव्य-पालन बंद कर दिया, स्त्रियाँ अपने कर्तव्यों का पालन करती रहीं, जिसका परिणाम यह हुआ कि स्त्रियों का प्रभाव बढ़ गया तथा वे पुरुषों पर शासन करने लगीं। वे आज भी ऐसा कर रही हैं, जैसा कि होना भी चाहिए। पुरुषों ने अपने नियम को भंग किया और परिणामतः उनकी विवेक-शक्ति नष्ट हो गई।

प्रायः कहा जाता है कि स्त्रियाँ—विशेषकर पेरिस की संतानहीन स्त्रियाँ—सभ्यता के समस्त साधनों का उपभोग कर इतनी मोहक बन गई हैं कि उन्होंने अपनी मोहिनी से पुरुषों पर जादू कर दिया है। यह धारणा न केवल गलत है, बल्कि सत्य के बिल्कुल विपरीत है। पुरुष पर जादू संतानहीन स्त्री ने नहीं, बल्कि माँ ने किया है, जो पुरुष के कर्तव्यच्युत होने पर भी अपने प्राकृतिक नियम का पालन करती रही है।

जो स्त्री बनावटी उपायों से अपने को संतानवती होने से बचाती है और अपने ऊँचे कंधों तथा घुंघराले बालों का प्रदर्शन कर पुरुष को मोहने की चेष्टा करती है, वह पुरुष को वश में करनेवाली स्त्री नहीं है, वह तो पुरुष से भ्रष्ट होकर उसके ही स्तर पर उतर आई है, और उसने भी पुरुष की ही भाँति अपने कर्तव्य को छोड़ दिया है, और उसकी जीवन-संबंधी समस्त बुद्धिसंगत धारणाएँ नष्ट हो चुकी हैं।

इसी भूल से उस वितंडावाद का जन्म हुआ है, जिसे स्त्रियों के अधिकार कहकर पुकारा जाता है।

इन अधिकारों का आधारसूत्र यह है : स्त्री कहती है, ''ओ पुरुष, तूने तो अपने सच्चे कार्य को त्याग दिया है, और तू हमसे चाहता है कि हम अपना बोझा

उठाती फिरें। नहीं! यदि ऐसा है, तो हम भी तुम्हारी ही तरह बैंकों, मंत्रालयों, विश्वविद्यालयों, शिक्षालयों तथा कलाशालाओं में कार्य करके श्रम का ढोंग रच सकती हैं। हम भी तुम्हारी ही तरह दूसरे लोगों के परिश्रम का फायदा उठाना चाहती हैं और श्रम-विभाजन के बहाने केवल अपनी वासनाओं की पूर्ति में ही जीवन बिताना चाहती हैं।''

वे ऐसा कहती ही नहीं हैं, बल्कि करके दिखला देती हैं कि वे श्रम का ढोंग पुरुषों से बुरा नहीं वरन् अच्छा ही रच सकती हैं।

स्त्रियों के तथाकथित अधिकारों का प्रश्न ऐसे पुरुषों में उठा—और ऐसे ही पुरुषों में वह उठ भी सकता था—जिन्होंने अपने सच्चे परिश्रम के नियम का उल्लंघन किया। अत: यदि हम अब एक बार फिर श्रम के उसी नियम पर वापस लौट जाएँ तो स्त्रियों के अधिकार का प्रश्न ही न उठे।

जो स्त्री स्वयं अपने लिए निर्दिष्ट किए गए कार्यों में संलग्न रहती है वह कभी खान खोदने में अथवा हल चलाने में पुरुष का हिस्सा बँटाने का अधिकार नहीं माँगेगी। वह तो केवल धनिक वर्ग के झूठे श्रम में ही हिस्सा माँग सकती है।

हमारे वर्ग की स्त्री पुरुष से अधिक शक्तिशाली है, इसका कारण यह नहीं है कि वह आकर्षक है या पुरुष की ही भाँति श्रम का ढोंग रचने में पटु है। इसका कारण यह है कि उसने अपने कर्तव्य का उल्लंघन नहीं किया और जान को जोखम में डालकर तथा अधिक-से-अधिक चेष्टा करके सच्चे परिश्रम को वहन किया—उस सच्चे परिश्रम को जिससे धनिक वर्ग के पुरुष ने अपने को मुक्त कर लिया था।

स्त्रियों का पतन, उनकी अपने कर्तव्य की अवहेलना करने की प्रवृत्ति मेरी याद में ही आरंभ हुई और मेरी याद में ही वह दिन-दूनी रात-चौगुनी फैलती गई हैं। स्त्रियों ने अपने सच्चे कर्तव्य को भूलकर यह सोच लिया है कि उनकी शक्ति उनके सौंदर्य के आकर्षण में है या इस बात में कि पुरुष जिस झूठे परिश्रम का स्वांग रचते हैं, उसकी वे कितनी चतुराई से नकल कर सकती हैं।

किंतु संतान इन दोनों बातों में बाधक होती है। इसलिए मेरे देखते-ही-देखते धनी वर्ग के लोगों में विज्ञान की सहायता से—विज्ञान सदा ही गंदे कार्य करने को तैयार रहता है—गर्भ-निरोध के दर्जनों उपाय काम में लाए जाने लगे हैं, और इससे संबंध रखनेवाली सामग्रियाँ स्नानागार की साधारण सामग्रियाँ बन गई हैं। इस प्रकार धनिकवर्ग की माताएँ, जिनके हाथ में शक्ति थी, अब अपनी उस शक्ति को साधारण महिलाओं से होड़ करने में और उन्हें अपने से आगे न बढ़ने देने में व्यय कर रही हैं।

यह बुराई दूर-दूर तक फैल गई है, और दिन-प्रतिदिन और भी अधिक फैलती

जाती है, और वह समय दूर नहीं जब वह धनी वर्गों की समस्त स्त्रियों तक पहुँच जाएगी। तब स्त्रियाँ पुरुषों के ही धरातल पर पहुँच जाएँगी और उनकी ही भाँति जीवन के प्रति तर्कसंगत दृष्टिकोण खो बैठेंगी। उस अवस्था में उस वर्ग के उद्धार का कोई मार्ग नहीं रह जाएगा। किंतु अब भी समय है, क्योंकि इतना होने पर भी आज भी पुरुषों की अपेक्षा महिलाएँ ही अपने कर्तव्य का अधिक पालन करती हैं, और इस कारण उनमें से बहुत-सी अब भी समझदार हैं। इसलिए हमारे वर्ग की कुछ महिलाओं में अब भी अपने वर्ग की रक्षा करने की शक्ति है।

काश, ये महिलाएँ अपने मूल्य और अपनी शक्ति को समझ पातीं और इन्हें अपने पतियों, भाइयों और बच्चों—दूसरे शब्दों में यों कहिए कि समस्त मानव-जाति—की रक्षा करने के काम में ला सकतीं।

धनिक वर्गों की माताओं! आज पुरुषवर्ग जिन बुराइयों से पीड़ित है उनसे मुक्ति दिलाने की शक्ति केवल तुम्हारे हाथों में है। मेरा संकेत उन महिलाओं से नहीं हैं, जो पुरुषों को आकर्षित करने के लिए दिन-रात बनाव-सिंगार में व्यस्त रहती हैं और जो भूलवश या निराशा के कारण अपनी इच्छा के विरुद्ध बच्चे तो पैदा करती हैं, किंतु उन्हें दुधारू धात्रियों[1] को सौंप देती हैं। मेरा अभिप्राय उन महिलाओं से भी नहीं हैं, जो विश्वविद्यालयों की विभिन्न श्रेणियों में शिक्षा पाती हैं, मनोविज्ञान तथा गणित के बारे में बातचीत करती हैं और अपने विकास में बाधा न पहुँचने देने के उद्देश्य से संतानोत्पत्ति से बचने का प्रयत्न करती हैं। मेरा अर्थ उन महिलाओं से और माताओं से हैं, जो संतति-निरोध का सामर्थ्य रखते हुए भी शाश्वत नियम के आगे सहज भाव से और जानबूझकर आत्मसमर्पण कर देती हैं—यह जानते हुए कि इसके लिए कष्ट उठाना और परिश्रम करना उनका कर्तव्य है। धनिक वर्गों की इन स्त्रियों और माताओं में संसारी पुरुषों को बुराइयों से मुक्ति दिलाने की शक्ति औरों की अपेक्षा अधिक होती हैं। ऐ माताओं, ईश्वरी नियम के आगे इस प्रकार जानबूझकर समर्पण करनेवाली स्त्रियो और माताओ! हमारे दुखी और बहके हुए वर्ग में, जिसमें अब मानव होने की कोई क्षमता ही नहीं रह गई है, केवल आप ही ईश्वरीय विधान के अनुसार जीवनयापन करने के सच्चे अर्थ को जानती हैं। आप ही अपने उदाहरण से पुरुषों को दिखला सकती हैं कि जिस ईश्वरीय इच्छा से वे अपने को वंचित कर लेते हैं, उसके आगे नतमस्तक होने में ही जीवन का सुख है। केवल आप ही उस आनंद, उल्लास और सौभाग्य का पूर्ण ज्ञान रखती हैं जो ईश्वरीय नियम का उल्लंघन न करने पर ही पुरुषों को प्राप्त हो सकता है। आप अपने पति के उस प्यार

---

*1. रूस में धात्रियों का प्रयोग इंग्लैंड आदि की अपेक्षा अधिक होता है।*

के आनंद को जानती हैं, जो कभी समाप्त नहीं होता, जो अन्य आनंदों की भाँति भंग नहीं हो पाता, बल्कि जो वात्सल्य के नए आनंद का सूत्रपात करता है। केवल आप ही ईश्वरीय इच्छा के समक्ष सरल भाव से सिर झुकाकर श्रम के महत्त्व को जान पाती हैं—वह श्रम नहीं, जिसका वर्दियों और प्रकाश से जगमगाते भवनों में झूठा प्रदर्शन किया जाता है, बल्कि वह श्रम, जो ईश्वर ने हम पर लादा है। आप इस श्रम के पारितोषिक को तथा इससे प्राप्त होनेवाले सुख को जानती हैं।

माताओ, इस श्रम का सच्चा रूप आपके सामने तब आता है जब प्रणय के सुख-भोग के बाद आप उत्तेजना, भय और आशा के साथ गर्भावस्था की उस पीड़ा की प्रतीक्षा करती हैं, जो आपको नौ मास के लिए रुग्ण बना देती हैं, जो आपको मृत्यु के द्वार पर ले जाती है और जिसके कारण आपको असह्य यातना भोगनी पड़ती है। इन भयंकरतम पीड़ाओं के आगमन और वृद्धि की प्रसन्नतापूर्वक प्रतीक्षा करने के बाद आपके लिए एक अतुल सुख का भंडार खुल जाता है।

आपको इसकी अनुभूति तब होती है जब आप इन यातनाओं के बाद फौरन बिना विश्राम किए ही नए श्रम और नए कष्ट का भार ग्रहण कर लेती हैं—यह नया श्रम और नया कष्ट होता है शिशुपालन का, जिसमें आप तुरंत लीन हो जाती हैं और अपने कर्तव्य तथा भावनाओं के आगे मनुष्य की सबसे बड़ी आवश्यकता नींद तक को—जो एक कहावत के अनुसार माँ-बाप से भी अधिक प्यारी होती है—नगण्य समझती हैं। आप महीनों और वर्षों तक एक रात भी चैन से नहीं सो पातीं। कभी-कभी, नहीं-नहीं, अक्सर, कई-कई रातें तो बिना सोए ही निकल जाती हैं, जब आप अपनी बांहों में रुग्ण शिशु को थामे कम्पित हृदय से इधर-से-उधर टहलती रहती हैं।

और जब आप यह सब बिना किसी से प्रशंसा पाए, बिना किसी के देखे और बिना किसी से श्लाघा या पुरस्कार की आशा किए करती हैं, जब आप इसे लाभ के तौर पर नहीं, वरन् अपना कर्तव्य समझकर मजदूर के तौर पर करती हैं—तब आप जानती है कि पुरुषों की प्रशंसा के लिए की गई झूठी कल्पित मेहनत में और ईश्वरीय इच्छा की पूर्ति के लिए किए गए सच्चे श्रम में—जिसका संकेत आप अपने हृदय में महसूस करती हैं—क्या अंतर है।

आप जानती हैं कि यदि आप सच्ची माँ हैं तो केवल इतना ही नहीं होगा कि लोग आपके श्रम को देखने की चिंता नहीं करेंगे और उसके लिए आपकी प्रशंसा नहीं करेंगे, बल्कि यह भी होगा कि स्वयं वे लोग, जिनके लिए आपने परिश्रम किया है, न केवल आपको धन्यवाद ही नहीं देंगे, बल्कि प्रायः आपको सताएँगे और बुरा भला कहेंगे। इतने पर भी आप दूसरी संतान के लिए यातना सहेंगी, फिर प्रसव

की अनदेखी भयंकर पीड़ा सहन करेंगी, फिर किसी से पुरस्कार की आशा नहीं करेंगी और फिर उसी संतोष का अनुभव करेंगी। यदि आप ऐसी महिला हैं, तो आप में पुरुषों पर प्रभाव डालने की क्षमता होनी चाहिए। सच पूछिये तो आप ही के हाथों में उनकी मुक्ति निहित है। किंतु आपकी संख्या प्रतिदिन घटती जाती है। आप में जो कुछ अपने को पुरुषों को मोहने की चेष्टा में लगाने लगी हैं, और बाजारू औरत बन गई हैं। कुछ दूसरी पुरुषों से उनके कृत्रिम, नगण्य धंधों में होड़ करने लगी हैं। कुछ ऐसी भी हैं, जो अभी अपने कर्तव्य के प्रति झूठी तो नही बनीं हैं। किंतु जो इसे मन-ही-मन बुरा समझती हैं। वे महिलाओं और माताओं के समस्त कार्यों को पूरा तो करती हैं, किंतु उन पर मातृत्व का जो भार इच्छा न रहते हुए दैवयोग से आ पड़ता है, उसे वे बड़ी ही खिन्नता के साथ वहन करती हैं, और मन-ही-मन स्वतंत्र, बन्ध्या महिलाओं से ईर्ष्या करती हैं। इस प्रकार वे अपने को श्रम के एकमात्र पुरस्कार—ईश्वरीय इच्छा की पूर्ति करने के आत्मसंतोष—से वंचित कर लेती हैं। इस प्रकार जिस सुख से उन्हें संतोष होना चाहिए उसी से वे पीड़ित होती हैं।

हम अपने जीवन के झूठे ढंग से इतने भ्रमित हो गए हैं, हमारे वर्ग के लोगों ने जीवन-ज्ञान इतना अधिक खो दिया है कि हमारे बीच में अब कोई अंतर नहीं रह गया है। जीवन के समस्त भार और खतरे को दूसरों की पीठ पर डालकर भी हम अपने को सच्चे नाम से नहीं पुकारते, जिससे कि उन लोगों को पुकारना चाहिए, जो अपने लिए समस्त सुख-सुविधाओं की व्यवस्था करने में दूसरों का सर्वनाश कर देते हैं—वह नाम है बदमाश और कायर।

किंतु स्त्रियों में अब भी दो वर्ग हैं। कुछ ऐसी हैं, जिनमें मानव के सर्वोच्च रूप के दर्शन होते हैं, और कुछ वेश्याएँ हैं। यह भेद ऐसा है, जिसे भावी संतति तो मानेगी ही, हमें भी स्वीकार करना पड़ेगा।

स्त्री चाहे जैसा भी साज-शृंगार क्यों न करे, वह अपने को चाहे किसी भी नाम से क्यों न पुकारे, और वह चाहे कितनी भी सुसंस्कृत क्यों न हो, यदि वह भोग-विलास का परित्याग किए बिना संतानोत्पत्ति से बचती है, तो वह निस्संदेह एक वेश्या है। इसी प्रकार स्त्री चाहे कितनी भी पतित क्यों न हो, यदि वह अपने को इच्छापूर्वक संतानोत्पत्ति के कार्य में लगाती है, तो वह जीवन की सर्वोत्तम और सर्वोच्च सेवा करती है, अर्थात् ईश्वर की इच्छा का पालन करती है। निश्चय ही उससे बढ़कर और कोई नहीं।

यदि आप इस प्रकार की स्त्री हैं, जो आप दो बच्चों के बाद, या बीस बच्चों के बाद भी यह नहीं कहेंगी कि आपने काफी बच्चे पैदा कर लिए हैं—ठीक उसी प्रकार जैसे एक पचास वर्ष का मजदूर जो नियमित रूप से खाता-पीता और सोता है, और

जिसकी मांसपेशियों में काम करने की शक्ति है यह नहीं कहेगा कि उसने काफी काम कर लिया है। यदि आप ऐसी स्त्री हैं तो आप अपने बच्चों के लालन-पालन का भार किसी दूसरी माँ पर नहीं डालेंगी—ठीक उसी प्रकार जैसे मजदूर एक काम को प्रारंभ करने के बाद, और उसे लगभग पूरा कर लेने पर, किसी दूसरे व्यक्ति से उसे पूरा करने को नहीं कहेगा। इसका कारण यह है कि इस प्रकार के कार्य में आपने अपना जीवन लगा दिया है और यह काम आपके पास जितना ही अधिक होगा, उतना ही अधिक आपका जीवन पूर्ण और सुखी होगा।

और यदि आप इस प्रकार की स्त्री हैं—पुरुषों के सौभाग्य से ऐसी स्त्रियाँ अब भी विद्यमान हैं—तो ईश्वरीय इच्छा-पालन के जिस नियम से आप स्वयं अपने जीवन का मार्गदर्शन करती हैं, उसे आप अपने पति के, अपने बच्चों के और अपने निकटस्थों के जीवन पर भी लागू करेंगी।

यदि आप ऐसी हैं और अपने निजी अनुभव से जानती हैं कि जो श्रम जान को जोखम में डालकर और दूसरों के जीवन के लिए अधिकतम प्रयत्नों के साथ आत्मत्याग की भावना से किया जाता है और जिसे न कोई देखता है और न जिसके लिए पारितोषिक ही मिलता है, वही श्रम मनुष्य के जीवन का उद्देश्य है और उसी से उसको संतोष और शक्ति मिलती है—यदि आप यह सब जानती हैं तो दूसरों से भी ऐसे ही श्रम की अपेक्षा करेंगी, ऐसे ही श्रम द्वारा मनुष्य की योग्यता का मूल्याँकन करेंगी तथा ऐसे श्रम के लिए अपने बच्चों को भी तैयार करेंगी।

केवल वह माँ जो संतानोत्पत्ति को एक अप्रिय दुर्घटना समझती है और सोचती है कि जीवन का सार प्रेमानंद, साँसारिक सुख-सुविधाओं, शिक्षा और मेलजोल में है, केवल ऐसी माँ अपने बच्चों का पालन-पोषण इस प्रकार करेगी, जिससे कि उन्हें अधिक-से-अधिक आनंद मिले और वे उनका अधिक-से अधिक उपभोग करें। वह उन्हें सुस्वादु भोजन खिलायगी, अच्छे वस्त्र पहनायगी, कृत्रिम मनोरंजन प्रदान करेगी और ऐसी शिक्षा देगी, जो उन्हें प्राणों को हथेली पर रखकर और पूर्ण प्रयत्नों के साथ त्यागमय परिश्रम करने के योग्य बनाने के बजाए उनके लिए उपाधियाँ प्राप्त करेगी और श्रम न करने का अवसर प्रदान करेगी। केवल ऐसी स्त्री—जिसके लिए जीवन का कोई महत्त्व नहीं रह जाता—अपने पति के उस छलपूर्ण और झूठे कार्य के साथ सहानुभूति रखेगी, जिसके द्वारा वह स्वयं को तो मनुष्योचित कर्तव्यों से मुक्त रखकर दूसरे व्यक्तियों के श्रम का उपयोग करता ही है साथ-ही-साथ अपनी पत्नी को भी कराता है। केवल इसी प्रकार की स्त्री अपने पति-जैसे व्यक्ति को अपनी पुत्री का पति बनाना पसंद करेगी और व्यक्तियों का मूल्यांकन उनके निजी गुणों के आधार पर नहीं, बल्कि उनसे संबंधित वस्तुओं के आधार पर करेगी जैसे सामाजिक

स्थिति, धन और दूसरे व्यक्तियों के श्रम को हड़पने की क्षमता। एक सच्ची माँ, जो अपने अनुभवों से ईश्वरीय विधान को समझ गई है, अपने बच्चों को भी उसी विधान का पालन करने के लिए तैयार करेगी। अपने बच्चे को अधिक खाते-पीते, जनाना बनते और अच्छे वस्त्र पहनते देखकर ऐसी माँ को दु:ख होगा; क्योंकि वह जानती है कि ये चीजें उसके लिए ईश्वर की इच्छा का पालन करना कठिन बना देंगी।

इस प्रकार की माँ अपने पुत्र या पुत्री को ऐसी शिक्षा नहीं देगी, जिससे वह श्रम से बचने के लोभ का शिकार बन जाए; बल्कि ऐसी शिक्षा देगी, जिससे वह जीवन के श्रम को वहन करने योग्य बन सके। उसे यह पूछने की आवश्यकता न होगी कि वह अपने बच्चों को क्या सिखाये, अथवा उन्हें किस कार्य के लिए तैयार करे। वह जानती है कि पुरुष का कार्य क्या है और उसे क्या सिखाया जाए तथा किस कार्य के लिए तैयार किया जाए। ऐसी स्त्री न केवल अपने को इस प्रकार के कृत्रिम, झूठे कार्य के प्रति प्रेरित नहीं करेगी, जिसका एकमात्र उद्देश्य दूसरे व्यक्ति के श्रम का उपयोग करना है बल्कि उन सभी कार्यों को भी, जो उसके बच्चों को दुहरा प्रलोभन प्रदान करते हैं, घृणा और भय की दृष्टि से देखेगी। ऐसी स्त्री अपनी पुत्री के लिए पति का चुनाव यह देखकर नहीं करेगी कि उस पुरुष के हाथ सफेद हैं या उसके व्यवहार सुसंस्कृत हैं, बल्कि चूँकि वह सच्चे और कृत्रिम श्रम का अंतर जानती है इसलिए वह सदा और सर्वत्र मनुष्य के सच्चे श्रम को महत्त्व देगी, जिसमें प्राणों तक का संकट होता है। साथ-ही-साथ झूठे दिखावटी श्रम को, जिसका उद्देश्य स्वयं को सच्चे कार्य से मुक्त कर लेना है, वह घृणा की दृष्टि से देखेगी। इस प्रकार के श्रम की अपेक्षा वह सर्वप्रथम अपने पति से करेगी और दूसरों से भी इसी सद्गुण की माँग करेगी।

जो महिलाएँ अपने को नारी के कर्तव्य से मुक्त रखकर भी उसके अधिकारों से लाभ उठाना चाहती हैं वे यह न कहें कि जीवन के प्रति ऐसा दृष्टिकोण माँ के लिए असंभव है। वे यह न कहें कि वे अपने बच्चों के प्रेम में इतनी अधिक पगी होती हैं कि उनके लिए यह संभव नहीं कि वे उन्हें सुस्वादु भोजन, मनोरंजन और अच्छे वस्त्र न दें और पति के पास धन न होने पर अथवा पति के अच्छी स्थिति में न होने पर अपने बच्चों की सुरक्षा की ओर से उदासीन रहें या अपनी विवाह-योग्य पुत्रियों और अशिक्षित पुत्रों के भविष्य की ओर से निश्चिंत हो जाएँ।

यह सब झूठ है, एकदम सफेद झूठ! एक सच्ची माँ ऐसा कभी नहीं कहेगी।

आप कहती हैं कि आप अपने बच्चों को मिठाई और खिलौने देने तथा सरकस ले जाने की इच्छा का संवरण नहीं कर सकतीं। किंतु क्या आप उन्हें विषैले फल खाने को नहीं देतीं? और उन्हें गणिकाओं के होटल में नहीं ले जातीं? फिर क्या

बात है कि कुछ मामलों में आप अपने को रोक सकती हैं, और कुछ में नहीं ?

इसका कारण यह है कि आप जो कुछ भी कर रही हैं वह सच नहीं है।

आप कहती हैं कि आप अपने बच्चों से प्यार करती हैं, इसलिए आपको उनके जीवन की चिंता है, उनकी भूख और बीमारी की चिंता है, और आप अपने पति की स्थिति से प्राप्त सुरक्षा को महत्त्व देती हैं; हालांकि आप उस स्थिति को अनुचित मानती हैं।

आपको अपने बच्चों की भावी संभावित विपत्तियों की—अत्यंत दूरवर्ती और संदिग्ध विपत्तियों की—इतनी आशंका है कि आप अपने पति को ऐसे कार्यों के लिए प्रोत्साहित करती हैं, जिन्हें आप स्वयं अनौचित्यपूर्ण समझती हैं। किंतु वर्तमान परिस्थितियों में आप अपने बच्चों को आजकल के जीवन की अभागी घटनाओं से बचाने के लिए क्या कर रही हैं ?

क्या आप दिन का अधिक भाग अपने बच्चों के साथ व्यतीत करती हैं ? यदि आप उसका दसवाँ हिस्सा भी व्यतीत करती हो तो बहुत हैं।

शेष समय आपके बच्चे अपरिचितों और गली-गली फिरनेवाले नौकरों के पास रहते हैं, या ऐसी संस्थाओं में रहते हैं, जहाँ शारीरिक तथा नैतिक छूत के लिए निरंतर भय बना रहता है। आपके बच्चे खाते हैं और पोषण प्राप्त करते हैं। उनका भोजन कौन तैयार करता है, और उस भोजन में क्या-क्या होता है ? अधिकांश में आप इस बात को नहीं जानतीं। इसी प्रकार आप यह भी नहीं जानतीं कि कौन उनमें नैतिक भावनाएँ भरता है ? इसलिए यह न कहिए, कि आप अपने बच्चों की भलाई की खातिर बुराइयाँ सहन करती हैं। यह सच नहीं है। आप बुराई इसलिए करती हैं कि वह आपको पसंद है।

एक सच्ची माँ, जो संतान की उत्पत्ति और उसके पालन-पोषण में त्यागपूर्ण कर्तव्य और ईश्वरीय इच्छा की पूर्ति देखती हैं, ऐसी बात नहीं कहेगी। वह ऐसा नहीं कहेगी, क्योंकि वह जानती है, कि उसका कार्य अपने बच्चों को अपनी इच्छा अथवा समय की प्रचलित प्रवृत्ति के अनुसार ढालना नहीं हैं। वह जानती है, कि मनुष्य को जो सबसे बड़ी और पवित्र वस्तु देखने को मिली है वह ये बच्चे ही हैं—हमारी भावी पीढ़ी। वह यह भी जानती है, कि इस पवित्र वस्तु के तन-मन से सेवा करना ही उसका जीवन है।

सतत जीवन और मृत्यु के बीच झूलते रहने के कारण और एक प्रस्फुटित होते हुए जीवन की रक्षा का भार होने के कारण वह स्वयं जानती है कि जीवन और मृत्यु उसके अधिकार में नहीं है; उसका काम तो जीवन की सेवा करना है। इसलिए वह इस सेवा के लिए दूर के रास्ते नहीं खोजेंगी, बल्कि जो मार्ग निकटस्थ है, उसकी

अवहेलना नहीं करेगी।

ऐसी माँ बच्चे पैदा करेगी, स्वयं उनका पालन-पोषण करेगी, अपने से पहले उनको खाना खिलाएगी, बच्चों के लिए भोजन तैयार करेगी, उनके कपड़े सिएगी और धोएगी, उन्हें शिक्षा देगी और उनके साथ सोएगी, तथा बात करेगी; क्योंकि वह देखती है, कि इसी में उसके जीवन का कार्य है। वह जानती है कि प्रत्येक जीवन की सुरक्षा श्रम में और श्रम करने की क्षमता में है, और इसलिए वह अपने पति के धन में या बच्चों की उपाधियों में बाह्य सुरक्षा की खोज नहीं करेगी, बल्कि उनमें भी ईश्वरीय इच्छा के उत्सर्गपूर्ण परिपालन की उसी क्षमता का विकास करेगी, जिसकी अनुभूति वह स्वयं अपने में करती रही है, और जिसका सच्चा रूप प्राणों को संकट में डालकर भी परिश्रम करने की भावना में दिखाई देता है। ऐसी माँ दूसरों से नहीं पूछेगी कि उसे क्या करना है, उसे इन सब बातों का स्वयं ज्ञान होगा। वह किसी बात का भय नहीं करेगी और सदा शांत रहेगी, क्योंकि उसे पता होगा कि उसने वही किया है, जो उसे करना चाहिए था।

पुरुषों और संतानविहीन स्त्रियों के लिए तो ईश्वर की इच्छा का पूर्ण करने के उपायों के बारे में संदेह हो सकता है, किंतु माँ का मार्ग तो एकदम स्पष्ट है, और यदि वह सरल हृदय से उसे विनम्रतापूर्वक पूरा करती रहे तो वह मानव-जीवन की पूर्णता के सर्वोच्च स्थान पर जा खड़ी होती है और सबके लिए ईश्वरीय इच्छा के उस पूर्ण पालन की प्रतिमा बन जाती है, जिसकी आकांक्षा सभी लोगों में होती है।

यह क्षमता केवल माँ में है, कि जिस ईश्वर ने उसे इस संसार में भेजा और जिसकी सेवा उसने बच्चे पैदा करके, उनका लालन-पालन करके तथा अपने प्राणों से भी अधिक प्यार करके की है, उससे वह अपनी मृत्यु से पूर्व यह कहे, "हे प्रभु! अब अपनी दासी को शांति के साथ इस संसार से विदा लेने दो।" यह क्षमता मानव-जीवन की सबसे उच्च पूर्णता है, जिसकी कोई भी मनुष्य कामना कर सकता है।

ऐसी स्त्रियाँ, जो अपने जीवनोद्देश्य को पूरा कर लेती हैं, पुरुषों पर शासन करती हैं और मानवजाति के लिए ध्रुवतारे की भाँति पथप्रदर्शक बन जाती हैं। ऐसी स्त्रियाँ जनमत का निर्माण करती हैं, और भावी संतति को तैयार करती हैं। यही कारण है कि उनके हाथों में सबसे बड़ी शक्ति रहती है—वह शक्ति है वर्तमान समय की प्रचलित और भयावनी बुराइयों से पुरुष की रक्षा करना।

हाँ, नारियो और माताओ, इस संसार की मुक्ति सबसे अधिक तुम्हारे ही हाथों में है।



## मानव-समाज में शोषण

सारा मानव-समाज पशुओं के उस झुंड के समान है, जिसमें बैल, गाय और बछड़े सभी हैं, और जो तारों से घिरे बाड़े में बंद हैं। बाड़े के बाहर सुंदर हरा-भरा चरागाह है और खाद्य-सामग्री की बहुतायत है। बाड़े के भीतर पशुओं के लिए खाने को काफी घास नहीं है। फलस्वरूप बाड़े में जो भी घास है, उसको पाने के लिए वे पशु एक-दूसरे पर हमला कर रहे हैं और एक-दूसरे को पैरों तले कुचल रहे हैं। पशुओं का मालिक भला और सदाशयी व्यक्ति है। उसे पशुओं की हालत देखकर बड़ा रंज होता है। वह सोचने लगता है कि पशुओं की हालत किस प्रकार सुधारी जाए। सोचते-सोचते उसने गायों के रात के विश्राम के लिए हवा और नालीदार सुंदर छप्पर बंधवा दिए। उसने उनके सींगों के सिरे मढ़वा दिए ताकि वे जिंदगी की लड़ाई में अपने सीगों का उतनी भयंकरता से प्रयोग न करें। उसने बूढ़े बैलों और गायों के लिए उस बाड़े के भीतर एक और हदबंदी बना दी, ताकि वे अपने बुढ़ापे में जिंदगी की लड़ाई से बच जाएँ और घास के लिए निश्चित हो जाएँ। चूँकि बछड़ों को मारा जा रहा था; वे भूख से भी मर रहे थे और उपयोगी पशु न बन पाते थे, इसलिए उसने ऐसी व्यवस्था कर दी कि उन्हें रोज सवेरे थोड़ा दूध पीने के लिए मिल जाया करे। इस प्रकार, यद्यपि सब बछड़ों को काफी पोषण न भी मिलता था तो भी उन्हें इतना जरूर मिल जाता था कि वे जीवित रह सकते थे। मतलब यह कि पशुओं के स्वामी ने उनकी हालत सुधारने के लिए यथाशक्ति प्रयत्न किया, किंतु जब मैंने पशुओं के मालिक से पूछा कि आप यह सीधी-सी बात क्यों नहीं करते कि बाड़े की हदबंदी तोड़कर पशुओं को बाहर निकाल दें; तो उसका उत्तर यह था कि यदि मैं ऐसा करूँ तो फिर मुझे उनके दूध से जो हाथ धो लेना पड़ेगा।

## काम का बँटवारा

मनुष्य जिस मकान में रहता है, वह अपने-आप नहीं बन जाता, उसके चूल्हे में जो ईंधन काम आता है वह भी वहाँ अपने-आप नहीं पहुँचता, न पानी अपने-आप

आता है और न रोटी आकाश से टपक पड़ती है। उसका भोजन, उसके कपड़े, उसके जूते आदि तमाम चीजों को पुराने जमाने के लोगों ने ही तैयार नहीं किया। आज भी उनको ऐसे आदमी तैयार कर रहे हैं जो सैकड़ों और हजारों की तादाद में मर रहे हैं। वे रात-दिन परिश्रम करते हैं; किंतु उन्हें अपने और अपने बच्चों के लिए काफी भोजन-वस्त्र और रहने को स्थान नसीब नहीं होता।

सभी मनुष्यों को दरिद्रता से लड़ना पड़ता है। वे जीवन-संग्राम में इतने अधिक व्यस्त हैं, फिर भी उनके माता-पिता, भाई-बहन और बाल-बच्चे मौत के घाट उतर रहे हैं। उनकी हालत उन आदमियों के समान है, जो टूटे हुए अथवा अध-डूबे जहाज में सवार हों और जिनके पास खाने-पीने का बहुत थोड़ा सामान बच रहा हो। उनको परमात्मा ने या प्रकृति ने ऐसी दशा में डाल दिया है कि अपनी जरूरतों के साथ बिना निरंतर संघर्ष उनका काम नहीं चल सकता। यदि हम उनके इस काम में बाधा डालें अथवा दूसरों के परिश्रम का इस तरह उपभोग करें कि जिससे सर्वसाधारण को कोई लाभ नहीं पहुँच सकता तो यह हमारे और उनके दोनों के लिए घातक सिद्ध होगा। तो फिर अधिकांश पढ़े-लिखे लोग क्यों खुद परिश्रम नहीं करते और चुपचाप दूसरों की मेहनत हड़प लेते हैं जो उनके खुद के जीवन-निर्वाह के लिए आवश्यक होती है? क्या वे ऐसे जीवन को सात्त्विक और उचित समझते हैं?

यदि कोई मोची ऐसे जूते बनाए जिनकी लोगों को जरूरत न हो और फिर यह कहे कि लोगों को उसको खाने को देना चाहिए तो यह एक अजीब बात मालूम होगी। हम उन सरकारी कर्मचारियों, धर्माधिकारियों, कलाविदों, विज्ञान-वेत्ताओं आदि के लिए क्या कहेंगे जो सर्वसाधारण के लिए कोई उपयोगी चीज पैदा नहीं करते और न जिनके काम की किसी को जरूरत है, परंतु फिर भी 'काम के बँटवारे' के सिद्धांत के नाम पर अच्छा खाना-पहनना माँगते हैं।

अवश्य ही काम का बँटवारा हमेशा से चला आया है, लेकिन वह ठीक तभी हो सकता है, जब हम विवेक और अंत:करणपूर्वक उसे करने का निर्णय करें। जो बँटवारा सब लोगों की बुद्धि और हृदय को मंजूर हो, वह सबसे अच्छा बँटवारा होगा। आम लोग उसी बँटवारे को सही समझते हैं, जिसके अनुसार किसी मनुष्य के किसी खास काम को दूसरे इतना जरूरी समझें कि वे उसके बदले उस मनुष्य को राजी-खुशी से खाना और कपड़ा देने को तैयार हो जाएँ और जो मनुष्य बचपन से लगाकर तीस वर्ष की उम्र तक दूसरों की मेहनत पर जिंदा रहता है और यह वादा करता है कि जब मैं अपनी पढ़ाई समाप्त कर लूँगा तो कोई बहुत उपयोगी काम करूँगा—हालाँकि किसी ने उसको ऐसा काम करने को नहीं कहा होता—वह अपना शेष जीवन भी उसी प्रकार बिताता है और कहता रहता है कि मैं निकट भविष्य में

कुछ-न-कुछ जरूर करूँगा, किंतु यह सही बँटवारा नहीं हो सकता। यह तो बलवानों द्वारा दूसरों की मेहनत लेना हुआ। हड़प खाने की इस क्रिया को धर्मवादी 'दैवी निर्णय', दार्शनिक 'जीवन की अनिवार्य अवस्था' और आजकल का विज्ञान 'काम का बँटवारा' कहते हैं।

काम का बँटवारा मानव-समाज में हमेशा रहा है और आगे भी रहेगा; किंतु सवाल यह है कि हम कैसी व्यवस्था करें कि जिससे यह बँटवारा ठीक-ठीक हो जाए।

लोग कहते हैं—कुछ मानसिक और आध्यात्मिक श्रम करते हैं और कुछ शारीरिक श्रम करते हैं; क्या यह काम का बँटवारा नहीं है? उनको श्रम का यह बँटवारा बिल्कुल ठीक प्रतीत होता है; किंतु है यह वास्तव में वही प्राचीन बलात्कार का नमूना।

"तुम मुझे भोजन दो, वस्त्र दो और मेरी सब तरह सेवा-चाकरी करो, क्योंकि तुम बचपन से ऐसा करने में अभ्यस्त हो और मैं तुम्हारे लिए वह मानसिक कार्य करूँगा जिसका मुझे अभ्यास है। तुम मुझे शारीरिक भोजन दो और मैं उसके बदले में तुम्हें आध्यात्मिक भोजन दूँगा।" यह कथन सही प्रतीत होता है; किंतु वास्तव में यह सही तभी हो सकता है जब सेवाओं का यह आदान-प्रदान स्वेच्छापूर्वक हो; शरीर-श्रम करनेवालों को आध्यात्मिक भोजन पाने से पहले ही अपनी सेवाएँ देने के लिए मजबूर न होना पड़ता हो। आध्यात्मिक भोजन देनेवाला व्यक्ति कहता है, "मैं यह भोजन तभी दे सकता हूँ, जब तुम मुझको भोजन दो, वस्त्र दो, और मेरे घर का कूड़ा-करकट हटाकर ले जाओ।"

किंतु शारीरिक भोजन सुलभ करनेवाले व्यक्ति को अपनी ओर से बिना किसी प्रकार की माँग किए उपर्युक्त काम करना पड़ता है। उसे आध्यात्मिक भोजन मिले या न मिले, शारीरिक भोजन देना ही होता है। यदि यह आदान-प्रदान स्वेच्छापूर्वक हो तो दोनों पक्षों के लिए उसकी शर्तें भी समान ही हों। यह सच है कि मनुष्य के लिए शारीरिक भोजन की भाँति आध्यात्मिक भोजन भी आवश्यक होता है। विद्वान व्यक्ति अथवा कलाकार कहता है, "हम मनुष्य की आध्यात्मिक भोजन द्वारा तभी सेवा कर सकते हैं, जब वे हमारे लिए शारीरिक भोजन सुलभ करें।" किंतु शारीरिक भोजन देनेवाला भी क्यों न कहे, "हम आपके लिए शारीरिक भोजन सुलभ करना शुरू करें, उसके पहले हमको आध्यात्मिक भोजन की जरूरत है; जब तक हमको वह न मिलेगा, हम शरीर-श्रम नहीं कर सकते।"

आप कहेंगे, "लोगों के लिए आध्यात्मिक भोजन तैयार करने के लिए हमको किसान, लुहार, मोची, बढ़ई, राज आदि के परिश्रम की जरूरत है।"

इसके जवाब में मजदूर भी यह कह सकता है, ''मैं आपके लिए शारीरिक भोजन तैयार करने के लिए श्रम करूँ, उसके पहले मुझे आध्यात्मिक भोजन चाहिए। मुझे श्रम करने की शक्ति प्राप्त हो, इसके लिए मुझे धार्मिक शिक्षा, समतावादी समाज-व्यवस्था, श्रम के साथ बुद्धि के संयोग और कला के सुख और आनंद की जरूरत है। मेरे पास समय नहीं है कि मैं जीवन के अर्थ के संबंध में शिक्षा-प्रणाली की खोज करूँ। आप मेरे लिए उसकी व्यवस्था कीजिए।

''मेरे पास सामाजिक जीवन के विधि-विधान बनाने के लिए भी समय नहीं है, जिससे कि न्याय की अवहेलना न हो। आप ही मेरे लिए उनका निर्माण कीजिए। मेरे पास यत्न-विद्या, प्रकृति-विद्या, रसायन-विद्या आदि को अध्ययन करने का समय नहीं है। मुझे ऐसी पुस्तकें दीजिए, जिनके सहारे मैं अपने औजारों में, काम करने के तरीकों में, रहने के मकानों में और उनमें रोशनी और गर्मी की व्यवस्था करने आदि के कामों में सुधार कर सकूँ। मैं काव्य, चित्रकला और संगीत में भी अपने-आप को व्यस्त नहीं रख सकता। मुझे मनोरंजन और सुख की वह सब सामग्री दीजिए, जो जीवन के लिए आवश्यक है।''

आप कहेंगे कि यदि मजदूर-पेशा लोग आपके लिए जो श्रम करते हैं, वह न करें तो आप अपना महत्त्वपूर्ण और आवश्यक काम नहीं कर सकते। इसके जवाब में मजदूर भी यह कह सकता है, ''यदि मेरे विवेक और अंतःकरण की जरूरतों के मुताबिक मुझे धार्मिक पथ-प्रदर्शन न मिले, सरकार मेरे लिए काम की गारंटी न करे, मुझे अपने श्रम को हल्का करने का ज्ञान न मिले और मैं कला का आनंद न लूट सकूँ तो मैं हल जोतने, कूड़ा-कचरा ढोने और घरों की सफाई का अपना महत्त्वपूर्ण काम, जो आपके काम जितना ही आवश्यक है, नहीं कर सकूँगा। अब तक तो आपने आध्यात्मिक भोजन के रूप में जो कुछ उपस्थित किया है, वह न केवल मेरे लिए बिल्कुल निरर्थक है, बल्कि मैं नहीं समझ सकता कि वह और किसी के भी कुछ उपयोगी हो सकता है। और जब तक मुझे वह पोषण नहीं मिलेगा जो दूसरों के समान मेरे लिए आवश्यक है, तब तक मैं आपके लिए शारीरिक भोजन पैदा नहीं कर सकता।''

यदि मजदूर ऐसा कहें तो क्या हो? और यदि यह ऐसा कहें तो यह हँसी की नहीं, बल्कि स्पष्ट न्याय की ही बात होगी। बौद्धिक परिश्रम करनेवाले की अपेक्षा एक मजदूर का उक्त कथन कहीं ज्यादा ठीक होगा। कारण, बौद्धिक-श्रम करनेवाले की अपेक्षा शरीर-श्रम करनेवाले का काम ज्यादा जरूरी होता है। दूसरे बुद्धि के स्वामी को वादाशुदा आध्यात्मिक भोजन देने में कोई रुकावट नहीं हो सकती, जबकि मजदूर भोजन के अभाव में श्रम करने में असमर्थ होता है।

ऐसी दशा में यदि हमारे सामने उक्त प्रकार की सीधी-सादी और न्यायोचित माँग रखी जाए तो हम बौद्धिक-श्रम करनेवाले व्यक्ति उसका क्या जवाब देंगे? हम उस माँग की किस प्रकार पूर्ति करेंगे? हम यह तक नहीं जानते कि मजदूरों की जरूरतें क्या हैं। हम तो उनके रहन-सहन के तरीकों, उनके विचारों और उनकी भाषा को भी भूल गए हैं। अज्ञान के वश होकर हमने अपना वह कर्तव्य भुला दिया है, जिसे हमने अपने सिर पर लिया था। हम यह भी भूल गए हैं कि हमारा श्रम किसलिए हो रहा है और जिन लोगों की सेवा करने का हमने निश्चय किया था, उन्हीं को हमने अपने वैज्ञानिक और कला-संबंधी कार्यों का लक्ष्य बना लिया है। हम अपनी ही प्रसन्नता और आनंद के लिए उनका अध्ययन करते हैं। हम यह बिल्कुल भूल गए हैं कि हमारा काम उनका अध्ययन और वर्णन करना नहीं, बल्कि उनकी सेवा करना है।

अब हमको सावधान हो जाना चाहिए और गहराई के साथ आत्म-निरीक्षण करना चाहिए । वस्तुतः हम उन पंडे-पुजारियों के समान हैं, जिनके हाथों में स्वर्ग की कुंजी तो हैं; लेकिन जो न तो खुद स्वर्ग में जाते हैं और न दूसरों को जाने देते हैं। हम अपने ही भाइयों का जीवन बर्बाद कर रहे हैं और फिर भी अपने-आपको धर्मात्मा, दयालु, शिक्षित और पुण्यात्मा समझे हुए हैं।

## एक भीषण अन्याय

जन-साधारण जिस मुख्य अन्याय का शिकार है, वह राजनैतिक सुधारों द्वारा नहीं मिटाया जा सकता। वह अन्याय यह है कि जिस जमीन के टुकड़े पर मनुष्य पैदा होता है, उसका वह इस्तेमाल नहीं कर सकता, हालाँकि कुदरती तौर पर उसको यह हक हासिल होना चाहिए। इस अन्याय की जघन्यता और दुष्टता को समझने के लिए यह अनुभव करना जरूरी है कि भू-स्वामियों की ओर से निरंतर होनेवाला यह अत्याचार जब तक बंद न होगा, तब तक किसी भी राजनैतिक सुधार द्वारा जनता को आजादी नसीब नहीं हो सकती, उसका कल्याण नहीं हो सकता। जब जन-साधारण भू-स्वामियों की गुलामी से मुक्त होंगे, तभी राजनैतिक सुधार राजनीतिज्ञों के हाथों के खिलौने होने की बजाए लोगों की आकांक्षाओं के सच्चे द्योतक होंगे। जो लोग अपने व्यक्तिगत उद्देश्यों की पूर्ति करना नहीं चाहते, बल्कि आम जनता की सच्ची सेवा करना चाहते हैं, उनके सामने मैं इस निबंध में यही विचार पेश करना चाहता हूँ।

आप देहातों की ओर निकल जाइए और चाहे किसी से बात करके देख

लीजिए। हरेक आपके सामने अपनी निर्धनता का रोना रोएगा। लोगों के पास पेट भरने के लिए अन्न का अभाव है और इसकी वजह यह है कि उनके पास काफी जमीन नहीं है। भूमि से वंचित कर दिए जाने के कारण देहातों में कितनी भयंकर तबाही मची हुई है, यह वहाँ जाने पर खुद-ब-खुद नजर आ जाता है। सवाल यह है कि उनको और उनके परिवारों को जिंदा कैसे रखा जाए। और इस सबकी वजह है जमीन की समस्या। आप लोगों से उनकी दुरवस्था का कारण पूछिए और यह भी पूछिए कि उन्हें क्या चाहिए तो उनकी ओर से एक ही जवाब मिलेगा। वे ऐसा सोचने के लिए विवश हैं, क्योंकि निर्वाह-योग्य भूमि की कमी की मुख्य शिकायत के अलावा उन्हें महसूस करना पड़ता है कि वे भूस्वामियों और सेठ-साहूकारों के गुलाम हैं। उन पर इसलिए आए दिन जुरमाने होते हैं, वे पिटते और अपमानित होते हैं कि कभी उनके मवेशी निकटवर्ती भूस्वामी के बाड़े में चले जाते हैं या वे वहाँ से घास का बोझा या लकड़ी का गट्ठर, जिसके बिना वे जिंदा नहीं रह सकते, उठा लाते हैं। अतः आम लोगों की दृष्टि से भूमि का सवाल सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण है। उनके आगे यह बिल्कुल स्पष्ट है कि कृषि पर निर्भर रहनेवाली आबादी, जिसकी तादाद बढ़ती रहती है, उस अवस्था में जिंदा नहीं रह सकती जबकि उसके पास बहुत थोड़ी जमीन हो, और उसे अपने अलावा उन तमाम परोपजीवियों का भरण-भोषण करना पड़ता हो, जो उसके साथ नत्थी हैं और उसके चारों ओर रेंगते रहते हैं।

हेनरी जार्ज ने अपने एक भाषण में कहा है, ''मनुष्य क्या है ? सबसे पहले वह एक जानवर है, जमीन का जानवर है, जो जमीन के बिना जिंदा नहीं रह सकता। मनुष्य जो कुछ पैदा करता है, वह जमीन से ही पैदा होता है। यदि हम गहराई से विचार करें तो हमको ज्ञात होगा कि तमाम उत्पादक श्रम तभी होता है, जब जमीन को जोता-बोया जाए, या जमीन से पैदा होनेवाली सामग्री को ऐसे रूप में परिवर्तित किया जाए कि उससे मनुष्य की आवश्यकताएँ और इच्छाएँ पूरी हो सकें। यही क्यों, खुद मनुष्य का शरीर भी पृथ्वी से ही पैदा होता है। हम पृथ्वी के बेटे हैं—खाक से पैदा हुए, खाक में मिल जाएँगे। मनुष्य से आप वे सब चीजें ले लीजिए जो जमीन से निकली हों और फिर रह जाएगी सिर्फ शरीर-रहित आत्मा। इसलिए यदि आपका किसी ऐसी जमीन पर कब्जा हो, जिस पर दूसरे मनुष्य का जीवन निर्भर हो तो आप उस मनुष्य के मालिक बन जाएँगे और वह आपका गुलाम। जिस जमीन पर मेरा जीवन निर्भर हो, उस जमीन का मालिक अपने पशुओं की भाँति ही मुझको जीवन-दान दे सकता है या मार सकता है। हम गुलामी की प्रथा को खत्म करने की चर्चा करते हैं, पर हमने गुलामी को उठाया कहाँ है ? हमने केवल गुलामी के एक विकृत रूप को, दास-प्रथा को नष्ट किया है। किंतु हमको एक और गहरी और प्रच्छन्न

गुलामी को, जो कहीं ज्यादा घातक है खत्म करना है। वह है औद्योगिक गुलामी, जिसमें आजादी के नाम पर मनुष्य को प्राय: गुलाम बना दिया जाता है।"

अपने इसी भाषण के दूसरे हिस्से में हेनरी जार्ज ने कहा है, "क्या आपने कभी इस बात की विचित्रता और बेहूदगी पर विचार किया है कि सारी सभ्य दुनिया में श्रमजीवी वर्ग सबसे दरिद्र वर्ग है? एक क्षण के लिए सोचिए, यदि कोई समझदार आदमी पहले-पहल इस दुनिया में आए और आप उसको यह बताएँ कि हम इस दुनिया में किस तरह से रहते हैं, और मकान, भोजन, कपड़े और हमारी जरूरत की अन्य चीजें किस प्रकार श्रम द्वारा पैदा होती हैं तो क्या वह यह ख्याल न करेगा कि श्रमजीवी बढ़िया मकानों में रहते होंगे और श्रम के द्वारा जो भी उत्पादन होता है, उसका अधिकतर भाग उन्हें उपलब्ध होता होगा। किंतु चाहे आप उस व्यक्ति को लंदन ले जाइए, चाहे पेरिस या न्यूयार्क, वह यही देखेगा कि जिनको श्रमजीवी कहते हैं, वे सबसे खराब घरों में रहते हैं।"

सब देशों में यही हाल है। आलसी लोग भव्य राजमहलों में रहते हैं और श्रमजीवी अँधेरे और गंदे घरों में।

हेनरी जार्ज आगे कहते हैं, "यह सब कितना विचित्र मामला है, जरा सोचिए तो, हम संभवत: दरिद्रता को बुरा कहते हैं और यह उचित ही है कि हम ऐसा करें... प्रकृति श्रम को और सिर्फ श्रम को दान देती है; किसी भी चीज को पैदा करने के लिए मानव-श्रम की पहले आवश्यकता होती है। जो मनुष्य ईमानदारी से और भली प्रकार मेहनत करता है, वह धनवान होना चाहिए और जो ऐसा नहीं करता वह गरीब होना चाहिए; किंतु हमने प्रकृति के क्रम को ऐसा बदल दिया है कि हम श्रम करनेवालों को दरिद्र समझने लगे हैं।... इसका मुख्य कारण यह है कि हम श्रम करनेवालों को मजबूर करते हैं कि वे उन लोगों को कुछ दें जो श्रम करने की इजाजत देते हैं। आप किसी से कोट, कुर्ता या मकान खरीदते हैं तो आप उन चीजों के विक्रेता को श्रम का उपहार देते हैं, ऐसी चीज का मूल्य देते हैं, जो उसने पैदा की है या पैदा करनेवाले से ली है। किंतु जब आप किसी आदमी को जमीन के बदले कुछ देते हैं तो आप उसको किस चीज का बदला देते हैं? आप उसको ऐसी चीज का बदला देते हैं, जिसको किसी आदमी ने पैदा नहीं किया, जो मनुष्य के पैदा होने से पहले भी थी अथवा जिसका मूल्य उसने व्यक्तिगत रूप से स्थापित नहीं किया, बल्कि उस समाज ने किया जिसके आप भी अंग हैं।"

यही कारण है कि जिसने जमीन हस्तगत कर ली और उस पर कब्जा जमा लिया, वह धनवान है और जो जमीन को जोतता-बोता है या जमीन की पैदावार से चीजें बनाता है, गरीब है।

हम आवश्यकता से अधिक उत्पत्ति का रोना रोते हैं; किंतु जब लोगों की जरूरतें ही पूरी नहीं होतीं, तब आवश्यकता से अधिक उत्पत्ति का सवाल ही कहाँ पैदा होता है ? जिन चीजों के लिए कहा जाता है कि वे आवश्यकता से अधिक पैदा हुई हैं, उनकी बहुत लोगों को जरूरत रहती है। यह चीजें उनको क्यों नहीं मिलतीं ? इसलिए कि उनको खरीदने के लिए उनके पास साधन नहीं हैं, यह बात नहीं है कि उनको उन चीजों की जरूरत ही न हो। और उनके पास उन चीजों को खरीदने के साधन क्यों नहीं हैं ? वे बहुत थोड़ा कमाते हैं। जब लोगों की औसत आमदनी एक या डेढ़ आना रोज हो तो ज्यादा मात्रा में चीजें नहीं बेची जा सकतीं।

तो मनुष्य इतनी कम मजदूरी पर काम करने के लिए क्यों विवश होते हैं। इसलिए कि यदि वे ज्यादा मजदूरी माँगें तो ऐसे बेकार लोगों की बहुतायत है, जो उनकी जगह काम करने को तैयार हो जाएँगे। बेकारों की इस भीड़ की वजह से ही तीव्र प्रतिस्पर्द्धा होती है कि मजदूरी की दर घटकर अल्पतम रह गई है। क्या कारण है कि लोगों को काम नहीं मिलता ? क्या आपने विचार किया है कि लोगों का काम न पा सकना कितनी अजीब बात है ? आदम—प्रारंभिक पुरुष—को काम पाने में कोई मुश्किल न हुई और न राबिन्सन क्रूसो को हुई। काम तलाश करने का उनके सामने सवाल ही न था।

यदि मनुष्यों को काम देनेवाला न मिले तो वे अपने-आप काम पर क्यों नहीं लग जाते ? सिर्फ इसलिए कि उनको उस तत्त्व से वंचित कर दिया गया है, जिस पर कि मानव-श्रम किया जा सकता है। मनुष्यों को मजदूरी पाने के लिए एक-दूसरे के साथ प्रतिस्पर्द्धा करनी पड़ती है, क्योंकि उनको अपने-आपको काम में लगाने के प्राकृतिक साधनों से वंचित कर दिया गया है, उनको ईश्वर के राज्य में कोई ऐसी जमीन का टुकड़ा नहीं मिल सकता कि जिसको वे उपयोग में ला सकें और उसके बदले उन्हें दूसरे आदमी को कुछ न देना पड़े।

मनुष्य परमात्मा से प्रार्थना करते हैं कि उनकी गरीबी का अंत हो, किंतु दरिद्रता ईश्वरी-नियमों की वजह से पैदा नहीं होती। ऐसा कहना घोर नास्तिकता है। उनका जन्म होता है उस अन्याय में से, जो एक मनुष्य दूसरे मनुष्यों के साथ करता है। कल्पना कीजिए, यदि परमात्मा आपकी प्रार्थना सुन ले तो वह उसको पूरा किस प्रकार करेगा, जब तक कि वह अपने नियमों में परिवर्तन नहीं करता। सोचिए—परमात्मा हमको ऐसी कोई वस्तु नहीं देता जिसकी गणना हम दौलत में करते हैं। वह हमको केवल सच्चा माल देता है; दौलत पैदा करने के लिए मनुष्य को उसका उपयोग करना पड़ता है। क्या वह हमको कच्चा माल काफी मात्रा में नहीं दे रहा। और वह हमको ज्यादा मात्रा में भी देने लगे तो वह दरिद्रता का अंत कैसे करेगा ?

कल्पना कीजिए, हमारी प्रार्थनाओं के जवाब में वह सूर्य की शक्ति को या धरती के गुणों को बढ़ा दे, वह पौधों में ज्यादा पैदावार की शक्ति भर दे या पशुओं को ज्यादा तादाद में अपनी संतान बढ़ाने के लिए समर्थ बना दे तो इसका लाभ किसको मिलेगा ? ऐसे देश को सामने रखकर उत्तर दीजिए जहाँ जमीन पर चंद व्यक्तियों का एकाधिकार हो—अधिकांश सभ्य देशों में यही व्यवस्था है। सिर्फ भू-स्वामियों को। और यदि खुद परमात्मा भी हमारी प्रार्थना को सुनकर स्वर्ग से वह सब चीजें भेज दे जिनकी मनुष्यों को जरूरत है तो उनका लाभ कौन उठाएगा ? भूस्वामी। वे उन सब चीजों पर अधिकार जमा लेंगे और जिन लोगों के पास जमीन न होगी, उनको काम करने के लिए मजबूर करेंगे। वे उन चीजों को बेचना शुरू कर देंगे, यहाँ तक कि भूमि-रहित लोगों को उन चीजों को खरीदने के लिए अपने बदन के कपड़े भी उतार देने पड़ेंगे। तब नतीजा यह होगा कि एक ओर वे भूखों मरने लगेंगे और दूसरी तरफ उन चीजों का ढेर लग जाएगा और भू-स्वामी शिकायत करने लगेंगे कि पैदावार आवश्यकता से बढ़ गई है।

मेरा कहने का यह आशय नहीं है कि इस मौलिक अन्याय को मिटा देने के बाद हमारे लिए करने-धरने को शेष नहीं रह जाएगा। मैं जो कहना चाहता हूँ वह तो यह है कि तमाम सामाजिक प्रश्नों के मूल में हमारी जमीन की व्यवस्था मुख्य है। मैं यह कहना चाहता हूँ कि आप जो चाहे कीजिए, चाहे जैसा सुधार कीजिए, जो व्यापक दरिद्रता फैली हुई है, उसे आप तब तक नहीं मिटा सकते, जब तक कि आप उस तत्त्व को, जिससे मनुष्यों को जिंदा रहना है, चंद व्यक्तियों की निजी जायदाद बनी रहने देते हैं। सरकार का सुधार कीजिए, टैक्स घटाकर कम-से-कम कर दीजिए, रेल की सड़कें बनाइए, सहयोग-समितियाँ खोलिए, मुनाफों को मालिकों और मजदूरों में बाँट दीजिए, पर इन सबका नतीजा क्या होगा ? यही कि जमीन की कीमत बढ़ जाएगी। तमाम सुधारों का यही नतीजा नहीं होता कि जमीन का मूल्य बढ़ जाता है—वह मूल्य, जो कुछ लोग जीने का अधिकार पाने के लिए दूसरों को देते हैं।

मनुष्य-भक्षण, मानव-बलिदान, धार्मिक व्यभिचार, कमजोर लड़के-लड़कियों की हत्या, खूनी प्रतिशोध, सारी-की-सारी बस्तियों का संहार, न्यायालयों का उत्पीड़न, अग्निदाह, कोड़े-बाजी और गुलामी यह सब प्रथाएँ पहले रह चुकी हैं। किंतु यदि हम इन भयंकर प्रथाओं और रिवाजों को पार कर चुके हैं तो इससे यह सिद्ध नहीं होता कि अब भी ऐसी प्रथाएँ और रिवाज जारी नहीं हैं, जो जाग्रत विवेक और अंत:करण वालों के लिए उन पुरानी प्रथाओं के समान ही घृणास्पद हैं जिनकी कि पु:स्मृति-मात्र अब शेष रह गई है। मनुष्य की सफलता का मार्ग असीम है और

हर ऐतिहासिक काल में ऐसे अंधविश्वास, भ्रम और हानिकर रिवाज रहे हैं, जिनको मानव पीछे छोड़ जाता है और जो भूतकाल की चीजें हो चुकती हैं। कुछ कुप्रथाओं का सुदूर भविष्य के कुहरे में हमें दर्शन होता है और कुछ वर्तमान काल में मौजूद होती हैं, जिनको मिटाना हमारी जिंदगी का सवाल बन जाता है। इस युग की जिन प्रथाओं को हमें मिटाना है, उनमें मृत्यु और अन्य दंडों तथा व्यभिचार, मांसाहार और सैनिकवाद का समावेश किया जा सकता है। इसी प्रकार जमीन पर व्यक्तिगत अधिकार ऐसी कुप्रथा है, जिसे मिटाना भी उक्त बुराइयों की भाँति ही जरूरी हैं। किंतु लोग परंपरागत अन्यायों को एकदम या सहृदय लोगों द्वारा उनकी हानियाँ समझ लेने के बाद फौरन ही नहीं छोड़ देते। वे आगे बढ़ते हैं, रुकते हैं, पीछे हटते हैं और फिर आज़ादी की ओर लंबी छलाँग मारते हैं। हम इस क्रिया की प्रसव-वेदना से तुलना कर सकते हैं। भूमि पर से व्यक्तिगत अधिकार उठाने के संबंध में भी यही होगा।

भूमि पर व्यक्तिगत अधिकार की बुराई और अन्याय की ओर हजारों वर्ष पहले अवतारी पुरुषों ने ध्यान दिलाया है और यूरोप के प्रगतिशील विचारक अक्सर इसकी बुराई को बताते आए हैं। फ्रांस की राज्य-क्रांति में जिन्होंने प्रमुख भाग लिया था, उन्होंने खास तौर पर इसका बयान किया है। उसके बाद जनसंख्या में वृद्धि हो जाने और अधिकांश अबाधित भूमि पर धनिकों के कब्जा जमा लेने तथा शिक्षा के विस्तार के कारण यह अन्याय इतना स्पष्ट हो गया है कि प्रगतिशील लोग ही नहीं, बहुत साधारण लोग भी उसको देखने और महसूस करने लगे हैं। किंतु जो लोग जमीनों की मिल्कियत से लाभ उठाते हैं—खुद मालिक भी और वे भी जिनके स्वार्थ इस प्रथा के साथ बँध गए हैं—मौजूदा व्यवस्था के इतने आदी हो गए हैं और उससे इतने लंबे अर्से तक लाभ उठा चुके हैं कि उन्हें इसका अन्याय मालूम ही नहीं होता और वे सत्य को अपने-आप से और दूसरों की नजरों से छिपाने की हर कोशिश करते हैं, दबाते हैं। सत्य अधिकाधिक स्पष्ट रूप में प्रकट हो रहा है; किंतु वे उसे विकृत करने की कोशिश करते हैं, दबाते हैं और यदि इसमें उन्हें सफलता नहीं मिलती तो वे उसको चुप करने की कोशिश करते हैं।

गत शताब्दी के आखीर में इंग्लैंड में हेनरी जार्ज नाम के महापुरुष पैदा हुए थे। उन्होंने भूमि पर व्यक्तिगत अधिकार की प्रथा के अन्याय और जुल्म को प्रकट करने और प्रचलित शासन-प्रणालियों के अधीन उसको मिटाने के उपाय सुझाने के लिए भारी मानसिक श्रम किया। उन्होंने अपने मंतव्य को इस जोर और स्पष्टता के साथ प्रकट किया है कि कोई भी निष्पक्ष व्यक्ति उससे सहमत हुए बिना न रहेगा। उसे स्वीकार करना पड़ेगा कि जब तक मौलिक अन्याय नहीं मिटाया जाएगा, लोगों की

अवस्था संतोषजनक न होगी और यह भी कि हेनरी जार्ज ने जो उपाय सुझाए हैं, वे युक्तिसंगत, न्यायपूर्ण और व्यावहारिक हैं। किंतु हुआ क्या? खुद इंग्लैंड में और आयलैंड में भी, जहाँ कि भूमि पर व्यक्तिगत अधिकार की बुराई नग्न-रूप में विद्यमान थी, अधिकांश प्रभावशाली और पढ़े-लिखे लोग हेनरी जार्ज की शिक्षाओं के विरुद्ध हो गए। जिन लोगों ने पहले सहमति प्रगट की वे भी बाद में खिलाफ हो गए। इस प्रकार जमीन पर व्यक्तिगत मिल्कियत की प्रथा की रक्षा करने में जिनका स्वार्थ था, उनके सामूहिक प्रयत्न से हेनरी जार्ज की शिक्षाएँ अज्ञात बनी हुई हैं और ज्यों-ज्यों समय बीतता जाता है, उनकी तरफ और भी कम-से-कम ध्यान दिया जाता है। अधिकांश शिक्षित कहलानेवाले लोग उनको सिर्फ नाम से ही जानते हैं।

किंतु जमीन निजी संपति नहीं हो सकती, यह सत्य आधुनिक जीवन के वास्तविक अनुभवों से इतना स्पष्ट हो चुका है कि उस व्यवस्था को, जिसमें जमीन पर व्यक्तिगत स्वामित्व स्वीकार किया जाता है, कायम रखने का एक ही मार्ग है और वह यह कि उसके बारे में सोचा ही न जाए, सत्य की अवहेलना की जाए और अन्य ध्यान बँटानेवाले मामलों में अपने-आपको व्यस्त रखा जाए। आज के सभ्य देशों में यही किया जा रहा है।

यूरोप और अमरीका में राजनैतिक कार्यकर्ता लोगों की भलाई के लिए हर किस्म के कामों की ओर ध्यान देते हैं। आयात-निर्यात कर, उपनिवेश, आय-कर, फौजी और समुद्री बजट, समाजवादी असेंबलियाँ, संघ और महासंघ, सभापतियों के निर्वाचन, कूटनीतिक संबंध आदि ऐसे विषय हैं, जिन पर उनका ध्यान लगा रहता है। सिर्फ एक ही विषय ऐसा है जिसको वे नहीं छूते और वह यह है कि तमाम मनुष्यों का जमीन का उपयोग करने का जो अधिकार छिन गया है, उसको पुनः कायम किया जाए। बिना इसके लोगों की हालत नहीं सुधर सकती। यद्यपि राजनैतिक कार्यकर्ता यह महसूस किए बिना नहीं रह सकते कि औद्योगिक और सैनिक झगड़ों में वे जो कुछ कर रहे हैं, उससे राष्ट्रों की शक्ति का ह्रास ही होनेवाला है। फिर भी वे आगे की बात पर विचार नहीं करते और तात्कालिक जरूरतों के आगे सिर झुका देते हैं। वे ऐसे चक्कर में फँसे हुए हैं कि जिससे बाहर निकलने का कोई रास्ता नहीं है और मानो वे अपने-आपको उस जादू भरे तिलस्म में भुला बैठे हैं।

यूरोप और अमरीका के राजनैतिक कार्यकर्ताओं का यह क्षणिक अज्ञान दयाजनक है; किंतु इसका कारण यह है कि इन महाद्वीपों के लोग गलत रास्ते पर इतनी दूर जा चुके हैं कि उनमें से अधिकांश जमीन से जुदा हो चुके हैं, वे अपनी आजीविका या तो कारखानों में या खेतों पर मजदूरी करके कमाते हैं। इसलिए यह समझा जा सकता

है कि यूरोप और अमरीका के राजनीतिज्ञों को लोगों की अवस्था सुधारने के लिए आयात-निर्यात कर, उपनिवेश और कंपनियों का निर्माण आदि मुख्य जरिए प्रतीत होते हैं। किंतु जिन देशों में अस्सी-नब्बे प्रतिशत आबादी खेती पर निर्भर करती हो और जहाँ लोग एक ही बात की माँग करते हों कि उन्हें खेती करने का मौका दिया जाए, वहाँ स्पष्टतः और ही किसी चीज की जरूरत है। यूरोप और अमेरिका के लोगों की हालत उस मनुष्य जैसी है, जो एक रास्ते पर बहुत दूर निकल चुका है। शुरू में उसने उस रास्ते को सही समझा था। अब यद्यपि वह, ज्यों-ज्यों आगे बढ़ता है, अपने लक्ष्य से दूर हटता जाता है, फिर भी उसे अपनी भूल स्वीकार करने में भय मालूम होता है। किंतु जो देश चौराहे पर खड़े हैं, उन्हें तो सीधा रास्ता पकड़ना चाहिए।

लोगों की भलाई का दम भरनेवाले क्या कहते हैं? वे दावा करते हैं कि समाचार-पत्रों को स्वाधीनता दी जाए, धार्मिक सहिष्णुता बरती जाए, श्रमजीवी संघों को आजादी दी जाए, आयात-निर्यात कर लगाए जाएँ, सशर्त दंड दिए जाएँ, धर्म-संस्थाओं को राज्य-संस्था से जुदा किया जाए, श्रम के साधनों को भविष्य में राष्ट्र की संपत्ति बनाया जाए, सहयोग-संस्थाएँ खोली जाएँ और सबसे पहले प्रतिनिधि शासन कायम किया जाए, जैसा कि यूरोप और अमरीका के देशों में एक अर्से से कायम है। किंतु यह प्रतिनिधि-शासन आज तक न तो सब रोगों की रामबाण दवा भूमि-समस्या को हल कर सका है और न उसको ठीक रूप में ही सामने रख सका है।

लोगों ने गायों के एक झुंड को बाड़े में बंद कर दिया है। उनके दूध पर वे जीवित रहते हैं। गायों ने बाड़े में जो भी घास था, उसको खा डाला है या पैरों तले रौंद डाला है। वे भूखों मरती हैं और उन्होंने एक-दूसरे की पूँछों को भी चबा डाला है। वे बाड़े से बाहर निकलकर आगे चरागाह में जाने की जी तोड़ कोशिश कर रही हैं। किंतु जो लोग इन गायों के दूध पर जिंदा रहते हैं, उन्होंने बाड़े के चारों ओर खेतों में रंग और तंबाकू के पौधे लगा दिए हैं। उन्होंने फूलों की क्यारियाँ लगाई हैं, घुड़-दौड़ का मैदान बनाया है, बगीचा लगाया है और टेनिस खेलने का चौक बनाया है। कहीं गायें इन चीजों को खराब न कर दें, इसलिए वे उन्हें बाड़े से बाहर नहीं निकलने देते; किंतु गायें रँभाती हैं और दुबली हो रही हैं। लोगों को डर पैदा हो गया है कि उन्हें दूध मिलना बंद हो जाएगा। इसलिए वे गायों की दशा सुधारने के लिए तरह-तरह के उपाय करते हैं। उनके लिए छप्पर डलवाते हैं, गीले ब्रुश से गायों के बदन को रगड़वाते हैं, सींगों को सोने से मढ़वाते हैं और दूध निकालने के समय को बदलते हैं। वे बूढ़ी और बीमार गायों की देख-रेख और चिकित्सा की चिंता करते

हैं, वे दूध निकालने के नए और सुधरे हुए तरीकों का आविष्कार करते हैं और आशा करते हैं कि बाड़े में उन्होंने एक खास किस्म का जो असाधारण पोषक घास लगाया है, वह खूब उगेगा। वे इन और दूसरी अनेक बातों के बारे में चर्चा करते हैं; किंतु वह बात नहीं करते जो खुद उनके और गायों के लिए हितावह है कि बाड़े की दीवारों को तोड़ डालें और गायों को आजाद कर दें, ताकि वे अपने चारों ओर फैले हुए विस्तृत चरागाहों का आनंद लूट सकें।

लोगों का यह व्यवहार युक्तिसंगत नहीं है। उसका एक कारण है। बाड़े के चारों ओर उन्होंने जो चीजें खड़ी की हैं, उनका मोह वे नहीं छोड़ सकते। किंतु उन लोगों के लिए क्या कहा जाए, जिन्होंने अपने बाड़े के चारों ओर कुछ नहीं लगाया है, और फिर भी प्रथम श्रेणी के लोगों की नकल करके अपनी गायों को बाड़े में बंद रखते हैं और दावा यह करते हैं कि वे गायों के हित के लिए ऐसा करते हैं। हम यही कुछ कर रहे हैं। उन लोगों के लिए जो जमीन के अभाव से निरंतर पीड़ित हैं, हम हर किस्म की पश्चिमी संस्थाओं की व्यवस्था करते हैं; पर मुख्य बात को भूल जाते हैं, जिसकी लोगों को खास जरूरत है। वह यह कि जमीन पर से व्यक्तिगत स्वामित्व का खात्मा किया जाए और उस पर हरेक का समान अधिकार कायम किया जाए।

यह समझ में आने योग्य बात है कि यूरोप के जो लोग प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप में अपने ही देशवासियों के श्रम पर जीवन-निर्वाह नहीं करते, किंतु जिनकी रोटी कारखानों के माल के बदले में उपनिवेशों के मजदूर कमाते हैं और जो उन्हें खिलाने और पोषण करनेवाले मजदूरों की मेहनत और पीड़ा को नहीं देखते, वे भावी समाजवादी संगठन का ढांचा खड़ा कर सकते हैं, जिसके लिए कि वे मानव-समाज को तैयार करने का दावा करते हैं और शांत चित्त से चुनाव-आंदोलनों, दलगत संघर्षों, धारा-सभाओं के वाद-विवादों, मंत्रिमंडलों की स्थापना और उत्थापना और समय गुजारने के अन्य विविध कार्यों में, जिन्हें वे विज्ञान और कला का नाम देते हैं, व्यस्त रहते हैं।

यूरोप के इन परोपजीवियों का पोषण करनेवाले असली लोग हिंदुस्तान, अफ्रीका और आस्ट्रेलिया के वे मजदूर हैं, जिन्हें वे नहीं देख पाते। किंतु जिन देशों के पास कोई उपनिवेश नहीं है और जहाँ लोगों को अपनी रोटी कमाने के लिए घोर कष्ट सहना पड़ता है, वहाँ हम अपनी अन्याय-पूर्ण अवस्था का बोझ दूरवर्ती उपनिवेशों पर नहीं डाल सकते। हमारा पाप सदा हमारी आँखों के सामने रहता है। जो लोग हमारा पोषण करते हैं, हम उनकी जरूरतों को नहीं समझते। हम न उनकी पुकार सुनते हैं और न उसका कोई उत्तर ही देने का प्रयत्न करते हैं। इसके विपरीत हम

